प्रसिद्ध है। नेपाल के बौद्धों में उनकी बड़ी प्रतिष्ठा है। वे हैं—१. प्रज्ञापारमिता, २. सद्धर्मपुण्डरीक, ३. ललितविस्तर, ४. लङ्कावतार, ५. सुवर्णप्रभा, ६. गण्डव्यूह, ७ तथागतगुह्यक, ८ समाधिराज और ९. दशभूमीश्वर। इनमें दूसरा ग्रन्थ—सद्धर्मपुण्डरीक इस कारण सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है कि महायान-धर्म की जितनी अपनी विशेष अच्छाइयाँ या बुराइयाँ हैं, सभी इसमें एक साथ प्राप्त हो जाती हैं। ग्रन्थ की प्रारम्भिक गाथा में इसे 'वैपुल्यसूत्रराज' कहा गया है, जो 'परमार्थ-महापथ' का उपदेश करता है। जापान में निचरिन्, टेण्डाइ आदि कई बड़े-बड़े सम्प्रदाय ऐसे हैं, जिनका धार्मिक आधार-ग्रन्थ 'सद्धर्मपुण्डरीक' ही है। चीन में भी इसी प्रकार कई प्रधान सम्प्रदाय हैं, जिनके लिए यह वही स्थान रखता है। महात्मा गान्धी की शुक्रवारीय प्रार्थना में बौद्धधर्म के प्रतिनिधित्व करनेवाले जापानी बौद्ध भिक्षु जो ढोल की-सी आवाज के साथ तीन बार 'नम्यो होर गे क्यो' का पाठ करते हैं, उसका अर्थ है—नमस्कार है सद्धर्मपुण्डरीक को। राजगृह, कलकत्ता तथा बम्बई के जापानी बौद्ध मन्दिरों में दिन-रात यही पाठ गूँजता रहता है। क्योंकि, भगवान् बुद्ध ने सद्धर्मपुण्डरीक-सूत्र का उपदेश राजगृह के गृद्धकूट पर्वत पर दिया था, जापान के बौद्धों की ओर से वहाँ बड़ी धनराशि के व्यय से एक भव्य स्तूप बनाया जा रहा है।

सद्धर्मपुण्डरीक का अवलोकन करते समय सबसे पहले इस बात पर ध्यान जाता है कि भाषा की दृष्टि से इसमें दो स्पष्ट स्तर हैं। ऐसा लगता है कि इसकी गाथाएँ (श्लोक) अधिक प्राचीन हैं, जिनकी भाषा पालि-प्रभावित संस्कृत है। अमेरिका के प्रसिद्ध विद्वान् श्रीएजर्टन ने इस भाषा का नाम 'हाइब्रिड संस्कृत' (संकर-संस्कृत) रखा है। किन्तु इसे नई भाषा मानना उचित नहीं है।

आज भी लंका में पालि के अभ्यासी बौद्ध भिक्षु जब संस्कृत लिखते या बोलते हैं, तब वे प्राय 'अस्माक' के स्थान पर 'अस्हाक' तथा 'युष्माक' के स्थान पर 'तुम्हाक' का प्रयोग कर देते हैं। ठीक इसी प्रकार, 'सद्धर्मपुण्डरीक' में शुद्ध संस्कृत के प्रवाह में बीच-बीच में पालि के शब्द टपक पड़ते हैं। इससे यह निश्चय होता है कि इसके रचयिता पालि के अच्छे अभ्यासी थे। पालि-शब्दों के संस्कृत-छायाकरण में कभी-कभी अशुद्धियाँ भी रह गई हैं। उदाहरणार्थ, कतिपय स्थल देखें—

पृ० ५ 'औद्बिल्यप्राप्ता'। यह स्पष्टत पालि 'उप्पिलावितत्ता' का संस्कृतीकरण है। किन्तु, इसका ठीक रूप 'उत्प्लावितात्मान·' होना चाहिए था।

पृ० ७ 'चेत परिवितर्कमाज्ञाय'। यहाँ इस अर्थ में 'आज्ञाय' रूप का प्रयोग व्यावहारिक संस्कृत में नहीं होता। यह पालिच्छाय संस्कृत है।

पृ० ७. 'मञ्जुगिरी'। 'श्री' के स्थान पर 'गि(सि)री' का होना पालि का रूप है।

पृ० ७ · 'ऊर्णाय कोशात्'। संस्कृत में यह 'ऊर्णाया' होना चाहिए था। प्रस्तुत रूप स्पष्टत. पालि 'उण्णाय' की छाया है।

पृ० ८ गाथा ४ मे 'भोन्ति'। यह पालि शब्द 'होन्ति' की छाया की गई है।

पृ० ८ गाथा ६ मे 'दृश्यन्ति'। यह पालि शब्द 'दिस्सन्ति' की सस्कृत-छाया है। सस्कृत मे 'दृश्यन्ते' ऐसा ही प्रयोग सम्भव है।

पृ० ८ 'अद्दशि'। यह पालि शब्द 'अदस्सि' से रुपान्तरित है। सस्कृत मे 'अदर्शत्' ऐसा ही प्रयोग सम्भव है।

पृ० ६ गाथा ६ मे 'प्रकाशेन्ति'। यह पालि के 'पकासेन्ति' की छाया है। सस्कृत मे 'प्रकाशयन्ति' ऐसा ही प्रयोग सम्भव है।

पृ० ६ 'भिक्षवोति'। 'भिक्षव + इति' इस सन्धि का यह रुप सस्कृत मे नही होता। यह पालि की छाया है।

पृ० ६ गाथा ११ मे 'कुर्विजु'। यह 'कुब्बिसु' का पालिच्छाय सस्कृताभासीकरण है।

पृ० ६ 'तेपा पि'। 'अपि' का केवल 'पि' रूप सस्कृत मे नही होता। यह पालि का साधारण रूप है।

पृ० ६ : गाथा १३ मे 'गङ्गवालिका'। यह पालि मे ही होता है, सस्कृत मे नही। यह सस्कृताभास तथा विकृत प्रयोग है। सस्कृत मे 'गङ्गावालुका' ऐसा प्रयोग होगा।

पृ० ६ गाथा १४ मे 'शङ्खशिलाप्रवाड'। यहाँ 'प्रवाड' पालि का रूप है। सस्कृत मे 'प्रवाल' ऐसा रूप होगा।

इस प्रकार के उदाहरणो से ग्रन्थ का कोना-कोना भरा है। ये यही सिद्ध करते हैं कि महायान के ग्रन्थ हीनयानी पालि के प्रवल प्रभाव मे लिखे गये हैं।

भाषा के अलावा इस ग्रन्थ की रचना तथा शैली पर भी पालि का प्रभाव स्पष्ट है। जिस प्रकार पालि के सूत्र 'एव मे सुत' से प्रारम्भ होता है, उसी प्रकार यह भी 'एव मया श्रुत' से प्रारम्भ होता है। सूत्र के चढाव-उतराव मे भी अधिक साम्य है। शिष्य-मण्डली मे भी अधिकाश नाम पालि के ही हैं। इतना होने पर भी, 'सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र' स्थविरवाद के पालिसूत्र से इन वातो मे विलकुल भिन्न है—

१ पालि मे बुद्ध का स्थान 'गुरु' का है, जो केवल मार्ग का निर्देश-भर कर देते हैं, और उसपर चलने या न चलने का उत्तरदायित्व शिष्य पर छोड देते हैं।

इसके विरुद्ध, 'सद्धर्मपुण्डरीक' मे 'बुद्ध' का प्राय वही स्वरूप हो जाता है, जो अन्य धर्मो मे ईश्वर का है। वे अपने अधम भक्त का भी उद्धार कर देते हैं।

२ सद्धर्मपुण्डरीक मे 'वोधिसत्त्व' का महत्त्व पालि से अत्यन्त अधिक हो जाता है। यहाँतक कि उसका स्थान बुद्ध के वरावर या उससे भी ऊँचा हो जाता है। वोधिसत्त्व की पूजा और भक्ति का उपदेश है।

३ अक्षोभ्य तथा अमिताभ जैसे बुद्ध के नामों का उल्लेख मिलता है, जो पालि में नही आते।

४ सूत्रपाठ से विघ्न दूर होते हैं और मंगल होता है—यह भाव जो पालि में पाया जाता है, उसका विस्तार 'सद्धर्मपुण्डरीक' में 'धारणियों' के चमत्कारपूर्ण मन्त्र में प्रकट होता है।

मुझे यह देखकर बड़ी प्रसन्नता होती है कि अपने विद्वान् प्रिय शिष्य श्रीराममोहन दास ने इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का इतना सुन्दर सम्पादन और भावानुवाद किया है, जो बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद् द्वारा प्रकाशित हो रहा है। मुझे विश्वास है कि इससे भारतवर्ष में बौद्ध पाण्डित्य की वृद्धि होगी।

भिक्षु ज० काश्यप

निदेशक, नवनालन्दा-महाविहार,
नालन्दा (पटना)
४ १० ६६

# भूमिका

नेपाली बौद्धधर्म के नौ प्रमुख सूत्रग्रन्थ हैं १ अष्टसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता, २. सद्धर्मपुण्डरीक, ३ ललितविस्तर, ४ लंकावतार, ५. सुवर्णप्रभा, ६ गण्डव्यूह, ७. तथागतगुह्यक, ८ समाधिराज एवं ९ दशभूमीश्वर।

नेपाल में इन्हें नवधर्म, धर्मपर्याय तथा वैपुल्यसूत्र भी कहते हैं। वहाँ लोग इन्हें विशेष आदर तथा श्रद्धा की दृष्टि से देखते हैं तथा इनकी पूजा करते हैं।[1]

विण्टरनित्ज का कथन है कि ये सभी ग्रन्थ न तो एक सम्प्रदाय के हैं और न एक काल की रचनाएँ ही हैं।[2] इनमें सामान्यत महायान के सिद्धान्तो का प्रतिपादन किया गया है। इन्ही सूत्रो मे वर्णित मूलसिद्धान्तो का परवर्त्ती दार्शनिको ने अपने ग्रन्थो मे विस्तारपूर्वक विवेचन किया है। बौद्धधर्म की जानकारी के लिए इन सूत्रग्रन्थो का विशेष महत्त्व है।[3]

सद्धर्मपुण्डरीक कतिपय चीनी एव जापानी बौद्ध सम्प्रदायो, विशेष कर चीन-जापान के तेन्दई-सम्प्रदाय तथा निचिरेन द्वारा सन् १२५२ ई० मे स्थापित जापान के होक्के-शू-(Hokke-shu) सम्प्रदाय के सिद्धान्तो का प्रधान आधारग्रन्थ है। इन देशो में प्रस्तुत ग्रन्थ की लगभग ६० टीकाएँ तथा सक्षेप (digests) मिलते हैं। इत्सिग (It-sing) का कथन है कि यह ग्रन्थ उनके गुरु हुई-सी (Hui-si) को बडा प्रिय था। साठ साल के दीर्घ जीवन मे वे प्रतिदिन इसका पारायण करते थे। आज भी जापान के प्रत्येक बौद्ध मन्दिर मे यह ग्रन्थ उपलब्ध होता है। पूर्वी तुर्किस्तान मे भी इसकी मान्यता कम नही है। 'ध्यान'-सम्प्रदाय के सभी मन्दिरो मे इसका प्रतिदिन नियमपूर्वक पाठ होता है। इस ग्रन्थ की महती लोकप्रियता इसी से प्रमाणित हो जाती है कि नेपाल, मध्य एशिया एव इसके आसपास के स्थानो से प्राप्त इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपियाँ सबसे प्राचीन एव सख्या मे सबसे अधिक हैं।

---

१ "In Nepal a regular divine service in consecrated to these nine books, a bibliolatry which is characteristic of the Buddhism of Nepal and is also very conspicuous in the texts themselves"

—विण्टरनित्ज : A History of Indian Literature, Vol II

पृ० २९५, पादटिप्पणी-संख्या १।

२ "The so called 'nine Dharmas' are not the canon of any sect, but a series of books which were compiled at different times and belonged to different sects but which, at present day, are all held in great honour in Nepal"—वही, पृ० २५।

३ बौद्ध कोषग्रन्थमहाव्युत्पत्ति (Bibliotheca Buddhica, XII) ६५ में इन नौ ग्रन्थो के अतिरिक्त अन्य १०५ महायान-सूत्रग्रन्थो का वर्णन किया गया है, जिनमें १२वाँ 'बोधिसत्त्वपिटक' है।

## नेपाल से प्राप्त पाण्डुलिपियाँ :

प्रस्तुत ग्रन्थ की नेपाल से प्राप्त अनेक पाण्डुलिपियां ( Manuscripts ) प्राच्य एवं पाश्चात्य पुस्तकालयों एवं संग्रहालयों में सुरक्षित हैं। एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता के पुस्तकालय में नेपाल से प्राप्त तीन पाण्डुलिपियां संगृहीत हैं। इनमें सबसे पुरानी पाण्डुलिपि का राजेन्द्रलाल मित्र[१] तथा अन्य दो का हरप्रसाद शास्त्री ने उल्लेख किया है।[२] ये पाण्डुलिपियां सन् १७११-१२ ई० की हैं।

इस ग्रन्थ की दो प्राचीनतम एवं सर्वाधिक प्रामाणिक पाण्डुलिपियां कैम्ब्रिज-विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में सुरक्षित हैं। इनमें एक सन् १०३६-३७ ई० की तथा दूसरी सन् १०६३-६४ ई० की है। इनके अतिरिक्त अन्य पाण्डुलिपियां भी वहां उपलब्ध हैं।[३]

इस ग्रन्थ की एक अन्य प्राचीन पाण्डुलिपि लन्दन के ब्रिटिश-संग्रहालय में उपलब्ध है। यह ११वीं या १२वीं शती की है।[४] इसकी अन्य तीन पाण्डुलिपियां लन्दन के रॉयल एशियाटिक सोसायटी के पुस्तकालय में एवं दो पाण्डुलिपियां पेरिस के बिब्लिओथेक नेशनल में सुरक्षित हैं। ये अधिक प्राचीन नहीं हैं, १८वीं शती की हैं।

कैम्ब्रिज-विश्वविद्यालय एवं ब्रिटिश-म्यूजियम के पुस्तकालयों में संगृहीत पाण्डुलिपियां सर्वाधिक प्राचीन एवं प्रामाणिक हैं।

## मध्य एशिया से प्राप्त पाण्डुलिपियाँ :

इस ग्रन्थ की अन्य पाण्डुलिपियां मध्य एशिया, पूर्वी तुर्किस्तान तथा गिलगिट से भी प्राप्त हुई हैं। इनके प्राप्तिकर्त्ताओं में स्टेन (Sir Aurel Steni), पेट्रोविस्की (N Th Petrowiski), ओटानी (Count K Otani) तथा कश्मीरनरेश हरिसिंह के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

पेट्रोविस्की द्वारा संगृहीत पाण्डुलिपियों के अंशों (fragments) की विशेषताओं की चर्चा करते हुए कर्न (H Kern) कहते हैं "नेपाली पाण्डुलिपियों की अपेक्षा ये अधिक विस्तृत हैं। श्लोकों का क्रम भी इनमें (नेपाली पाण्डुलिपियों से) भिन्न है। सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इनका गद्य नेपाली पाण्डुलिपियों के गद्य से पर्याप्त भिन्न है, इनमें प्राकृत के शब्द एवं अशुद्ध संस्कृत-शब्द अधिक मात्रा में मिलते हैं।" कर्न ने अपनी इस मत की पुष्टि पेट्रोविस्की द्वारा संगृहीत पाण्डुलिपियों तथा नेपाली पाण्डुलिपियों से प्रभूत उद्धरण देकर की है।[५]

---

१ Nepalese Buddhist Literature

२ Catalogue of Buddhist Manuscripts.

३ इनका उल्लेख बेण्डल (Bendall) ने 'Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the Cambridge University Library' में किया है।

४ इनका उल्लेख बेण्डल ने 'Catalogue of Sanskrit Manuscripts in the British Museum' में किया है।

५ लोटस, भूमिका, पृ० २१—२३।

हार्नली ने इस ग्रन्थ की खडलिक (Khadlik) से प्राप्त तीन हस्तलिपियो की चर्चा की है।[१] इनमे एक का सम्पादन टॉमस (F W Thomas) ने तथा अन्य दो का लूडर्स (Luderes) ने किया है। इन्होने पुन इनकी लिपिशास्त्रीय एव वर्ण-विन्यासशास्त्रीय दृष्टि से नेपाली-पाण्डुलिपियो से तुलना की और प्राप्त निष्कर्षो के आधार पर यह निश्चित किया कि नेपाली एव मध्य एशियाई दोनो पाण्डुलिपियो का मूल आधार एक ही प्राचीन पाण्डुलिपि थी।[२] उन्होने उन मूलग्रन्थो की भाषा प्राकृत—विशेषत: मागधी मानी है, जो बाद मे सस्कृत से प्रभावित होकर वर्त्तमान रूप मे आई।[३] इन्होने नेपाली एव मध्य एशियाई पाण्डुलिपियो मे मध्य एशियाई को अधिक प्राचीन माना है।[४]

स्टेन (Steni) के सग्रह मे प्रस्तुत ग्रन्थ की एक ऐसी पाण्डुलिपि है, जो खडलिक मे आठ मील उत्तर एक स्थान से पाई गई थी। इस पाण्डुलिपि के कतिपय पत्रो (Folios) को पौसिन (L de la Vallee Poussin) ने प्रकाशित किया था।[५] इस पाण्डुलिपि मे प्राप्त ११वे परिवर्त्त मे केवल ४१ गाथाएँ है। इसके बाद की गाथाएँ या तो बिलकुल छोड दी गई है या इनसे एक स्वतन्त्र परिवर्त्त का निर्माण किया गया है। धर्मरक्ष एव कुमारजीव द्वारा चीनी भाषा मे किये गये इस पाण्डु-लिपि के अनुवाद मे भी यह विशेषता वर्त्तमान है। यह छूटा हुआ अश धर्मरक्षित के अनुवाद मे 'ब्रह्मचारीपरिवर्त्त' के नाम से तथा कुमारजीव-कृत अनुवाद मे 'देवदत्त-परिवर्त्त' के नाम से सुरक्षित है।[६] इसमे स्पष्ट है कि परिवर्त्तो के क्रम एव विभाजन क सम्बन्ध मे मध्य एशियाई प्राचीन पाण्डुलिपियो मे भी अन्तर वर्त्तमान थे। किन्तु, गिलगिट से प्राप्त पाण्डुलिपि मे नेपाली-पाण्डुलिपि का अनुकरण प्रतीत होता है, क्योकि इसमे ११वाँ परिवर्त्त मध्य एशियाई पाण्डुलिपि की भाँति अपूर्ण रूप मे नही, बल्कि नेपाली-पाण्डुलिपि की भाँति पूर्ण रूप मे उपलब्ध है।

ओटानी (K Otani) के मध्य एशियाई पाण्डुलिपियो के सग्रह मे प्रस्तुत ग्रन्थ की तीन पाण्डुलिपियो के केवल ५६ अश (fragments) उपलब्ध है। मिरोनोव (Mironov) ने इन अशो का अच्छी तरह अध्ययन किया। इन्होने विभिन्न मध्य एशियाई, नेपाली एव चीनी-सस्करणो का परीक्षण करके प्रस्तुत ग्रन्थ के विषय मे भाषा एव तिथि-सम्बन्धी अनेक महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष प्राप्त किये है।[७]

---

१ Manuscript Remains of Buddhist Literature found in Eastern Turkistan

२ वही, पृ० १५७।

३. वही, पृ० १६२।

४ वही, पृ० १६१।

५ J R A. S 1911, पृ० १०६६—७७।

६ J. R A. S 1927, पृ० २७३।

७. J R. A. S 1927, पृ० २५२—२७६।

## गिलगिट से प्राप्त पाण्डुलिपियाँ

प्रस्तुत ग्रन्थ की दो पाण्डुलिपियां गिलगिट से प्राप्त हुई है। वे हस्तनिर्मित कागज के लगभग १५० पत्रों पर लिखी गई है तथा इनमें पूरे ग्रन्थ का तीन-चौथाई भाग उपलब्ध है। इनके कुछ पत्रों को बरुच (Baruch) ने सन् १९३८ ई० में प्रकाशित किया।[१] इन्होंने इन पत्रों का चीनी-अनुवाद के साथ अध्ययन किया तथा इनका रचनाकाल ५वीं शती बताया।

गिलगिट से प्राप्त पाण्डुलिपियां अधिकांशत नेपाली-पाण्डुलिपियों से मिलती है— इस तथ्य को नलिनाक्ष दत्त एव पीगिन ने अपने अध्ययन द्वारा प्राप्त निष्कर्षों से सिद्ध किया है।[२]

तुरफान में जकोव (Zakov) ने एक पाण्डुलिपि के कुछ अंश प्राप्त किये है, जो यिगरी-तुर्की (Uigur-Turkish) भाषा में है। इनमें केवल २५वां परिवर्त्त उपलब्ध है। रैडॉफ (W Radoff) ने इसे सन् १९११ ई० में जर्मन-अनुवाद के साथ प्रकाशित किया।[३]

## सद्धर्मपुण्डरीक के अनुवाद

### अ. चीनी-अनुवाद :

प्रस्तुत ग्रन्थ के लगभग आठ या नौ चीनी-अनुवादों के उल्लेख मिलते है, किन्तु इनमें निम्नलिखित तीन ही उपलब्ध है १ धर्मरक्ष-कृत अनुवाद, २ कुमारजीव-कृत अनुवाद और ३ ज्ञानगुप्त एव धर्मगुप्त-कृत अनुवाद।

धर्मरक्ष-कृत अनुवाद प्राचीनतम है। यह सन् २८६ ई० में अनूदित किया गया था। धर्मरक्ष पश्चिमवासी त्सिन (Tsin) वंश के थे तथा इनका जन्म कान-सू (Kan-su) प्रान्त में हुआ था। इन्होंने देश के पश्चिमी भागों में रहकर लगभग छत्तीस भाषाओं का अध्ययन किया था।

कालक्रम में दूसरा अनुवाद कुमारजीव का है। इसे इन्होंने सन् ४०२ ई० में सम्पन्न किया था। यह तिब्बती-संस्करण पर आधृत है। इनका जन्म त्शीन (Tshin) वंश में हुआ था तथा ये कूच (Kuch) के प्रसिद्ध बौद्ध भिक्षु थे। इन्होंने अनेक बौद्ध ग्रन्थों का चीनी भाषा में अनुवाद किया है।

तीसरा चीनी अनुवाद ज्ञानगुप्त एव धर्मगुप्त का है। इनका समय सन् ६०१ ई० है। ये सुइ (Sui)-वंश के थे। इनका अनुवाद नेपाली-पाण्डुलिपियों पर आधृत है।

---

१ Journal Asiatiqui 1938 में 'Beitrage zum Saddharmapundarikasutra' शीर्षक के अन्तर्गत।

२ नलिनाक्ष दत्त द्वारा सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक की भूमिका, पृ० १२—१४।

३ Bibliotheca Buddhica Series, 1911

चीनी-परम्परा के अनुसार सद्धर्मपुण्डरीक पर बोधिसत्त्व वसुबन्धु ने 'सद्धर्मपुण्डरीक-सूत्रशास्त्र' नामक टीका लिखी थी, जिसका अनुवाद बोधिरुचि एवं रत्नमति ने लगभग सन् ५०८ ई० में चीनी-भाषा में किया था।

आ. जापानी-अनुवाद

सन् ६१५ ई० में जापान के एक राजकुमार शो-तोकु-ताय-शी ने इस ग्रन्थ पर जापानी-भाषा में एक टीका लिखी, जो आज भी वहाँ बड़े आदर से पढ़ी जाती है।

इ. तिब्बती-अनुवाद

सद्धर्मपुण्डरीक का तिब्बती-अनुवाद सुरेन्द्रबोधि तथा स्ना-नम ये-शेस्-स्दे (Sna-nam Ye-Ses-Sde) ने किया है।[1] तिब्बती-भाषा में एकमात्र यही अनुवाद उपलब्ध है।

ई. मंगोलिय अनुवाद :

सद्धर्मपुण्डरीक के एक अंश का मंगोली-भाषा में भी अनुवाद उपलब्ध है।[2] इससे प्रमाणित होता है कि सद्धर्मपुण्डरीक का प्रभाव उत्तरी चीन में भी था।

उ. जर्मन-अनुवाद :

प्रस्तुत ग्रन्थ के मध्य एशिया (तुरफान) से प्राप्त कुछ अंश का मूलर (F W K Muller) एवं रैडोफ (W. Radoff) ने जर्मन में अनुवाद किया है, जो क्रमश सन् १९११ एवं १९१४ ई० में प्रकाशित हुआ है।[3]

ऊ. फ्रेंच-अनुवाद :

फ्रान्सीसी विद्वान् बुर्नुफ (E Burnouf) ने फ्रांसीसी भाषा में उसका अनुवाद किया, जिसका शीर्षक था 'ल लोतुस द ला बोन ल्वा' (Le Lotusde la bonne Loi)। यह अनुवाद पेरिस से सन् १८५२ ई० में प्रकाशित हुआ था।

ऋ. अँगरेजी-अनुवाद :

डच-विद्वान् कर्न (H Kern) ने इसका अँगरेजी में अनुवाद किया है। यह लोटस ऑव दि ट्रू लॉ (Lotus of the True law) नाम से सेक्रेड बुक्स ऑव दि ईस्ट (Sacred Books of the East) ग्रन्थ-माला के २१वें ग्रन्थ के रूप में प्रकाशित है।

---

१ Tohoku Catalogue, संख्या ११८।

२ बुद्धग्रन्थावली, संख्या १४, १९११।

३ Bibliotheca Buddhica, १९११ और १९१४।

इस ग्रन्थ के तीसरे एव चौथे परिवर्त्त अनेक यूरोपीय बौद्ध ग्रन्थों मे सानुवाद निविष्ट मिलते है। चौथा अध्याय फोको ( Faucaux ) के 'पाराबोल द लॉफॉ एगोर' ( Parabole de lenfant egarc ) मे अनूदित है।

**पूर्ववर्त्ती संस्करण**

प्रो० एच्० कर्न एव बी० नजिओ द्वारा सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक का प्रथम सस्करण सेण्टपीटर्सवर्ग, रूस से विब्लिओथेका बुद्धिका ( Bibliotheca Buddhica ) के दसवें ग्रन्थ के रूप मे सन् १९०८–१२ ई० मे प्रकाशित हुआ था। यह देवनागरी-लिपि मे था तथा छह भिन्न-भिन्न पाण्डुलिपियां [ लन्दन की दो, केम्ब्रिज की दो, कावागुची- ( Ekai Kawaguchi ) द्वारा नेपाल मे प्राप्त एक तथा वाटर्स ( Watters ) द्वारा फारमोसा से प्राप्त एक ] पर आवृत था। इसमें सम्पादको ने पेट्रोविस्की की पाण्डुलिपियो के अशो, फोको के सस्करण मे उपलब्ध शिलामुद्रित पाठो तथा काशगर से प्राप्त अशो का भी उपयोग किया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ का दूसरा सस्करण रोमन-लिपि मे है। इसका सम्पादन वोगिहारा ( V Wogihara ) तथा त्सुचिडा ( C Tsuchida ) ने किया है। यह टोकियो से सन् १९३४ ई० मे प्रकाशित हुआ था। इसमें सम्पादको ने सस्कृत-पाण्डुलिपि तथा तिब्बती एव चीनी-अनुवादो का भी उपयोग किया है।

तीसरा सस्करण देवनागरी-लिपि मे है, जिसका सम्पादन नलिनाक्ष दत्त ने किया है।[१] इन्होंने दोनो पूर्ववर्त्ती सस्करणो से कुछ पाठान्तर ग्रहण किये है। मध्य एशियाई पाण्डु-लिपियो मे प्राप्त पाठान्तरो को भी इन्होंने प्रस्तुत सस्करण मे निबद्ध किया है। गिलगिट से प्राप्त पाण्डुलिपियो के अशो का भी उपयोग किया है।

चौथा सस्करण भी देवनागरी-लिपि मे है तथा इसका सम्पादन पी० एल्० वैद्य ने किया है।[२] यह उपरिनिर्दिष्ट सस्करणो का सकलन-मात्र है। किन्तु, विद्वान् सम्पादक ने श्लोको, व्यक्तिगत नामो एव कठिन शब्दो की तालिकाएँ जोडकर, जो पहले सस्करणो मे नहीं है, इस सस्करण का महत्त्व बढा दिया है।

**सद्धर्मपुण्डरीक का मूल रूप :**

सद्धर्मपुण्डरीक का मूल (लघु एव बृहत्) दो रूपो मे प्राप्त होता है। लघु रूप मे १ से २० एव २७वाँ परिवर्त्त एव बृहद् रूप मे १ से २७ परिवर्त्त सम्मिलित है। कतिपय विद्वानो का मत है लघु रूप बृहद् रूप की अपेक्षा अधिक प्राचीन है।[३] इस कथन के

१ यह कलकत्ता से Asiatic Society of Bengal द्वारा सन् १९५३ ई० में प्रकाशित किया गया।

२ यह दरभंगा से बौद्ध संस्कृत-ग्रन्थावली के छठे ग्रन्थ के रूप में सन् १९६० ई० में प्रकाशित हुआ है।

३. (क) 'It is significant that precisely those chapters which contain no Gathas have proved to be later additions There are Chapters XXI—XXVI, —विण्टरनित्ज् : Hist of Indian Literature, Vol II, पृ० ३०२।

समर्थन मे दो तर्क उपस्थित किये गये है। पहला, इनमे गाथाओ की सख्या नही के बराबर है, जबकि १ से २० परिवर्त्तों मे गाथाओ का बाहुल्य है, जो थोडे-से श्लोक मिलते भी है, उनमे १ से २० परिवर्त्तों की गाथाओ की भाँति पूर्वगत गद्याश की कथावस्तु की पुनरावृत्ति-मात्र नही है।[1] दूसरा, २१-२६ परिवर्त्तों मे अधिकाशत बोधिसत्त्वो एव अवलोकितेश्वरो की प्रशस्ति की गई है, जबकि सद्धर्मपुण्डरीक के मुख्य वर्ण्य विषय स्वय बुद्ध शाक्यमुनि है। कर्न (lxciii) का कथन है कि २१–२६ परिवर्त्त आरम्भ मे केवल परिशिष्टो के रूप मे थे, क्योकि ये परवर्त्ती सस्करणो मे भिन्न-भिन्न क्रम मे पाये जाते है।[2]

प्रस्तुत ग्रन्थ के गद्य एव पद्यभागो को लेकर भी विद्वानो मे मतभेद है। विण्टरनित्ज का कथन है कि प्रस्तुत ग्रन्थ के गद्यभाग एव पद्यभाग दोनो एक समय की रचना नही है। मूलत, यह ग्रन्थ पद्य मे ही था, छोटे-छोटे गद्यात्मक भाग केवल पद्यभागो को जोडने के लिए यत्र-तत्र प्रयुक्त थे। पद्य की भाषा 'मिश्रसस्कृत' एव गद्य की भाषा शुद्ध सस्कृत थी। बाद मे चलकर जब पद्य की 'मिश्रसस्कृत' जन-सामान्य के लिए दुर्बोध-सी हो गई, तब इन गद्यभागो को पद्यभागो की व्याख्या के रूप मे बढाकर उन्हे वर्त्तमान रूप दे दिया गया।[3] कर्न ने कुछ सशोधन के साथ विण्टरनित्ज से इस विषय पर सहमति व्यक्त की है।[4] नलिनाक्ष दत्त विण्टरनित्ज से सहमत नही है। इनका कथन है कि गाथाओं मे 'मिश्रसस्कृत' तथा गद्यभागो मे शुद्ध सस्कृत के साथ-साथ प्रयोग की परिपाटी प्रथम एव द्वितीय शती के महायानी लेखको मे सर्वसामान्य थी। मध्य-

---

(ख) "A clear indication that Chapter XXI-XXVI are later additions" लोटस भूमिका, पृ० २१।

(ग) "इस ग्रन्थ के अन्तिम सात अध्याय बाद के जोड़े गये है।"—आचार्य नरेन्द्रदेव : बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १४२।

१. इस तर्क के खण्डन में विण्टरनित्ज कहते हैं : "We cannot however, simply say that the prose is a resume of the Gathas or the Gathas are an amplication of the prose For instance, supposing that in Book I, we had only the prose, we should glean a meaning from it whereas the Gathas by themselves would remain in-explicable in some cases In Book II, the main content is included in the Gathas In Book III the prose diverges somewhat from the Gathas, but the Gatha narrative persents a better meaning "

—Hist of Indian Lit Vol II, पृ० ३०२, पादटिप्पणी-संख्या ४।

२. लोटस : भूमिका, पृ० १८।

३. Hist of Indian Lit Vol II, पृ० ३०२।

४ "'In contending that the original text of our Sutra was probably, in the main, a work of metrical form, I do not mean to say that the poetic version in all the chapters must be considered to be prior to the prose "—लोटस : भूमिका, पृ० १८-१९।

युगीन साहित्य में भी यह परिपाटी उपलब्ध होती है।[१] पी० एल्० वैद्य ने भी नलिनाक्ष दत्त के साथ अपनी सहमति प्रकट की है।[२]

प्रस्तुत ग्रन्थ की मूल भाषा के विषय में भी विद्वानों में मतभेद है। लूडर्स, मिरोनोव एवं अन्य कतिपय विद्वानों का मत है कि मूल ग्रन्थ शुद्ध प्राकृत में ही लिखा गया था और बाद में चलकर धीरे-धीरे रूपान्तरित हुआ।[३] हार्नली का कथन है कि यदि इसकी भाषा सर्वथा शुद्ध प्राकृत नहीं, तो कम-से-कम मागधी पर आधृत 'मिश्रसंस्कृत' तो थी ही।[४] हियान-लिन्-ड्शी ( Hian-lin-Dschi ) का भी मत है कि अर्द्धमागधी ही वर्त्तमान मिश्रसंस्कृत की मूल भाषा थी।[५] एजर्टन का मत इनसे भिन्न है। इनका कथन है कि प्रस्तुत ग्रन्थ की मूल भाषा न तो प्राच्यप्राकृत (मागधी) थी और न कोई अन्य मध्य-भारतीय प्राकृत ही थी, अपितु वह इन सबसे सर्वथा भिन्न एक भाषा थी। यह भिन्न भाषा देश के किस भाग की भाषा थी और उसका क्या स्वरूप था, इसका निश्चय उन्होंने नहीं किया है।[६]

नलिनाक्ष दत्त ने इन मतों का सतर्क खण्डन किया है। इनके अनुसार प्रस्तुत ग्रन्थ की मूल भाषा भी वही मिश्रप्राकृतसंस्कृत थी, जिसका उत्तरी बौद्ध लेखकों ने सामान्य रूप से प्रयोग किया है। लिपिकों की असावधानी तथा विद्वान् सम्पादकों की सुधारात्मक

---

१ नलिनाक्ष दत्त-सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक, भूमिका-पृ० १७।

२ "यह मानना अधिक सम्भवनीय तथा युक्तियुक्त जँचता है कि उस युग का तरीका ही यही रहा कि पहले गद्य लिखा जाता था और उसी आशय को बाद में पद्यनिबद्ध किया जाता था, ताकि स्मरणशक्ति को सहायता मिले। पद्य में भाषा का जो आर्ष रूप मिलता है, वह छन्दोबन्धन की आवश्यकताओं के कारण ही रहा होगा।"
—वैद्य-कृत सद्धर्मपुण्डरीक का संस्करण, भूमिका, पृ० १३।

३ Manuscript Remains of Buddhist Literature found in Eastern Turkistan पृ० १६१। लूडर्स ने अपने मत को तबतक अनिश्चित कहा है, जबतक प्रस्तुत ग्रन्थ का कोई प्राकृत-संस्करण न मिल जाय।

४ वही, पृ० १६२।

५ Edgerton's Grammar, पृ० ३ पर उद्धृत।

६ (क) "It is based primarily on an old Middle Indic Vernacular, not otherwise identifiable."—वही, पृ० १।

(ख) लूडर्स एवं हार्नली के मतों का खण्डन करते हुए वे पुनः कहते हैं : "I find no reason to believe that the Prakrit underlying BHS or any substantial part of its tradition was an eastern dialect. I know no way of localising it geographically at all" वही, पृ०—११।

प्रवृत्ति को ही इन्होंने विभिन्न संस्करणों के पारस्परिक भेदों का कारण माना है। इनकी दृष्टि में ग्रन्थ की मूल भाषा एवं वर्त्तमान भाषा में कोई मौलिक अन्तर नहीं था।[१]

**रचनाकाल :**

प्रस्तुत ग्रन्थ की मध्य एशिया से प्राप्त पाण्डुलिपियाँ निश्चित रूप से सिद्ध कर देती हैं कि यह ग्रन्थ ५वी शती में एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के रूप में वर्त्तमान था। सप्तम शती की चन्द्रकीर्त्ति-कृत 'मध्यमकारिका' की टीका में तथा शान्तिदेव-कृत 'शिक्षासमुच्चय' में प्रस्तुत ग्रन्थ के उद्धरण प्राप्त होते हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ का धर्मरक्ष-कृत सन् २८६ ई० का चीनी-अनुवाद हमें प्राप्त है। इससे कम-से-कम इतना तो अवश्य ही निश्चित हो जाता है कि प्रस्तुत ग्रन्थ तीसरी शती में एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के रूप में उपस्थित था।

बाह्य एवं आन्तरिक प्रमाणों के आधार पर अधिकांश विद्वानों ने इस ग्रन्थ का रचनाकाल ईसा की प्रथम शती में स्थिर किया है। आचार्य नरेन्द्रदेव का कथन है सद्धर्मपुण्डरीक का रचनाकाल यद्यपि निश्चित नहीं है, तथापि उसकी 'मिश्रसंस्कृत' भाषा, स्तूपपूजा, बुद्धभक्ति एवं कला के विकसित रूप का विशेष वर्णन देखकर यह कहा जा सकता है कि महावस्तु एवं ललितविस्तर के अनन्तर, किन्तु ईसा के प्रथम शतक के प्रारम्भ में इसकी रचना हुई थी।[२]

विण्टरनित्ज[३], नलिनाक्ष दत्त[४], बलदेव उपाध्याय[५], पी० एल्० वैद्य[६] आदि विद्वान् भी इस ग्रन्थ को प्रथम शती की रचना मानते हैं।

---

१ "Hence the surmise made by Luders, Hoernle and others are not very convincing and we think that the original text was identical and with the present minus the addition and alteration made by the copyists and reciters in course of centuries, during which long period the language also underwent appreciable change"

—नलिनाक्ष दत्त-सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक, भूमिका, पृ० १७।

२ बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १४२।

३ "Nevertheless we shall most probably be right in placing the nucleus of the work as far back as the first century A D"

—Hist of Indian Literature, Vol II, पृ० ३०३-४।

४ "The probable date of the text is not very anterior to the 3rd century A C. and should be placed some time after the Mahavastu and the Lalitavistara from the point of both Buddhological conceptions and linguistic characteristics Hence its original composition may be assigned to the 2nd or even 1st century A C."

—नलिनाक्ष दत्त-सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक, भूमिका, पृ० १७।

५ "इसका मूल रूप प्रथम शताब्दी में संकलित किया गया था; क्योंकि नागार्जुन (द्वितीय शतक) ने इसे अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है।"—बौद्धदर्शनमीमासा, पृ० १०६।

६. "इस रचना की तिथि ईसा की पहली शताब्दी में मानना गलत नहीं होगा।"—वैद्य-सम्पादित सद्धर्मपुण्डरीक, भूमिका, पृ० १४।

महत्त्व :

नौ वैपुल्यसूत्रों में 'सद्धर्मपुण्डरीक' सर्वोत्कृष्ट ग्रन्थ माना गया है। अनेसाकी ने इसके शीर्षक की व्याख्या करते हुए लिखा है "पुण्डरीक (कमल) शुद्धता एवं पूर्णता का प्रतीक है। जिस प्रकार मलिन पंक में उत्पन्न होकर भी कमल उसमें लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार बुद्ध भी इस संसार में उत्पन्न होने पर भी सांसारिक प्रपंचों एवं क्लेशों से सर्वथा निर्लिप्त रहते हैं तथा जैसे कमल के फल फूल के खिलते ही पक जाते हैं, वैसे ही बुद्ध द्वारा उपदिष्ट सत्य भी समृद्धि-रूप फल को तुरन्त देने में समर्थ होता है।"[१]

महायान-दर्शन के सिद्धान्तों से पूर्ण परिचय प्राप्त करने के लिए इस ग्रन्थरत्न का अध्ययन अनिवार्य माना गया है।[२]

इसकी श्रेष्ठता का विवेचन करते हुए कहा गया है "जैसे सभी जलाशयों में समुद्र श्रेष्ठ है, सभी पर्वतों में सुमेरु श्रेष्ठ है, सभी नक्षत्रों में चन्द्रमा श्रेष्ठ है, सभी देवों में शक्र श्रेष्ठ है तथा सभी श्रावकों में प्रत्येकबुद्ध श्रेष्ठ हैं, उसी प्रकार सभी धर्मपर्यायों में सद्धर्मपुण्डरीक श्रेष्ठ है। जिस प्रकार सूर्य अन्धकार को नष्ट करता है, उसी प्रकार सद्धर्मपुण्डरीक अमंगल का नाश करता है। जैसे तडाग तृषार्त्तों का रक्षक है, अग्नि शीतार्त्तों का रक्षक है, वस्त्र नग्न व्यक्तियों का रक्षक है, सार्थवाह वणिजों का रक्षक है, माता पुत्रों की रक्षिका है, नौका पार जानेवालों की रक्षिका है, वैद्य रोगियों का रक्षक है, एवं चक्रवर्त्ती कोट्टराजाओं का रक्षक है, उसी प्रकार सद्धर्मपुण्डरीक सांसारिक बन्धनों से बद्ध प्राणियों का रक्षक है। जैसे अन्धकार को दूर करने के लिए दीपक की आवश्यकता है तथा दरिद्रता को दूर करने के लिए रत्न की आवश्यकता है, वैसे ही प्राणियों को मुक्ति दिलाने के लिए सद्धर्मपुण्डरीक की आवश्यकता है।"[३]

---

१ Buddhist Art in its relation to Buddhist Ideals पृ० १५।

२ (क) विण्टरनित्ज् लिखते हैं "He who wishes to become acquainted with Mahayan Buddhism with all its characteristic peculiarities with all its advantages and defects, should read this Sutra"—Hist of Indian Lit Volume II पृ० २९५।

(ख) एजर्टन का मत है : "The Saddharmapundarika shows itself as a well-planned systematic introduction to the special dogmas of the Mahayan"—Grammar, पृ० ३६।

(ग) कर्न के मत में : "The Lotus being one of the standard work of the Mahayan, the study of it cannot but be useful for the right appreciation of the remarkable system" भूमिका, पृ० ३३।

(घ) "यह महायान-धर्म के विशेष सिद्धान्तों की एक अच्छी भूमिका है।—नरेन्द्रदेव : बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १४२।

३ सद्धर्मपुण्डरीक, प्रस्तुत संस्करण, पृ० ४२४-२५।

प्रस्तुत सूत्रग्रन्थ के श्रवण, पठन, लेखन, प्रचार एव पूजन से व्यक्ति अनेक दिव्य-गुणो एव शक्तियो को प्राप्त करता है।[१] इनकी चर्चा करते हुए कहा गया है "उसकी चर्मचक्षु सम्पूर्ण विश्व को देख सकेगी, उसके कान सभी प्रकार के शब्दो को सुन सकेंगे, उसकी नासिका सभी प्रकार के गन्धो को ग्रहण कर सकेगी, उसकी जिह्वा पर रखे सभी पदार्थ दिव्यत्व प्राप्त कर लेंगे, उसका शरीर वैदूर्यमणि के वर्ण का हो जायगा तथा उसका मन सूक्ष्म से सूक्ष्म विषय का ग्रहण एव धारण करने में समर्थ हो जायगा।[२]

प्रस्तुत सूत्रग्रन्थ की निन्दा करनेवाले को प्राप्त होनेवाले अनेक अपकर्षों का विस्तृत विवेचन किया गया है, इस सूत्र के निन्दक 'मनुष्ययोनि मे गिरकर अनेक पूर्णकल्पो तक अवीचि नामक नरक मे निवास करते हैं। तदनन्तर, वे तिर्यग्योनि मे जाते हैं। वहाँ वे कुत्ते एव शृगाल का शरीर धारण करके दूसरो के खिलवाड का साधन बनते हैं। मनुष्य-योनि में भी उनका शरीर काले वर्ण के धब्बे से युक्त, व्रणो से परिपूर्ण, खुजली से युक्त, केशरहित एव दुर्वल होता है। अन्य प्राणी उनको घृणा की दृष्टि से देखते हैं। ढेले की चोट खाकर वे चिल्लाते रहते हैं। भूख और प्यास से उनके अग सूख जाते हैं। वे ऊँट या गदहे का शरीर धारण करते हैं तथा भार-वहन करने पर भी बार-बार चाबुक एव डण्डे मे पीटे जाते हैं। मनुष्यशरीर धारण करने पर वे कोढी, लँगडे, कुबडे, काने एवं मूर्ख होते हैं तथा नीच कुल मे जन्म लेते हैं। उनका मुख सडा रहता है और उससे दुर्गन्ध निकलती है। उनपर कोई विश्वास नही करता। वे दरिद्र सेवको का कार्य करते हैं, दूसरो के अधीन रहते हैं, दुर्वल होते हैं तथा अनाथ की भाँति इस ससार मे भटकते रहते हैं। जिसकी वे सेवा करते हैं, वह उन्हे पारिश्रमिक नही देता और यदि देता भी है, तो दिया हुआ धन नष्ट हो जाता है। योग्य वैद्यो द्वारा दी गई ओषधि भी उनकी रोग को कम करने में समर्थ नही होती। वे चोरी, झगडा एव मारपीट मे सदैव लगे रहते हैं। असंख्य कल्पो तक वे मूर्ख एव विकल बनकर इस ससार में निवास करते हैं। नरक ही उनकी क्रीडाभूमि होती है एव कलुषित स्थान ही उनका निवासस्थान होता है। गदहे, सूअर, सियार और कुत्ते ही उनके साथी होते हैं।"[३]

इस सूत्र के उपदेशक को 'धर्मभाणक' कहा गया है। उसकी एव इस सूत्र की रक्षा स्वय बोधिसत्त्व, देवगण, यक्षगण, यहाँतक कि राक्षसियाँ भी करती हैं। इसे अनेक

---

१ य कश्चित् कुलपुत्र इमं धर्मपर्यायं धारयिष्यति, वाचयिष्यति, देशयिष्यति वा लिखिष्यति वा स अष्टौ चक्षुर्गुणशतानि प्रतिलप्स्यते, द्वादश श्रोत्रगुणशतानि प्रतिलप्स्यते, अष्टौ घ्राणगुणशतानि प्रतिलप्स्यते, द्वादश जिह्वागुणशतानि प्रतिलप्स्यते, अष्टौ कायगुण-शतानि प्रतिलप्स्यते, द्वादश मनोगुणशतानि प्रतिलप्स्यते।—धर्मभाणकानुशंसापरिवर्त, पृ० ३६०।

२. वही, पृ० ३६०।

३. औपम्यपरिवर्त, पृ० ११२—१२५।

दिव्यशक्तियाँ प्राप्त रहती है।[१] धर्मभाणक की निन्दा अनेक अपकारों को देनेवाली है।[२]

किन्तु, उक्त सूत्र के अधिकारी सभी नहीं हैं। इसके वास्तविक अधिकारी वे ही व्यक्ति हैं, जो बुद्धिमान्, बहुश्रुत, स्मृतिमान्, ज्ञानवान्, पण्डित, अग्रबोधि को प्राप्त, अनेक बुद्धों के दर्शनों से कुशलमूल स्थापना करानेवाले, शक्तिसम्पन्न, जीवों के प्रति दया की भावना रखनेवाले, शरीर एवं जीवन के प्रति निःस्पृह, व्रती, निर्मल, अध्ययन में संलग्न, क्रोधरहित, सुगतों के प्रति आदरभाव रखनेवाले, समाधिस्थचित्त तथा श्रद्धालु हैं।[३]

इन अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णनों का प्रधान उद्देश्य है, भिक्षुओं एवं उपासकों के मन में बुद्ध तथा इस सूत्र के प्रति भक्तिभाव उत्पन्न करना।

## सद्धर्मपुण्डरीक की विशिष्टताएँ :

इस ग्रन्थ का प्रधान उद्देश्य है यानत्रय—श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान एवं बोधिसत्त्वयान—के स्थान पर एकयान (बुद्धयान) की स्थापना करना।[४] नाना अधिमुक्तियों एवं नाना वात्वाशयोंवाले व्यक्तियों को उपदेश देने के लिए ही यानत्रय का प्रचलन हुआ था।[५] ये बुद्ध के केवल उपायकौशल्य हैं।[६] तीनों यानों का पर्यवसान बुद्धयान में ही होता है। यह बुद्धयान ही सर्वज्ञतापर्यवसायी एवं तथागतज्ञानदर्शन की प्राप्ति तथा उसका सन्दर्शन, अवतारण एवं प्रतिबोधन करानेवाला है। यह बुद्धयान अतीत, अनागत एवं वर्त्तमान—तीनों कालों के तथागतों द्वारा स्वीकृत किया गया है। जब सम्यक्सम्बुद्ध भगवान् बुद्ध क्लेश, दृष्टिसंक्षोभ एवं अकुशलमूल के बाहुल्य से व्याप्त प्राणियों के मध्य उत्पन्न होते हैं, तब बुद्धयान का ही—जो एक है—तीन यानों के रूप में उपदेश करते हैं।

इसी के फलस्वरूप इस ग्रन्थ में कहा गया है कि बुद्धयान के द्वारा ही निर्वाण की प्राप्ति सम्भव है, अन्य यानों के द्वारा नहीं। हीनयान के अर्हन् क्लेशावरणों का नाश करके पुद्गलशून्यता तो प्राप्त कर लेते हैं, किन्तु वे ज्ञेयावरणों को हटाकर धर्मशून्यता प्राप्त करने में समर्थ नहीं होते। इसके परिणामस्वरूप उन्हें निर्वाण की प्राप्ति नहीं होती। उन्हें इसके

---

१ धारणीपरिवर्त, पृ० ४०५।

२ "जो इस धर्मपर्याय को प्रक्षिप्त करेंगे एवं इसके धारकों की निन्दा या उनके प्रति कठोर शब्द का व्यवहार करेंगे उनको ऐसा अनिष्टकर फल मिलेगा कि उसका शब्दों द्वारा वर्णन सम्भव नहीं है।"—सदाऽभूतपरिवर्त, पृ० ३८५।

३ औपम्यपरिवर्त, १३७—१४७ गाथाएँ।

४ एकं हि यानं द्वितियं न विद्यते
तृतियं हि नैवास्ति कदाचि लोके। (२।५४)

५ ये नानाधिमुक्तानां सत्त्वानां नानाधात्वाशयानामाशयं विदित्वा धर्मं देशयन्ति तेऽपि सर्वे बुद्धा एकमेव यानमारभ्य सत्त्वानां धर्मं देशयन्ति यदिदं बुद्धयानम्।—सद्धर्मपुण्डरीक।

६ उपायकौशल्य ममैवरूपम्
यत् त्रीणि यानान्युपदर्शयामि। (२।६९)

लिए बुद्धयान की ही शरण लेनी पडती है। किन्तु, जो आरम्भ से ही बुद्धयानी हैं, उन्हे निर्वाण-प्राप्ति मे कोई कठिनाई नही होती।

ग्रन्थ की तीसरी विशिष्टता अवलोकितेश्वर की अतिशय महिमा एव अद्भुत करुणा का वर्णन है। अवलोकितेश्वर ने स्वय बोधि प्राप्त कर ली है, अर्थात् निर्वाणप्राप्ति की क्षमता उन्हें प्राप्त है, किन्तु जबतक ससार का एक भी प्राणी दु ख मे बद्ध होगा, तबतक निर्वाण न प्राप्त करने का उनका सकल्प है। वास्तव मे ये बुद्ध ही हैं, किन्तु अन्तर यह है, कि जबकि अन्य बुद्ध यथासमय निर्वाण को प्राप्त कर लेते हैं, ये अवलोकितेश्वर ससार के प्राणियो के प्रति महती करुणा के कारण निर्वाण मे प्रवेश नही करते।

अवलोकितेश्वर के नाम का केवल स्मरण ही मनुष्य की अनेक दु खो एव आपदाओ से रक्षा करता है। महान् अग्निस्कन्ध से, वेगवती नदी की धारा से, मृत्युदण्ड से, कारावास से, डाकुओ से एव समुद्रयान के समय कालिकावात से रक्षा प्राप्त करने के लिए अवलोकितेश्वर का स्मरण-मात्र पर्याप्त है। चीनी पर्यटक फाहियान ने, जो ईसा की चौथी शती में भारत आया था, लका से चीन जाते समय समुद्रप्रवास के समय तूफान से बचने के लिए अवलोकितेश्वर की ही प्रार्थना की थी। अवलोकितेश्वर के स्मरण एव नमन से निःसन्तान स्त्री को सुन्दर पुत्र की भी प्राप्ति होती है।

कारण्डव्यूह मे अवलोकितेश्वर की महाकरुणा के अनेक वर्णन उपलब्ध होते हैं। वे अवीचि नामक नरक मे जाकर नारकियो को दु खो से बचाते हैं। वे प्रेत, भूत एव राक्षस की योनियो मे वर्तमान प्राणियो की भी रक्षा करते है तथा इन्हे सुख पहुँचाते हैं। अवलोकितेश्वर केवल करुणामूर्त्ति ही नही हैं, अपितु सृष्टि के स्रष्टा भी हैं। उनका रूप विराट् है। उनकी आँखों से सूर्य एव चन्द्रमा, भ्रू से महेश्वर, भुजाओ से ब्रह्मा आदि देवता, हृदय से नारायण, दाँतो से सरस्वती, मुख से मरुत्, पैरो से पृथ्वी एव पेट से वरुण उत्पन्न हुए हैं। उनकी उपासना स्वर्ग की प्रापिका है।

समाधि एव यौगिक क्रियाओ की अपेक्षा बुद्धभक्ति, मूर्त्तिपूजा, स्तूपपूजा आदि को अधिक महत्त्व देना, इस ग्रन्थ की चौथी विशिष्टता है। बुद्धत्व-प्राप्ति के लिए बुद्धो एव बोधिसत्त्वो की पूजा आवश्यक मानी गई है। अर्हतो को भी बुद्धत्व की प्राप्ति तभी सम्भव है, जब वे असख्य बुद्धो, बोधिसत्त्वों एव उनके धात्वशेषो की पूजा करेगे। श्रावको एव उपासको को भी आदेश दिया गया है कि वे इस सूत्र तथा इसके व्याख्याताओ की पूजा करे तथा उस स्थान पर स्तूपनिर्माण कराये, जो कभी बुद्ध या धर्मभाणक की उपस्थिति से पवित्र हो गया है। "वे सभी प्राणी, जिन्होने बुद्ध के उपदेशो का श्रवण किया है, अनेक प्रकार के शुभकर्म किये हैं, सदाचारमय जीवन व्यतीत किया है, धात्वशेषो की पूजा की है, स्तूप एव बुद्ध की मूर्त्तियाँ बनवाई हैं, स्तूपो की पुष्प एव गन्ध से पूजा की है, बुद्ध की मूर्त्ति के सम्मुख सगीत प्रस्तुत किया है तथा अनायास ही मन मे बुद्ध के प्रति गौरवभावना की सृष्टि की है — वे सभी श्रेष्ठ ज्ञान को प्राप्त करके बुद्धत्व-लाभ करते हैं।"[1] वे बच्चे भी बुद्धत्व-

१. सद्धर्मपुण्डरीक, २।६१—८७।

प्राप्ति के अधिकारी हो जाते हैं, जो खेल-खेल मे बालू के स्तूप बनाते है तथा दीवारो पर बुद्ध के उल्टे-सीधे चित्र खीच देते है।[१]

इस प्रकार, हम देखते है कि बुद्धो, अवलोकितेश्वरो, स्तूपो एव प्रस्तुत सूत्र की पूजा तथा सदाचार एव शुभकर्मो के महत्त्व पर जोर देना इस ग्रन्थ का प्रधान ध्येय है।

प्रस्तुत ग्रन्थ भक्तिपरक है, अत इसमे बुद्ध के उपदेशो के दार्शनिक पक्षो पर विशेष विचार नही किया गया है। बुद्धो, बोधिसत्त्वो एव बुद्धक्षेत्रो की सख्या के अतिशयोक्ति-पूर्ण वर्णन द्वारा ससार की अनन्तता की ओर निर्देश किया गया है। बुद्धक्षेत्रो की सख्या गगा की वालुका के समान अनन्त है। प्रत्येक बुद्धक्षेत्र के अधिशासक एक-एक बुद्ध है तथा प्रति बुद्ध के शिष्य के रूप मे असख्य बोधिसत्त्व, श्रावक एव प्रत्येकबुद्ध वहाँ उपस्थित रहते है। हमारे इस लोक—सहालोकधातु के अधिशासक स्वय शाक्यमुनि है। वे अनन्त कल्पो से इस लोक पर अधिशासन करते आ रहे है एव भविष्य मे भी अनन्त कल्पो तक करते रहेंगे। इन्होने इस लोक मे गौतम बुद्ध के रूप में अवतार ग्रहण करके असख्य अर्हतो, श्रावको एव प्रत्येकबुद्धो को अपने उपदेशो द्वारा बुद्धत्व की प्राप्ति कराई है। स्वय शाक्यमुनि का जीवनकाल अनन्त है।

महायान-ग्रन्थो मे प्रतिपादित दार्शनिक सत्य प्रस्तुत ग्रन्थ मे प्राय ज्यो-के-त्यो स्वीकृत कर लिये गये है। जीवन का चरम लक्ष्य निर्वाण नही, बुद्धत्व की प्राप्ति है। बुद्धत्व की उपलब्धि के लिए षट्पारमिताओ की प्राप्ति आवश्यक है। इसके अतिरिक्त मैत्री एव क्षान्ति का आचरण करते हुए जीवन को सयत एव सदाचारपूर्ण रखना भी अत्यावश्यक है। बोधिसत्त्वो को आदेश दिया गया गया है कि वे अपने-आपको सासारिक व्यक्तियो—राजाओ, राजपुत्रो, मन्त्रियो विधर्मियो, स्त्रियो, श्रावको एव प्रत्येकबुद्धो—से पृथक् रखें। धार्मिक उपदेश देते समय भी उन्हे गृहस्थो की ओर से मनसा अनासक्त रहना चाहिए। बोधिसत्त्व गृहस्थ एव सन्यासी—दो प्रकार के होते थे। किन्तु, घूम-घूमकर उपदेश देनेवाले बोधिसत्त्व सामान्यत भिक्षु ही होते थे। ये मुण्डितमस्तक एव काषायवस्त्रधारी भिक्षु खुले स्थानो, एकात जगलो तथा पर्वतगुफाओ में निवास करते थे और सदा स्वाध्याय एव समाधि मे निरत रहते थे।

इस ग्रन्थ की सबसे बडी विशेषता यह है कि सद्धर्मपुण्डरीक के बुद्ध मनुष्य न रहकर अनादि, अनन्त, सर्वसमर्थ एव करुणामय भगवान् बन गये है। कर्न ने प्रस्तुत ग्रन्थ की इस विशिष्टता का अपनी भूमिका में विशद रूप से विवेचन किया है एव इसके समर्थन में प्रबल तर्क दिये है।[२]

---

१ सद्धर्मपुण्डरीक, ३।८८।

२ (क) The Lotus, far from giving prominence to the unavoidable human traits endeavours as much as possible to represent the Lord and his audience as super human beings Now it is difficult to conceive that any author, wilfully and ostentatiously, would mention such traits

अपनी भगवत्ता के विषय मे बुद्ध स्वय कहते है . "मैं स्वयम्भू एवं ससार का पिता हूँ, वैद्य तथा सभी प्राणियों का सरक्षक हूँ। यद्यपि मै स्वय अनादि, अनन्त एव अजन्मा हूँ, फिर भी संसार के मोहग्रस्त प्राणियो को समझाने के लिए निर्वाण-प्राप्ति एव जन्मधारण का अभिनय करता हूँ।"[१]

उपर्युक्त विशेषताओ के आधार पर कुछ विद्वानों ने सद्धर्मपुण्डरीक पर भागवत-सम्प्रदाय का प्रभाव माना है। जे० एन्० फरकुहार ( J. N. Farquhar ) का मत है कि सद्धर्मपुण्डरीक पर भागवत-सम्प्रदाय, वेदान्त एव गीता का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है।[२] विण्टरनित्ज फरकुहार के मत के एक ही अश से सहमत हैं। उनका कथन है कि भागवत-सम्प्रदाय तथा वेदान्त का तो नही, पर गीता का प्रभाव अवश्य वर्त्तमान है।[३] कर्न भी विण्टरनित्ज के विचार से सहमत हैं।[४]

सद्धर्मपुण्डरीक के बुद्ध की उपदेश देने की रीति भी प्राचीन बुद्ध से भिन्न है। पालिसूत्रो के बुद्ध सन्यासी के रूप मे स्थान-स्थान पर घूमते हैं तथा भिक्षु एव भिक्षुणियो को उपदेश देते हैं; किन्तु सद्धर्मपुण्डरीक के बुद्ध के साथ ऐसी बात नही है। ये तो गृद्धकूट पर्वत पर बैठे है, असख्य भिक्षु, भिक्षुणी, बोधिसत्त्व, देवपुत्र, महाराज, ब्रह्मा, नागराज, किन्नरराज, गन्धर्व, असुर, गरुड, चक्रवर्त्ती, मण्डलाधीश एव इतर इन्हे घेरे हुए हैं; नभ से निरन्तर दिव्यपुष्पो की वर्षा हो रही है। जब उनके मन मे धर्मोपदेश देने का विचार आता है, तब उनके भ्रूविवर के मध्य से एक महती प्रकाशरश्मि विकीर्ण होती है, जिसके प्रकाश में अवीचि से भवाग्र तक अट्ठारह हजार बुद्धक्षेत्र जगमगा उठते हैं। भक्तो के पुन -पुन आग्रह करने पर धर्मोपदेश आरम्भ करते हैं।

---

if he wished to impress the reader with the motion that the narrative refers to human beings There is, to my comprehension, not the slightest doubt that the Saddharmapundarika intends to represent Sakya as the supreme being, as the god of gods, almighty and all-wise"

—लोटस : भूमिका, पृ० २६-२७।

(ख) आगे चलकर निष्कर्ष रूप में पुनः कहते हैं : "The conclusion arrived at is that the the Sakyamuni of the Lotus is an ideal, a personification and not a person" —वही, पृ० २८।

१. एतादृशं ज्ञानबलं ममेदं प्रभास्वरं यस्य न कश्चिदन्त :।
आयुश्च मे दीर्घमनन्तकल्पं समुपार्जितं पूर्व चरित्व चर्याम्॥—सद्धर्म०, १५।१८।
यमेव हं लोकपिता स्वयंभूः चिकित्सकः सर्वप्रजान नाथ ।
विपरीतमूढांश्च विदित्व बालान् अनिर्वृतो निर्वृत दर्शयामि॥—वही, १५।२१।

२ Outline of the Religious Literature of India, पृ० ११४।

३ Hist of Indian Lit Vol II, पृ० ३०२।

४ "Traits borrowed, or rather surviving, from an older cosmological mythology and traces of ancient Nature-worship abound both in the Lotus and the Bhagavagita"—लोटस : भूमिका, पृ० २८।

बुद्ध की महती करुणा एवं समदर्शिता का विशद वर्णन किया गया है। इस प्रसग में उनकी तुलना एक कारुणिक पिता एव एक वैद्य से की गई है। जैसे, वैद्य की दृष्टि मे सभी प्राणी तथा पिता की दृष्टि मे सभी पुत्र समान होते हैं—सबकी हित-साधना वे समान रूप मे करते हैं, वैसे ही बुद्ध भी सभी प्राणियो की समभाव से हित-साधना एव मगलभावना करते है। आगे चलकर इसी प्रसग मे, बुद्ध की तुलना मेघ तथा सूर्य एव चन्द्रमा से की गई है। जैसे मेघ छोटे-बडे सभी प्रकार के वृक्षो एव पौधो पर समरूप से जलवर्षा करता है तथा जिस प्रकार सूर्य एव चन्द्रमा अच्छे-बुरे तथा ऊँचे-नीचे सभी स्थानो एव व्यक्तियो पर समरूप से अपनी किरणे विखेरते हैं, उसी प्रकार बुद्ध भी सभी स्थितियो मे वर्त्तमान सभी प्रकार के प्राणियो को समान रूप से उपदेश देते है एव सबकी समभाव मे मगलकामना करते हैं। 'नमोऽस्तु बुद्धाय' इस मन्त्र के उच्चारण-मात्र से मूढ पुरुष भी उत्तम अग्रबोधि को प्राप्त कर लेने मे समर्थ हो जाते हैं।

इस ग्रन्थ की अन्तिम, किन्तु अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विशेषता इसकी अतिशयोक्तिपूर्ण एव विस्तारबहुल वर्णन-शैली है। इसमे एक समाँ-सा वँध जाता है, जो सामान्य जनता के चित्त को बरबस आकृष्ट एव प्रभावित कर लेता है। बुद्ध के प्रति श्रद्धा एव उनके अलौकिक रूप तथा शक्तियो के प्रति लोगो के हृदय मे विश्वास उत्पन्न करने मे इन वर्णनो की महती उपादेयता है।

विषय को रोचक एव सर्वसामान्य के लिए बोधगम्य बनाने के निमित्त स्थान-स्थान पर छोटी-छोटी उपदेशात्मक कथाओं का बहुलता से सन्निवेश किया गया है। इसके द्वारा वर्णन-शैली में नाटकीयता आ जाती है, जो दुर्बोध दार्शनिक तत्त्वो को भी सरल एवं आकर्षक ढग मे लोगो के सम्मुख प्रस्तुत कर देती है। कर्न ने प्रस्तुत ग्रन्थ की भूमिका में इन विशेपताओ का सविस्तर उल्लेख किया है।[१]

**साहित्यिक समीक्षा :**

अपने प्रतिपाद्य विषय का यथार्थ निरूपण करना ही ग्रन्थकार या वक्ता का मुख्य उद्देश्य होता है। अत, सफल लेखक या वक्ता उसी भाषा एव शैली को अपनाता है, जिसके द्वारा वह अभीष्ट विषय का समुचित एव सफल प्रतिपादन करने मे

---

१ (क) "The latter bears the character of a dramatic performance, an undeveloped mystery play, in which the chief interlocutor, not the only one, is Sakyamuni, the Lord It consists of a series of dialogues brightened by the magic effects of a would be supernatural scenery The phantasmogonical parts of the whole are as clearly intended to impress us with the idea of the might and glory of the Buddha, as his speeches are to set forth his all-surpassing wisdom"—लोटस : भूमिका, पृ० १०।

(ख) पुन द्रष्टव्य—"It (the style) is leisurely, formulaic and repetitions; it does not try to be concise or economical in style"—Edgorton : Buddhist Hybrid Sanskrit, पृ० ३६।

समर्थ हो सके। प्रस्तुत ग्रन्थ की भाषा-शैली वर्णनात्मक, उपदेशात्मक एव दृष्टान्त-प्रधान है। उसका समग्र बल अर्थप्रकाशन पर ही है। अत, इसकी शैली प्रभुसम्मित एव कान्तासम्मित न होकर सुहृत्सम्मित है। जिस प्रकार कोई व्यक्ति अपने मित्र से हितचिन्तन से प्रेरित होकर उसे अनेकविध कथा-कहानियो के द्वारा अपनी बात समझाता है, उसके ऊपर दबाव नही डालता, उसी प्रकार प्रस्तुत ग्रन्थ भी दर्शन के दुरूह तत्त्वो को दृष्टान्त-कथाओ का आश्रय लेकर बडे रोचक एव सरल ढग से पाठको के हृदय तक पहुँचा देता है। यहाँ कथन के प्रकार पर विशेष आग्रह एव आस्था न रखकर कथन के विषय को सुगम एव हृदयगम बनाने पर अधिक जोर दिया गया है।

इस ग्रन्थ का प्रधान लक्ष्य है आकर्षक एव उपदेशपूर्ण कथाओ के माध्यम से पाठको के चित्त को पापात्मिका प्रवृत्तियो से हटाकर पुण्यात्मिका प्रवृत्ति की ओर ले जाना। अत, यह अनुरजन के साथ-साथ शिक्षण का कार्य भी करता है।

कुछ विद्वानो ने इसकी विस्तारबहुल शैली पर आपत्ति की है। उनका कथन है कि इसमे विषय के ग्रहण करने मे बाधा पडती है, क्योकि पाठक शब्दो के भँवर मे ऐसा फँस जाता है कि विचारतन्तु उसके हाथ से छूट जाते हैं।[१] यह विचार सर्वथा सही नही है। प्रस्तुत ग्रन्थ बुद्धवचनो का सग्रह है। ये वचन स्वय शाक्यमुनि के द्वारा असख्य श्रोताओ को बुद्धधर्म मे दीक्षित करने के लिए मौखिक कहे गये हैं। उपदेश की शैली ग्रन्थ की शैली से भिन्न होती है। उपदेश को रोचक बनाकर श्रोताओ के ध्यान को अपनी ओर केन्द्रित रखने के लिए आवश्यक है कि वक्ता एक ही बात को विभिन्न प्रकार से कई बार कहे। पुनरुक्ति का आश्रय लेने से विषय के किसी अश के छूट जाने के भय की सम्भावना भी कम हो जाती है। श्रोताओ का ध्यान विषय की ओर है या नही, यह जानने के लिए उनको पुन-पुन सम्बोधित करते रहना भी वक्ता के लिए आवश्यक होता है। यह विशेषता आज भी हमे भक्तिपरक भाषणो मे मिलती है। वक्ता श्रोतृसमूह को आनन्दविभोर करके उसमे तन्मयता उत्पन्न करने के लिए इस शैली का आश्रय लेता है।

---

१ (क) All those similes and parables would be still more beautiful if they were not spun out to such length and with such verbosity that the pointedness of the simile suffered from it This verbosity is very characteristic of the whole book It is a veritable whirl of words with which the reader is stunned and the idea is often drowned in the flood of words"—Winternitz Hist of Indian Literature, Vol II, पृ० ३०० ।

(ख) आचार्य नरेन्द्रदेव भी इस मत का समर्थन करते हैं ' 'साहित्य की दृष्टि से यह एक उच्च कोटि का ग्रन्थ है, यद्यपि इसकी शैली आज के लोगो को नहीं पसन्द आयगी। इसमें अतिशयोक्ति है; एक ही बात बार-बार दुहराई गई है।'—बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १४२।

प्रस्तुत ग्रन्थ की दूसरी महत्त्वपूर्ण विशेषता इसकी नाटकीयता है।[1] ग्रन्थ का आरम्भ ही नाटकीय ढग से होता है। जिस प्रकार प्रस्तावना के अन्त में सूत्रधार नाटक के आरम्भ होने की सूचना देकर दर्शक-समुदाय की आन्तरिक वृत्तियो को अभिनय-दर्शन के लिए उद्वुद्ध कर देता है, उसी प्रकार निदानपरिवर्त के अन्त में मञ्जुश्री भगवान् शाक्यमुनि के आगे होनेवाले उपदेश-रूप महान् नाटक की पूर्व सूचना देकर वहाँ उपस्थित श्रोताओ को बुद्धवचन के श्रवण की ओर उन्मुख कर देता है।[2] ग्रन्थ मे आदि से अन्त तक कही भी नाटकीय गतिशीलता मे कमी नही आने पाई है। पुनरुक्तियो, अतिशयोक्तियो एव वर्णनो का बाहुल्य होने पर भी कथा के प्रवाह में कही अवरोध नही उत्पन्न हुआ है। सवाद सर्वत्र प्रभावोत्पादक एव स्वाभाविक है; उनमें कृत्रिमता कही भी नही है। वर्णन इतने सजीव एव चित्रात्मक हैं कि लगता है, मानो हम सभी घटनाओ को सामने मच पर साक्षात् देख रहे हैं, एव पात्रो के सम्भाषणो तथा भगवान् के उपदेशो को साक्षात् सुन रहे हैं।

इस ग्रन्थ की एक दूसरी महत्त्वपूर्ण विशेषता इसकी चम्पू-शैली है।[3] गद्यांश की बाते सामान्यत: पद्यभाग मे दुहरा दी गई हैं। विषय को अच्छी तरह समझने और समझाने के लिए गद्य की अपेक्षा होती है, किन्तु विषय को रोचक, सुगमतापूर्वक

---

१ कर्न इस विशेषता का उल्लेख करते हुए कहते हैं : "The latter (Saddharmapundarika) bears the character of a dramatic performance, an undeveloped mystery-play, in which the chief interlocultor, not the only one, is Sakyamuni, the Lord"—लोटस : भूमिका, पृ० १०।

२ मैं उस ज्ञानोपदेश के प्रसिद्ध निमित्त के विषय में, जिसे मैंने पहले भी देखा था, बतलाने जा रहा हूँ। सर्वद्रष्टा एवं परमार्थदर्शी शाक्याधिपति जिनेन्द्र निश्चित रूप से जिस श्रेष्ठ धर्म-पर्याय के विषय में कहना चाहते हैं, उसे मैंने पहले से ही सुन रखा है। विनायको के उपाय-कौशल्य का आज शाक्यसिंह स्वरूप-विवेचन करेंगे। तत्पर एव एकाग्रचित्त होकर खड़े हो जाओ। लोक का हित एवं उसपर दया करनेवाले सुगत उपदेश देने जा रहे हैं। वे धर्म की अनन्त वर्षा करके बोधिप्राप्ति के हेतु उपस्थित प्राणियों को तृप्त करेंगे। इनके पुत्रो के मन में किसी भी विषय को लेकर जो भी सन्देह होगा, उसे ये बोधिसत्त्व पूर्ण रूप से दूर करेंगे।

—सद्धर्मपुण्डरीक, १।९७—१००।

३ (क) कतिपय विद्वान् गद्यभाग एवं पद्यभाग को विभिन्न काल की रचना मानते हैं। विण्टरनित्ज़ कहते हैं "It is altogether difficult to fix any definite period for the Saddharmapundrika as it contains sections belonging to various epochs The prose in pure Sanskrit and the gathas in mixed Sanskrit, could not possibly have originated at the same time"

—Hist of Indian Lit, पृ० ३०२।

(ख) कर्न भी इसी मत के समर्थक हैं। वे कहते हैं : "The material discrepancies between the version in prose and that in verse are occasionally too great to allow us to suppose than to have been made simultaneously or even by different authors commiting at work"—लोटस : भूमिका, पृ० ११।



शास्त्रविशारद—जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरि,
ए. एम. ए. एस. बी.

ग्राह्य एव स्मृतिपट पर स्थायी बनाने के लिए पद्य की आवश्यकता होती है। गद्य की अपेक्षा पद्य मनुष्य को आकृष्ट भी अधिक करता है। अधिकाश विद्वानो का मत है कि सृष्टि के आदि मे मनुष्य ने बोलने का आरम्भ गद्य से नही, पद्य से किया था। पद्य की ओर मानव-मात्र के स्वाभाविक झुकाव के दो प्रधान कारण है: पहली बात, पद्य मे गेयता होती है, जो श्रोता की हृत्तन्त्रियो को बलात् झकृत करके उसे अपनी ओर आकृष्ट कर लेती है। दूसरी बात, गद्य की अपेक्षा पद्य अधिक सरलता एव शीघ्रता से मानसपटल पर अकित हो जाता है। पद्य के इस दूसरे गुण का श्रोता एव वक्ता दोनो के लिए उन दिनो अत्यधिक महत्त्व था, जबकि अधिकाशत ज्ञान का आदान-प्रदान लिखित न होकर मौखिक ही होता था। एक ही विषय को पहले गद्य मे और पुन पद्य मे कहने की परिपाटी मध्ययुगीन भारतीय साहित्य मे भी पर्याप्त रूप मे प्रचलित थी। आज भी विशेषकर धार्मिक गोष्ठियो मे कम पढे-लिखे भावुक एव भक्त श्रोताओ मे भावनात्मक तन्मयता उत्पन्न करने के लिए इस शैली का प्रभूत प्रयोग होता है। वक्ता पहले श्रोता के सम्मुख गद्य के माध्यम से विषय का प्रतिपादन करता है, तदनन्तर उसी बात को गेय पदो के रूप मे वह श्रोताओ के सम्मुख रखता है। गद्य सुनते-सुनते सामान्य श्रोता की तबीयत ऊबने-सी लगती है और वह विषय की ओर से धीरे-धीरे उदासीन-सा होने लगता है, किन्तु पुन ज्योही मधुर सगीत की लहरियाँ उसके श्रवण-मार्ग से उसके हृदय मे प्रवेश करके उसकी सुप्त भावनाओ को उद्वेलित करती है, सारे शरीर मे एक नई जीवनी शक्ति का सचार हो जाता है और मस्तिष्क के क्रियाहीन तन्तु पुन क्रियाशील हो जाते है—वह चौंककर सावधान हो जाता है। इसका कारण स्पष्ट है गद्य का सम्बन्ध मनुष्य के केवल मस्तिष्क से होता है, किन्तु पद्य की गेयता हमे झकझोर देती है—हमारे अन्त मे जागर्त्ति उत्पन्न कर देती है, सोये भावो को उद्रिक्त कर देती है।

गद्य एव पद्यभागो मे प्रयुक्त भाषा का अन्तर भी महत्त्व रखता है। गद्य-भाग मे शुद्ध सस्कृत का प्रयोग किया है, किन्तु पद्यभाग मे मिश्रित सस्कृत का, जिसपर प्राकृत का अधिकाधिक प्रभाव है, प्रयोग किया गया है। ऐसा करने का भी कारण स्पष्ट प्रतीत होता है। प्राकृत का प्रयोग करने से पद्य की मधुरता और भी बढ गई है, क्योकि सस्कृत की अपेक्षा प्राकृत अधिक कोमल एव मधुर मानी गई है। दूसरे, प्राकृत सस्कृत की तरह केवल कतिपय पण्डितो की भाषा न होकर जनभाषा थी, सामान्य जनता की भाषा थी। अत, इस भाषा मे निबद्ध विषय को जनता अधिक सुगमता, आनन्द एव आत्मीयता के साथ ग्रहण करती है। उदाहरणार्थ, एक भोजपुरी-भाषाभाषी भोजपुरी-कविता के तथा एक मैथिली-भाषाभाषी विद्यापति के पदो के पठन एव श्रवण मे खडी हिन्दी की कविता की अपेक्षा अधिक आनन्द की अनुभूति करता है। इसका कारण स्पष्ट है। वह उसकी अपनी भाषा है, जिसे वह बचपन से सुनता,

समझता और बोलता आ रहा है और जो उसके रक्त के कण-कण मे व्याप्त है। प्रत्येक भाषा का अपना एक सास्कृतिक परिवेश भी होता है। उसके अन्त मे पूर्ण प्रवेश उस भाषा के बोलनेवाले ही पा सकते हैं।

गद्यभाग प्राय शुद्ध सस्कृत मे लिखा गया है। अत, सस्कृत-गद्य की तत्कालीन मान्य परम्परा के अनुसार उसमे बडे-बडे समस्त पदो एव लम्बे-लम्बे वाक्यो का प्रयोग हमे उपलब्ध होता है।[1] किन्तु, पद्यभाग के साथ ऐसी बात नही है। इसकी पदावली सरल, कोमल एव लालित्यमयी है तथा भाषा भावपूर्ण एव प्रवाहमयी। पद्य की इस शैली को हम पूर्ण रूप से वैदर्भी[2] शैली कह सकते हैं। उपरिकथित सन्दर्भ मे निम्नोद्धृत गाथाएँ अवलोकनीय हैं

**एकं हि यान द्वितिय न विद्यते तृतिय हि नैवास्ति कदाचि लोके।**
**अन्यत्र पापा पुरुषोत्तमाना यद् याननानात्वुपदर्शयन्ति ।।२.५४।।**

'यान तीन नही, अपितु एक है', इसकी अभिव्यक्ति यहाँ सरलतम, किन्तु प्रवाहमयी भाषा में कितने सुन्दर ढग से की गई है।

दूसरा उदाहरण लें

**वस्त्राणि चो व्याधयु भोन्ति तस्य व्रणान कोटीनयुताश्च काये।**
**विचर्चिका कण्डु तथैव पामा कुष्ठ किलास तथ आमगन्ध ।।३ १३३।।**

इस गाथा मे 'सद्धर्मपुण्डरीक' के निरादर से प्राप्त होनेवाले पापरोगो से पीडित मनुष्य का कितना मर्मस्पर्शी चित्रण प्रस्तुत किया गया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रधान लक्ष्य बौद्धधर्म के दुरधिगम तत्त्वो को सुखपूर्वक जनसामान्य के हृदय तक पहुँचाना है।[3] तदनुकूल इस ग्रन्थ की भाषा विविधाभूषणो, वस्त्रो एव प्रसाधनो से सुसज्जित विविधकलाकुशला तरुणी रमणी की तरह ऐश्वर्य एव विलास मे मग्न रसिको की कामवासना की तृप्ति का साधन न बनकर, करुणामयी माता के समान त्रैधातुक ससार के विविध तापो मे जलते हुए प्राणियो को अपनी शीतलताप्रदायिनी गोद मे बैठाकर उन्हे निर्वाण-रूप पय का पान कराती है। अत, यहाँ उपमा आदि अलकारो का विन्यास भी विविध शास्त्रो के अधिगम से प्राप्त विशाल ज्ञानराशि के भार से आक्रान्त पण्डितो के मस्तिष्क के कण्ड्-विनोदन के लिए नही,

---

१ ओजस्समासभूयस्त्वमेतद्गद्यस्य जीवितम्।

२ वैदर्भी रीति की परिभाषा है
माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णैं रचना ललितात्मिका।
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते ॥

३ "दशसु दिक्ष्वप्रमेयेष्वसख्येयेषु लोकधातुषु तथागता अर्हन्त सम्यक्सम्बुद्धा बहुजनहिताय बहुजनसुखाय, लोकानुकम्पायै महतो जनकायस्यार्थाय हिताय सुखाय देवाना मनुष्याणा नानाभिनिर्हारनिर्देशनारम्बणनिरुक्त्युपायकौशल्यैर्नानाधिमुक्ताना सत्त्वाना नानाधात्वाशयानामाशय विदित्वा धर्मं देशितवन्त।"—सद्धर्मपुण्डरीक, पृ० ४६।

अपितु विषय को अनायास रूप से सामान्य श्रोताओ के लिए बोधगम्य बनाने के निमित्त किया गया है । अश्वघोष की उक्ति--**इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भा-कृति., पातु तिक्तमिवौषध मधुयुतं हृद्यं कथ स्यादितः** , प्रस्तुत ग्रन्थ के विषय मे भी सर्वथा सत्य है । प्रस्तुत ग्रन्थ के श्रोता एव पाठक सामान्य जन हैं, जिनके ज्ञ.न का क्षेत्र अत्यन्त सीमित है । वे उन्ही उपमाओ एव दृष्टान्तो को समझ सकते है, जो उनके दैनिक अनुभव की परिधि के बाहर नही हैं । अत, इस ग्रन्थ मे ऐसी ही उपमाएँ एव दृष्टान्त-कथाएँ प्रयोग मे लाई गई है, जो सामान्य जन के जीवन से सम्बन्ध रखती हैं तथा जिनको समझने के लिए सामान्य से सामान्य व्यक्ति को भी विशेष आयास नही करना पडता । इस सन्दर्भ मे निम्नलिखित उपमाएँ विशेष रूप से दर्शनीय हैं

अनन्तता एव अप्रमेयता की अभिव्यक्ति करने के लिए गगा की विशाल बालुका-राशि[१] एव असख्य लोकधातुओ के अनन्त रज कणो[२] को उपमान के रूप मे ग्रहण किया गया है, ससार मे रहकर भी उससे निर्लिप्त एव अनासक्त रहनेवाले व्यक्तियो की तुलना आकाशचारी पक्षी[३], जल मे रहकर भी उससे अलग रहनेवाले कमल[४] एव असगचारी वायु[५] से की गई है; विविध रत्नो एव बहुमूल्य वस्त्रो से सुशोभित स्तूपो की उपमा पुष्पराशि से लदे पारिजात-वृक्षो[६] से दी गई है, आश्रवो के क्षीण होने पर निर्वाण प्राप्त करनेवाले व्यक्ति की तुलना तेल की समाप्ति पर बुझते दीपक[७] से की गई है, भगवान् के दर्शन की दुर्लभता की व्यजना के लिए गूलर के फूल[८] को उपमान बनाया गया है, तृष्णाओ की लपेट मे पडा प्राणी उस चमरी गाय के समान है, जिसके बाल दावाग्नि मे जल रहे हैं,[९] त्रैधातुक ससार की उपमा जलते हुए घर[१०] से दी गई है, ससार की वस्तुएँ कितनी नि सार हैं, इसकी व्यजना के लिए उनकी तुलना कदली के खम्भे[११] से की गई है, सदा अक्षुब्ध एव प्रशान्त

१ अनल्पकाः यथरिव गङ्गवालिकाः ।
२ अनेककोटिनयुतशतसहस्रलोकधातुपरमाणुरजस्समा· ।
३ खगतुल्यसादृशाः ।
४ अनुपलिप्ताः पद्मं व वारिणा ।
५ असंगचारी पवनेन सन्ति, यथापि वायुर्न कहिंचि सज्जति ।
६ सुपुष्पितैर्वा यथ पारिजातैः ।
७ परिनिर्वृतो हेतुक्षये व दीप. ।—इसपर अश्वघोष के निम्नोद्धृत श्लोक का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता हैं :

दीपो यथानिर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम् ।
दिशं न काञ्चिद् विदिशं न काञ्चित्स्नेहक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥

८ औदुम्बरं पुष्प यथैव दुर्लभम् ।
९ तृष्णाविलग्नान् चमरीव वालैः ।
१० त्रैधातुकादादीप्तजीर्णपटलशरणनिवेशनसदृशात् ।
११. कदलीस्तम्भनिस्सारान् ।

रहनेवाले तथागतो की तुलना आकाश[१] से की गई है, बत्तीस लक्षणो से युक्त सुन्दर शरीर के धारक भगवान् सुवर्णस्तम्भ के समान[२] कहे गये हैं, भगवान् के मुख से नि सृत मधुर एव गम्भीर ध्वनि की तुलना कलविंक के स्वर[३], दुन्दुभिनाद[४] एव मेघ के गर्जन[५] से की गई है, सिंहासन पर बैठे हुए तथागत विशाल शालवृक्ष[६] के समान सुशोभित होते हैं, विशाल पुष्पपुटो को सुमेरु[७] के समान कहा गया है, विशाल कमलपुष्प की तुलना शकट के चक्र[८] से की गई है, भूभाग की अत्यल्पता का बोध कराने के लिए उसे सरसो[९] के बराबर कहा गया है, सासारिक वस्तुओ की नि सारता एव क्षणिकता की व्यजना करने के लिए उनकी तुलना फेन एव मृगमरीचिका[१०] से की गई है; भगवान् के स्वच्छ भौंहो की शोभा चन्द्रमा एव शख की शोभा[११] के समान कही गई है; जिस प्रकार घोर अन्धकार से पूर्ण रात्रि मे प्रज्वलित अग्नि सुशोभित होती है, उसी प्रकार इस अज्ञानान्धकारपूर्ण ससार को तेजस्वी तथागत सुशोभित करते हैं,[१२] जिस प्रकार शीशे मे प्रतिबिम्ब स्पष्ट दिखाई पडता है, उसी प्रकार भगवान् के शरीर मे सम्पूर्ण ससार स्पष्ट रूप मे प्रतिबिम्बित होता है,[१३] वृक्षो की जड मे बैठे हुए असख्य बुद्ध, कमलपुष्प की ढेर के समान सुशोभित होते हैं,[१४] सुन्दर नेत्रो को नीलकमल[१५] के समान कहा गया है, सबको शरण देनेवाले भगवान् की तुलना खुले बाजार[१६] से की गई है तथा असद्धर्मों की नि सारता एव मलिनता की व्यजना करने के लिए उनकी तुलना कूडे के ढेर[१७] से की गई है ।

'सद्धर्मपुण्डरीक' की श्रेष्ठता का प्रतिपादन करते समय तो ग्रन्थकार उपमाओ की लडी-सी पिरो देता है "जिस प्रकार सभी कालपर्वतो, चक्रवाडो एव महाचक्रवाडो में

१ शान्ता. सर्वे गगनसन्निभाः ।
२ सवर्णयूपप्रतिमो महर्षि· ।
३ देवातिदेवा कलविङ्कसुस्वरा ।
४ दुन्दुभिस्वर ।
५ मेघस्वर , मेघगर्जित ।
६ सिंहासनि सन्निषण्णो शालराजो व यथा विराजते ।
७ सुमेरुमात्रान् पुष्पपुटान् ।
८ शकटचक्रप्रमाणमात्रे पद्मे ।
९ सर्षपमात्रोऽपि पृथ्वीप्रदेश ।
१० सर्वे भवा फेनमरीचिकल्पा ।
११ शशिशङ्खपाण्डराभा ।
१२ हुताशनेनेव यथान्धकारम् ।
१३ आदर्शपृष्ठे यथ बिम्बु पश्येत् ।
१४ इमे च बुद्धा स्थित अप्रमेया द्रुमाणमूले यथ पद्मराशि ।
१५ नीलोत्पलपद्मनेत्रेण ।
१६ अन्तरापणवत् ।
१७ धर्मान् प्रत्यवरान् संकारधानसदृशान् ।

पर्वतराज सुमेरु श्रेष्ठ है, जिस प्रकार सभी नक्षत्रो मे प्रभकर चन्द्रमा श्रेष्ठ है, जिस प्रकार त्रायस्त्रिंश देवो मे शक्र श्रेष्ठ है, जिस प्रकार पृथक् जनो मे स्रोतापन्न, सकृदागामी, अनागामी अर्हत् एव प्रत्येकबुद्ध श्रेष्ठ है, जिस प्रकार सभी श्रावको एव प्रत्येकबुद्धो मे बोधिसत्त्व श्रेष्ठ है तथा जिस प्रकार सभी श्रावको, प्रत्येकबुद्ध एव बोधिसत्त्वो मे तथागत श्रेष्ठ है उसी प्रकार तथागतो द्वारा कहे गये सभी सूत्रान्तो मे यह सद्धर्मपुण्डरीक नामक सूत्रान्त श्रेष्ठ है, जिस प्रकार सूर्यमण्डल सम्पूर्ण तम को नष्ट कर देता है, उसी प्रकार यह सद्धर्मपुण्डरीक सभी अकुशल-रूप तम को नष्ट कर देता है; जिस प्रकार महासपति ब्रह्मा सभी ब्रह्मकायिक देवो के राजा एव पिता है, उसी प्रकार यह सद्धर्मपुण्डरीक भी सभी शैक्ष एव अशैक्ष प्राणियो, सभी श्रावको, प्रत्येकबुद्धो एव बोधिसत्त्वो का पिता है।" पुन इस सूत्रग्रन्थ के महत्त्व के प्रतिपादन मे अनेक उपमान प्रस्तुत किये गये है "जैसे तडाग तृषितो के लिए आवश्यक है, अग्नि शीतार्त्तो के लिए आवश्यक है, वस्त्र नग्न व्यक्तियो के लिए आवश्यक है, सार्थवाह वणिक्-समुदाय के लिए आवश्यक है, माता पुत्रो के लिए आवश्यक है, नौका पार जानेवालो के लिए आवश्यक है, वैद्य रोगियो के लिए आवश्यक है, दीपक अन्धकार को दूर करने के लिए आवश्यक है, चक्रवर्त्ती कोट्टराजाओ के लिए आवश्यक है एव समुद्र नदियो के लिए आवश्यक है, उसी प्रकार ससार के मनुष्यो के विविध प्रकार के हितो की रक्षा एव क्लेशो से त्राण के लिए यह सद्धर्मपुण्डरीक आवश्यक है।[१]

लोकेन्द्र की निर्वाण-प्राप्ति के अनन्तर आनेवाले भयकर काल मे इस सूत्र का धारण एव प्रचार करना कितना दुष्कर होगा, इसकी अभिव्यक्ति करने के लिए अनेक दृष्टान्त प्रस्तुत किये गये है "गगा की वालुका के समान जो अनेक सूत्र है, यदि उनको भी कोई प्रकाशित करे, तो उसका यह कार्य दुष्कर नही होगा, यदि कोई सुमेरु को मुट्ठी मे पकडकर करोडो क्षेत्रो के पार जाकर फेक दे, तो उसका भी यह कार्य दुष्कर नही होगा, जो मनुष्य भवाग्र पर बैठकर अन्य सहस्रो सूत्रो का विवेचन करता है, उसका भी यह कार्य दुष्कर नही है, जो सारी आकाशधातु को एक ही मुट्ठी मे रखकर फेकते हुए चले तो उसका भी यह कार्य दुष्कर नही है, जो इस त्रिसाहस्री को पैर के अँगूठे से कँपाते हुए उसे करोडो क्षेत्रो के परे फेक दे, उसका भी कार्य दुष्कर नही है, जो सम्पूर्ण पृथ्वीधातु को नखाग्र पर धारण करके उसे उछालता हुआ ब्रह्मलोक तक आरोहण कर जाता है, वह भी कोई दुष्कर कार्य नही करता तथा इस ससार मे उस मनुष्य का कार्य भी दुष्कर नही है, जो तृण का बोझ लेकर कल्पाग्नि के मध्य मे विना जले चला जाता है, किन्तु वह श्रेष्ठ मनुष्य दुष्कर कार्य करता है, जो मेरे निर्वाण प्राप्त कर लेने के अनन्तर मेरे इस श्रेष्ठ सूत्र को धारण करता है तथा उसका प्रचार करता है।" निम्नोद्धृत गाथाओ मे भी उपमा की सर्वथा सहज स्वाभाविक छटा अवलोकनीय है

---

१. सद्धर्मपुण्डरीक, पृ० ४२४-२५।

या गतिर्मातृघातीनां पितृघातीन या गतिः।
ता गतिं प्रतिगच्छेद् यो धर्मभाणकमतिक्रमेत् ।।
या गतिस्तिलपीडाना तिलकूटाना च या गतिः।
ता गतिं प्रतिगच्छेद् यो धर्मभाणकमतिक्रमेत् ।।
या गतिस्तूलकूटाना कास्यकूटान या गति.।
ता गतिं प्रतिगच्छेद् यो धर्मभाणकमतिक्रमेत् ।।

इस ग्रन्थ मे विभिन्न रसो का यथास्थ.न सन्निवेश भी वडी कुशलता से किया गया है । अग्निस्कन्ध में जलते हुए जीर्णगृह के वर्णन मे हमें वीभत्स एव भयानक रसो का सफल चित्रण प्राप्त होता है

"एक मनुष्य का एक वहुत विशाल, किन्तु अत्यन्त जीर्ण-शीर्ण गृह है, उसके चबूतरे छिन्न-भिन्न हो गये हैं, खम्भो की जडे सड गई हैं, खिडकियाँ, दीवारे एव कमरे अगत नष्ट हो गये हैं, वेदिकाएँ फूल-फूलकर उखड रही हैं, तृणनिर्मित छाजन सव ओर से गिर रहा है । वह गृह पूरे पाँच सौ जीवो का आवासस्थान है, उसमे विष्ठा से पूर्ण वहुत-सी गन्दी कोठरियाँ है, छत की धरने नष्ट हो रही हैं, भित्तियाँ ढीली पड गई हैं । वहाँ करोडो गीध, कवूतर, उल्लू तथा अन्य पक्षी निवास करते हैं । प्रत्येक कोने में अत्यन्त विषैले एव भयदायक सर्प, विच्छू एव चूहे निवास करते हैं । उसका भीतरी भाग कीडे-मकोडे तथा कुत्ते एव सियारो से निनादित है । वहाँ मनुष्यो के शव का भक्षण करनेवाले भेरुण्डक निवास करते है, जिनके निर्गमन की प्रतीक्षा मे असख्य कुत्ते एव शृगाल वाहर खडे रहते है । अनेक वुभुक्षित प्राणी भोजन के लिए परस्पर झगडा करते हुए घर को कोलाहलपूर्ण वना रहे हैं । वहाँ मनुष्य के शव की दुर्दशा करनेवाले अनेक यक्ष भी रहते हैं, जो वहाँ के रहनेवाले पक्षियो के अण्डो को खा जाते हैं । दूसरे जीवो को खाकर तृप्त होने के अनन्तर वे वहाँ भयकर झगडा करते है। विध्वस्त स्थानो मे भयकर एव कठोर स्वभाव-वाले कुम्भाण्डक निवास करते हैं । उनमें कुछ एक वित्ता के, कुछ एक हाथ के एव कुछ दो हाथ के हैं । वे कुत्तो की टाँगे पकडकर उन्हे जमीन पर पटक देते हैं एव उनकी गरदन दवाकर उनकी दुर्दशा करते हुए अत्यधिक आनन्द का अनुभव करते हैं । वहाँ अनेक ऊँचे, काले, दुर्वल, विशालकाय एव जडवुद्धि प्रेत रहते हैं । वे भोजन की खोज में भयकर शब्द करते हुए इधर-उधर दौडते रहते है । उनमे कुछ सूचीमुख, कुछ गोणमुख, कुछ मनुष्य के आकार के एव कुछ कुत्ते के आकार के है। उनके वाल उलझे हुए है तथा वे भूखे-प्यासे करुण क्रन्दन करते रहते हैं। वहाँ स्थित यक्ष, प्रेत, पिशाच तथा गीध आहार की खोज मे खिडकियो के मार्ग से चारो ओर देख रहे हैं । सहसा उस गृह में आग लग जाती है । आग मे जलते वाँसो और लकडियो मे भयानक शब्द निकल रहा है, यक्ष और प्रेत भयकर नाद कर रहे है लपटो में जलते हुए सैकड़ो गीध एव कुम्भाण्डक इधर-उधर दौड रहे हैं , आग मे

जलते हुए सैकडो सर्प कठोर क्रन्दन कर रहे हैं, अग्निसन्तप्त पिशाच एक दूसरे को दाँतो से विदीर्ण कर रहे हैं, मृत्यु के मुख मे पडे भेरुण्डक तथा अन्य जीव भी वहाँ एक दूसरे का भक्षण कर रहे हैं। अग्नि मे जलती हुई विष्ठा की भयकर दुर्गन्धि चतुर्दिक् फैल रही है।"

पुन, वीभत्स रस की सुन्दर झाँकी हमे वहाँ प्राप्त होती है, जहाँ 'सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र' के निन्दको को प्राप्त होनेवाली दुर्दशाओ का वर्णन किया गया है "जो मेरे इस श्रेष्ठ 'सूत्र' मे द्वेष रखते हैं, उनका शरीर काले वर्ण का, धब्बो से युक्त, व्रणो से परिपूर्ण, खुजली से युक्त, केशरहित एव दुर्बल होता है तथा अन्य प्राणी उनको घृणा की दृष्टि से देखते हैं। ढेले के चोट खाकर वे चिल्लाते हैं, सर्वत्र डण्डे से पीटे जाते हैं तथा भूख-प्यास से उनके अग सूख जाते हैं। कभी-कभी वे मूर्ख, कुरूप, एव काने-कोढी सियार का शरीर धारण करते हैं। मनुष्य-शरीर धारण करने पर भी वे कोढी, लगडे, कुबडे, काने एव मूर्ख होते हैं। उस समय उनका शरीर घाव, विचर्चिका, खुजली, कुष्ठ एव सडी दुर्गन्ध से युक्त होता है।"

अद्भुत रस की उपलब्धि तो इस ग्रन्थ मे पग-पग पर होती है। जहाँ-कही भी भगवान् के प्रातिहार्यो का वर्णन है, वहाँ अद्भुत रस की स्थिति स्वयसिद्ध है। अपने पिता को बुद्ध की ओर उन्मुख करने के लिए पुत्रो ने जिन प्रातिहार्यो का प्रदर्शन किया है, उनके वर्णन मे हमे अद्भुत रस का सुन्दर चित्रण प्राप्त होता है: "उन दोनो ने वही अन्तरिक्ष मे जाकर शय्या बनवाई, वे वही अन्तरिक्ष मे घूमते रहे, वही अन्तरिक्ष मे धूल उडाते रहे, वही अन्तरिक्ष मे शरीर के अधोभाग से जल की धारा निकाली, ऊर्ध्वभाग से अग्नि प्रज्वलित की। पुन शरीर के अधोभाग से अग्नि प्रज्वलित की तथा शरीर के ऊर्ध्वभाग से जल की धारा निकाली। वे उसी आकाश मे कभी विशालकाय होकर पुन लघुकाय हो जाते और लघुकाय होकर पुन विशालकाय हो जाते। वे दोनो उसी अन्तरिक्ष मे अन्तर्हित हो जाते और पुन पृथ्वी पर निकलते एव पृथ्वी मे अन्तर्हित होकर पुन आकाश मे निकलते।" पुन शाक्यमुनि एव तथागत प्रभूतरत्न के प्रातिहार्य के वर्णन मे भी अद्भुत रस की सफल अभिव्यक्ति हुई है, "तदनन्तर शाक्यमुनि एव प्रभूतरत्न दोनो ने स्तूप के मध्य सिहासन पर बैठे-ही-बैठे अट्टहास किया तथा मुखविवर से अपनी-अपनी जिह्वाएँ बाहर निकाली। वे ब्रह्मलोक तक पहुँच गई एव उनसे अनेक कोटीनयुतशतसहस्र प्रकाश-रश्मियाँ निकल पडी। उनमे प्रत्येक रश्मि से सुवर्णवर्ण एव महापुरुषो के बत्तीस लक्षणो से युक्त शरीर के धारक अनेक कोटीनयुतशतसहस्र बोधिसत्त्व कमल के सिहासन पर बैठे हुए निकले और निकलकर शतसहस्र लोकधातुओ मे फैल गये तथा आकाश मे स्थित होकर धर्म की देशना करने लगे। धर्मभाणको की अलौकिक शक्तियो के अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन मे भी अद्भुत रस की सुन्दर अभिव्यजना हमें प्राप्त होती है। अद्भुत रस के इन सभी वर्णनो में सर्वत्र उदात्तता एव गरिमा दीख पडती है, कही भी उनमे हलकापन नही है।

शान्तरस तो इस ग्रन्थ का प्रधान रस ही है। इसकी सफल अभिव्यञ्जित उन स्थलो पर विशेष रूप से हुई है, जहाँ बुद्धक्षेत्रो एव तथागत की प्रवचन-गोष्ठियो के शान्त एव उदात्त स्वरूप का वर्णन किया गया है। इस सन्दर्भ मे प्रस्तुत अवतरण अवलोकनीय है "तथागत अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध भगवान् शाक्यमुनि के ऐसा कहने पर वे सभी महासत्त्व महान् प्रीति एव आनन्द से परिपूर्ण हो गये तथा महान् गौरव की भावना से जिस ओर भगवान् शाक्यमुनि थे, उस ओर अपने शरीर को प्रणत करके, मस्तक झुकाकर तथा हाथ जोडकर एकस्वर से बोले—हे भगवन्! हमलोग वैसा ही करेगे, जैसा तथागत कहेगे। हम सभी तथागतो की आज्ञा को धारण एव परिपूर्ण करेगे, आप चिन्ता न करे, सुखपूर्वक विहार करे।"

इस ग्रन्थ की एक और अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विशेषता है दृष्टान्त-कथाओ का प्रचुर प्रयोग। भगवान् को जब भी कोई विशेष बात अपने श्रोतृसमुदाय को समझानी पडी, उन्होने झटपट एक कथा कह दी। इन कथाओ के प्रयोग से दुर्बोध-से-दुर्बोध विषय भी सरल बन गये हैं और सरलहृदय भावुक भक्तो के लिए बोधगम्य हो गये है। विश्व मे सर्वत्र कथाएँ लोकरजन के साथ-ही-साथ उपदेश देने का भी चिरकाल से साधन रही हैं और आज भी श्रव्यकाव्य मे कथा-कहानी को ही सर्वाधिक लोकप्रियता प्राप्त है। उपदेशात्मक लोक-कथाओ का प्रधान लक्ष्य विविध शास्त्रीय सिद्धान्तो को जनसामान्य के लिए सुगम एव सुबोध बनाना होता है। पाटलिपुत्र के राजा सुदर्शन के अनधिगत-शास्त्र एव उन्मार्गगामी पुत्रो को नीतिशास्त्राभिज्ञ बनाने के लिए विष्णुशर्मा प्रथमत काककूर्मादि की विचित्र कथाएँ सुनाकर ही उन्हे उपदेश-श्रवण की ओर उन्मुख करते है।[१] आज भी बडे-बडे उपदेशक एव वक्ता कथा-कहानी का आश्रय लेकर ही अपने वक्तव्य को श्रोताओ के लिए सुरुचिपूर्ण एव आकर्षक बनाते हैं। विषय को समझाने का कथा-कहानी से बढकर अन्य कोई श्रेष्ठ साधन नही है। किसी ने ठीक ही कहा है · 'The best professors are the best story-tellers'

**भाषा :**

प्रस्तुत ग्रन्थ की भाषा न तो सस्कृत है, न पालि और न प्राकृत। यह एक सम्मिश्रित भाषा है। कोई इसे 'गाथासस्कृत'[२], कोई 'मिश्रसस्कृत'[३], कोई 'बौद्धसस्कृत'[४], तो कोई 'बौद्धसकरसस्कृत' कहता है।[५]

---

१ हितोपदेश : मित्रलाभ का प्रारम्भिक अंश।

२. S Lefmann ZDMG 29 1875, pp 212 ff
विण्टरनित्ज़ इसे 'गाथासस्कृत' कहने के पक्ष में नहीं हैं। वे कहते हैं : "It was formerly generally called 'Gatha dialect' which is the more inapt as it is widely used in inscriptions too"—Hist of Indian Lit vol II, पृ० २२७।

३ E Senart, J A 1882 S. 7, t XIX, 238 ff

४ Winternitz : 'By far the greater part of this literature written in pure and mixed Sanskrit and which for the sake of brevity we term 'Buddhist Sanskri Literature"—Hist of Indian Lit Vol II, पृ० २७६।

५. Edgerton "There remains the subject of this work which I call 'Buddhist Hybrid Sanskrit'" Dictionary, पृ० १।

प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा क्या थी, इस सम्बन्ध मे भी विद्वानो मे पर्याप्त मतभेद है। बूर्नफ का मत है कि प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा 'मागधी' थी, जो धीरे-धीरे सस्कृत से प्रभावित होकर वर्तमान रूप मे आ गई है।[1] दश्ची का कथन है कि प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा 'अर्द्धमागधी' थी।[2] एजर्टन भी पहले इसकी मूलभाषा 'अर्द्धमागधी' ही मानते थे, यद्यपि अन्त मे यह मत स्वय उन्हे भी मान्य न रह गया।[3] विण्टरनित्ज भी इसे सस्कृत से प्रभावित कोई मध्यभारतीय भाषा ही मानते है।[4] कर्न का भी मत है कि प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा कोई-न-कोई प्राकृत ही थी।[5]

प्रोफेसर एजर्टन ने प्रस्तुत ग्रन्थ की 'मिश्रसस्कृत' को एक सर्वथा स्वतन्त्र भाषा माना है तथा इसे 'बौद्धसकरसस्कृत' ( Buddhist Hybrid Sanskrit ) की सज्ञा दी है। उन्होने इस भाषा की उत्पत्ति, विकास एव विशेषताओ का शोधपूर्ण एव विस्तृत विवेचन[6] प्रस्तुत किया है, जिसका आशय निम्नलिखित है

यह भाषा मूलत मध्यदेश की ईसा-पूर्व की कोई प्राचीन बोलचाल की या उसपर आश्रित भाषा थी, सस्कृत कदापि नही थी। किन्तु, आरम्भ से ही हस्तलिखित पोथियो मे सस्कृत के प्रति इसका झुकाव परिलक्षित होता है। वर्णविन्यास (Spelling) पर तो हमे स्पष्टत सस्कृत का प्रभाव दीख पडता है। हिन्दुओ मे सस्कृत की दिनानुदिन बढती हुई प्रतिष्ठा के कारण ही ऐसा हुआ होगा। इन ग्रन्थो मे तीन प्रकार के शब्द पाये जाते है—कुछ शब्द शुद्ध सस्कृत के है, कुछ आशिक रूप से सस्कृत है तथा कुछ तो अपने शुद्ध मध्यदेशीय रूप मे ही है। इन ग्रन्थो का शब्द-भाण्डार ( Vocabulary ) बहुत कुछ मध्यदेशीय ही है। ये शब्द या तो सस्कृत के नही है अथवा सस्कृत मे उनका भिन्न अर्थ है। जहाँ कही इनकी वर्णरचना

---

१ "The original test was written in Magadhi and was gradually sanskritised"—Manuscript Remains of Buddhist literature पृ० १६१।

२ "Hian-lin Dschi also believes that old Ardha-Magadhi was the original language of the Buddhist canon."—Edgerton-Dictionary, पृ० ३।

३ "I now believe that I was wrong in seeing special relation to Ardha-Magadhi"—Edgerton's Dictionary, पृ० १३।

४. "Some of the most prominent schools produced works of literature written partly in Sanskrit and partly in a Middle Indian dialect assimilated to Sanskrit"—Hist of Indian Lit Vol II, पृ० २२६।

५ "I infer that the original text was composed in some kind of Prakrit" लोटस : भूमिका, पृ० १५।

६ Buddhist Hybrid Sanskrit Grammar and Dictionary in three Volumes, येल-विश्वविद्यालय द्वारा सन् १६५३ ई० में प्रकाशित।

( Spelling ) पर सस्कृत का प्रभाव पडा है, वहाँ भी इनका मूलरूप प्रकट हो जाता है, क्योकि वहाँ या तो इनका प्रयोग नही हुआ है और यदि हुआ भी है, तो दूसरे अर्थ में ।

समय के साथ सस्कृत का प्रभाव भी इस भाषा पर वढता गया । लेखको एव सम्पादको ने शुद्ध मध्यदेशीय शब्दो का वहिष्कार करके उनके स्थान पर शुद्ध सस्कृत शब्दो के व्यवहार की परिपाटी आरम्भ की । अधिकतर शब्दरूपो एव धातुरूपो को ही सस्कृत रूप दिया गया है । वाहर से तो भाषा, कम-से-कम गद्य की भाषा, शुद्ध सस्कृत मालूम पडती है, परन्तु ध्यानपूर्वक परीक्षण करने पर उसमें भी अनेक असस्कृत शब्द उपलब्ध होते है । मूलभाषा को विकृत करने—भाषा को शुद्ध करने के नाम पर सबसे वडभागी वे विद्वान् सम्पादक है, जो विना विचारे असस्कृत शब्दो को, जो वास्तव में मध्यदेशीय मूल शब्द थे, वहिष्कृत करके उनके स्थान पर शुद्ध संस्कृत रूप रखते रहे है । पद्य की अपेक्षा गद्य को कही अधिक सस्कृत रूप दिया गया है । पद्य के शब्दो को वदलना कठिन होता है, क्योकि शब्दो की मात्रा आदि पर भी ध्यान देना होता है, अन्यथा छन्दोभग होने का भय रहता है ।

इस भाषा को किसी परिचित मध्यदेशीय वोली से मिलाना ठीक नही है । इसे विभिन्न विद्वानो द्वारा विभिन्न प्राकृतो से मिलाने के अनेक प्रयत्न किये गये, किन्तु परीक्षण करने पर ये सभी निराधार एव भ्रामक सिद्ध हुए । किन्तु, निश्चित रूप से वताना कठिन है कि यह भाषा किस प्रदेश की थी । फिर भी, इस भाषा की कुछ ऐसी विशेषताएँ[१] है,

---

१ एजर्टन ने इसकी निम्नलिखित सात प्रधान विशेषताएँ वतलाई है :

(क) "Buddhist Hybrid Sanskrit traditions, asa whole, starts from or goes back to, an early Buddhist canon, or quasi-canon, which was composed not in Sanskrit but in a Middle-Indic vernacular which very probably already contained dialect mixture"

(ख) "Some parts of this old canon, or passages from it, are preserved in BHS, sometimes in more than one form. When this is the case, any non-Sanskrit features of form and vocabulary wherever recorded, are always close to the original on which they are based than corresponding standard Sanskrit features, wherever recorded."

(ग) "The verses of BHS texts of my classes 1 and 2, as presented in our mss, are on the whole semi-Middle-Indic or hybridized This means that they represent the BHS traditions in its purest form in texts of class 2, the accompanying prose parts of these texts are nearly sanskritized in Phonology and morphology according to the mss In vocabulary the prose is just as Middle-Indic as the verses."

(घ) "In all BHS works, as presented in our mss and edition, there are very many forms, which are standard Sanskrit. These include many

# ઉત્સર્ગ



પરમપૂજનીય સ્વર્ગીય ગુરૂવર્ય

શાસ્ત્રવિશારદ-જૈનાચાર્ય શ્રીવિજયધર્મસૂરિ

મહારાજના કરકમલમાં

ભક્તિપૂર્વક સાદર

**સમર્પણ.**

जो अन्य भाषाओं में नहीं पाई जाती। कुछ विद्वानों ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि यह भाषा अर्द्धमागधी है, किन्तु यह ठीक नहीं है। कुछ बातों में सादृश्य होने से ऐसा भ्रम हो गया था, किन्तु परीक्षण करने पर यह ज्ञात हुआ कि सादृश्य की अपेक्षा विभिन्नता कहीं अधिक है।

---

forms which cannot possibly have existed, at any time, in any Middle-Indic dialect They represent alterations in the traditions, later in time than the original Middle India canon, at least As time went on, the tendency was in general towards ever increasing sanskritization Yet the BHS tradition continued to liue, apparently for centuries, as a religious language among the Buddhists or at least some Buddhists of North India The hall-mark which distinguishes it is the vocabulary, which contains not only technical religious terms, but quantities of pure secular words, which never occur in standard Sanskrit Very rarely can any serious doubt arise as to whether a particular work should be classed as BHS Even if its grammar is virtually Sanskrit or entirely so, its vocabulary will decide "

(ङ) "There is clear evidence that some of these Sanskrit words and forms are substituted for older, non-Sanskrit ones, by later copyists or redac- tors of the individual work containing them, in other words that some much works were originally more Middle-Indic than is indicated by some, or even all, of the mss in which they are preserved to us. In SP for example, one recension sanskritizes some words, another recension others, the original text of SP must have been less sanskritic than either "

(च) "There is, further, evidence, that in citing or incorporating older materials, any BHS text may be expected to have introdused some sanskritization of originally Middle-Indic features

(छ) "It is however certain that some Sanskrit-appearing features are ortho- graphic only, the words were pronounced as in Middle-Indic This is proved by the metrical structure of the verses of BHS texts of classes 1 and 2 How old this misleading sanskritic spelling is, we have no way of telling, it appears very commonly, the not invariably, in the mss of all the specified texts That the same was true of the same or similar features in the accompanying prose, at least in earlier times, seems a reasonable guess, naturally there can be no direct proof that the prose was pronounced otherwise than as written "

—Buddhist Hybrid Sanskrit Dictionary, पृ० ८६।

भगवान् बुद्ध ने भिक्षुओं को आदेश दिया था कि वे भगवान् के वचन को अपनी-अपनी भाषा में परिवर्त्तित करें। वैदिक भाषा में बुद्ध के वचनों को परिवर्त्तित करने का निषेध था। इसलिए, बौद्धधर्म के सभी आगमग्रन्थ पालि, प्राकृत, संस्कृत आदि अनेक भाषाओं में पाये जाते हैं। इसी आदेश के अनुसार ही उत्तर भारत की कई बोलियों में भी बुद्धवचन उपनिबद्ध किये गये। इन्हीं में एक बोली पालि थी, जो कदाचित् उज्जयिनी में बोली जाती थी। इसी में त्रिपिटक लिखा गया, जो लंका, बर्मा आदि देशों में मान्य हुआ। एक दूसरी बोली, जिसका मूल स्थान हमें मालूम नहीं, बौद्धसंकरसंस्कृत का आधार है। संस्कृत की चतुर्दिक् प्रतिष्ठा के होने से धीरे-धीरे इस पर भी संस्कृत का प्रभाव पड़ने लगा। आरम्भ में यह प्रभाव थोड़ा और आंशिक था। आगे चलकर इस प्रभाव में दिनानुदिन वृद्धि होती गई, किन्तु पूर्णरूपेण संस्कृत का प्रभाव इसपर नहीं पड़ सका, प्राकृत-शब्दों का प्रयोग होता ही रहा तथा कुछ ऐसे भी शब्द प्रयुक्त होते रहे, जो न शुद्ध संस्कृत के थे और न प्राकृत के। शब्दकोश अधिकांशतः प्राकृत ही रह गया। इसमें सहस्रों शब्द ऐसे हैं, जो संस्कृत में प्रयुक्त होते ही नहीं और यदि होते भी हैं, तो भिन्न अर्थ में। यही स्वतन्त्र भाषा, जिसका विस्तार उत्तरी भारत में अधिक मात्रा में हुआ, 'बौद्धसंकरसंस्कृत' कही गई है।[१]

श्रीनलिनाक्ष दत्त प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा के प्रश्न को ही भ्रामक मानते हैं। उनका कहना है कि यह मानने की आवश्यकता ही नहीं है कि प्रस्तुत ग्रन्थ की मूलभाषा ग्रन्थ की वर्त्तमान भाषा से भिन्न कोई अन्य भाषा थी। यह मानना अधिक न्यायसंगत होगा कि उत्तरभारतीय बौद्ध लेखकों की स्वीकृत भाषा मिश्रसंस्कृत ही थी। विभिन्न-कालीन पाण्डुलिपियों की भाषा-सम्बन्धी भिन्नता का मूल कारण लेखकों एवं सम्पादकों का मूल रूपों में निरन्तर परिवर्त्तन करते रहना है। केवल पाठभेदों एवं पालि-पिटकों के कतिपय शब्दों के प्रयोग के आधार पर यह निष्कर्ष निकाल लेना उचित नहीं है कि वर्त्तमान ग्रन्थ की मूलभाषा प्राकृत थी। पूरे ग्रन्थ की रचना परिष्कृत संस्कृत में की गई है। इसमें हमें बड़े-बड़े समस्त पद, सुन्दर उपमाएँ एवं बिम्बयोजनाएँ प्राप्त हैं, जिनसे भाषा की मौलिकता सिद्ध होती है। विभिन्न संस्करणों में अन्तर पड़ने का कारण मूलपाठ को शुद्ध एवं सुरक्षित रखने की मनोवृत्ति का अभाव है। ज्ञानगुप्त एवं धर्मगुप्त ने भी विद्वान् सम्पादकों एवं लेखकों की स्वेच्छा से मूलपाठ में परिवर्त्तन-संवर्द्धन करते रहने की आदत को ही विभिन्न संस्करणों में पारस्परिक भेद का कारण माना है। इन परिवर्त्तनों एवं संवर्धनों के फलस्वरूप प्रस्तुत ग्रन्थ का वर्त्तमान रूप इतना बदल गया है कि वह अपने मूल रूप से सर्वथा भिन्न प्रतीत होता है। यह भावना उचित नहीं है कि मूलतः प्राकृत में लिखे गये ग्रन्थ को कालान्तर में बुद्धिपूर्वक रूपान्तरित करके वर्त्तमान रूप दिया गया है। अतः, हम कह सकते हैं कि वर्त्तमान

१. यह अंश एजर्टन की पुस्तक Buddhist Hybrid Sanskrit (पृ० १ से ७) पर आधृत है।

ग्रन्थ एव सूत्रग्रन्थ की भाषा मे कतिपय परिवर्तनो एव सवर्द्धनो को छोडकर कोई भी मौलिक भेद नही है ।[1]

उत्तरभारतीय बौद्धग्रन्थो मे 'मिश्रितसस्कृत' एव पालि त्रिपिटको के शब्दो के प्रभूत प्रयोग का कारण भी विचार करने पर स्पष्ट प्रतीत होता है । सर्वास्तिवादी बौद्धो ने ईसा-पूर्व से ही पालि-त्रिपिटको का सस्कृत मे रूपान्तर करना आरम्भ कर दिया था । ये भिक्षु पालि के साथ-ही-साथ सस्कृत के भी पूर्ण ज्ञाता थे। रूपान्तर के क्रम मे ये पालि एव त्रिपिटको की शब्दावली से और भी अधिक प्रभावित हो गये। इसका फल यह हुआ कि महायान-ग्रन्थो की शुद्ध सस्कृत मे रचना करते समय भी वे पालि-शब्दो एव त्रिपिटको की शब्दावली एव भाषा के प्रभाव से अपने सस्कृत के ग्रन्थो को भी पूर्णत मुक्त न रख सके, जिसके परिणामस्वरूप इन महायान ग्रन्थो की भाषा शुद्ध सस्कृत न रहकर पालि एव प्राकृतो से प्रभावित हो गई। यही भाषा 'मिश्रितसस्कृत' के रूप मे हमे इन महायान-ग्रन्थो मे उपलब्ध होती है। पालि का तो इतना अधिक प्रभाव पडा कि इनके कुछ पूरे-के-पूरे वाक्य ही सस्कृत मे रूपान्तरित कर दिये गये है। निम्नांकित सन्दर्भो की तुलना से यह बात अधिक स्पष्ट हो जायगी

सद्धर्मपुण्डरीक—"स धर्म देशयति स्म। आदौ कल्याण मध्ये कल्याण पर्यवसाने कल्याण स्वर्थ सुव्यञ्जन केवल परिपूर्ण पर्यवदात ब्रह्मचर्य सम्प्रकाशयति स्म ।"

दीघ०—"सो धम्म देसेति आदिकल्याण मज्झे कल्याण परियोसानकल्याण सत्थ सब्यञ्जन केवलपरिपुण्ण परिसुद्ध ब्रह्मचरिय पकासेति ।"

सद्धर्म०—"बहुजनहिताय बहुजनसुखाय लोकानुकम्पायै महतो जनकायस्यार्थाय हिताय सुखाय देवाना मनुष्याणा च ।"

विनय०—"बहुजनहिताय बहुजनसुखाय लोकानुकम्पाय अत्थाय हिताय सुखाय देवमनुस्सान ।"

सद्धर्म०—"विद्याचरणसम्पन्न सुगतो लोकविदनुत्तर पुरुषदम्यसारथि शास्ता देवाना च मनुष्याणा च बुद्धो भगवान् ।"

दीघ—"विज्जाचरणसम्पन्नो सुगतो लोकविदु अनुत्तरो पुरिसदम्मसारथि सत्था देव-मनुस्सान बुद्धो भगवा ।"

**धन्यवाद-ज्ञापन :**

प्रस्तुत ग्रन्थ पर काम करने की मूल प्रेरणा हमे आदरणीय आचार्य डॉ० हजारी-प्रसादजी द्विवेदी एव स्वर्गीय डॉ० वासुदेवशरणजी अग्रवाल से प्राप्त हुई। एतदर्थ, मै इन दोनो महामनीषियो का चिरऋणी हूँ तथा इनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ । आदरणीय डॉ० भुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव' (बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद् के भूतपूर्व निदेशक) तथा आदरणीय वयोवृद्ध महर्षितुल्य काका कालेलकर साहब के अथक

---

१. सद्धर्मपुण्डरीक : नलिनाक्ष दत्त द्वारा सम्पादित, भूमिका, पृ० १६-१७ के आधार पर ।

प्रयत्नो के फलस्वरूप ही प्रस्तुत ग्रन्थ विहार-राष्ट्रभाषा-परिषद् से प्रकाशित हो रहा है। अत, इन महानुभावो के प्रति मैं अपना हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ। आदरणीय गुरुवर श्री 'स्वामीजी' (भिक्षु जगदीश काश्यप, निदेशक, नवनालन्दा-महाविहार, नालन्दा) के चरणो मे भी अपनी प्रणतियाँ निवेदित करता हूँ, जिनसे मुझे इस ग्रन्थ के विषय में अनेक अमूल्य सुझाव प्राप्त होते रहे हैं तथा जिन्होने अपने विद्वत्तापूर्ण प्राक्कथन से प्रस्तुत पुस्तक को पावित एव विभूषित किया है। आदरणीय डॉ० नेमिचन्द्रजी शास्त्री, एम्० ए०, पी-एच्०, डी०, डी० लिट्० (अध्यक्ष सस्कृत-प्राकृत-विभाग, जैन कॉलेज, आरा) तो मेरे सभी बौद्धिक कार्यों के मूल प्रेरक ही रहे हैं। उन्हे जितना भी धन्यवाद दिया जाय, वह थोडा ही है। मेरे प्रति उनका जो स्नेह है, उसके लिए मैं उनका सदा आभारी हूँ।

प्रस्तुत पुस्तक के प्रणयन मे जिन अन्य व्यक्तियो से सहयोग प्राप्त हुआ है, उनके प्रति भी आभार प्रकट करना मेरा परम कर्त्तव्य है। सर्वप्रथम, मैं अपनी पत्नी को धन्यवाद देता हूँ, जिन्होने मुझे 'गृह कारज नाना जजाला' से यथाशक्ति मुक्त रखकर प्रस्तुत कार्य को पूरा करने का अधिकाधिक अवसर प्रदान किया है। इनके इस सहयोग के अभाव में यह ज्ञानयज्ञ आरम्भ ही नही होता और यदि कथचित् आरम्भ हो भी जाता, तो अधूरा ही रह जाता। इन्होने सचमुच मे 'सु-मित्र' का काम किया है। मेरे ज्येष्ठ पुत्र आयुष्मान् प्रो० कृष्णमोहन एम्० ए० (ऑनर्स) एव मेरे शिष्य आयुष्मान् प्रो० केदारनाथ ब्रह्मचारी ने बडे धैर्य एव श्रम से मेरी 'खरोष्ठी' हस्तलिपि पढकर प्रस्तुत ग्रन्थ की पाण्डुलिपि तैयार की है। इन दोनो को मैं हार्दिक आशीर्वाद देता हूँ एव इनके उज्ज्वल एव उन्नतिशील भविष्य की कामना करता हूँ।

अन्त में, विहार-राष्ट्रभाषा-परिषद् के वर्त्तमान निदेशक प० वैद्यनाथ पाण्डेय एव अन्य अधिकारियो तथा कार्यकर्त्ताओ के प्रति भी अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ, जिनके सहयोग से ही यह ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है। उन अन्यान्य विद्वानो का भी मैं ऋणी हूँ, जिनकी रचनाओ का उपयोग मैंने अपने इस ग्रन्थ मे किया है तथा जिनके सत्परामर्शों से मैं सदा लाभान्वित होता रहा हूँ।

स्नातकोत्तर संस्कृत-विभाग
मगध-विश्वविद्यालय, गया

विदुषा वशवद
**राममोहन दास**

# विषय-सूची





# निदानपरिवर्तः

ॐ नमः सर्वबुद्धबोधिसत्त्वेभ्यः । नमः सर्वतथागतप्रत्येकबुद्धार्यश्रावकेभ्यो-ऽतीतानागतप्रत्युत्पन्नेभ्यश्च बोधिसत्त्वेभ्यः ।

ॐ सभी बुद्धो और बोधिसत्त्वो को प्रणाम करता हूँ । सभी तथागतो, प्रत्येक बुद्धो तथा आर्य-श्रावको एव अतीत, भावी तथा वर्तमान सभी बोधिसत्त्वो को भी प्रणाम करता हूँ ।

वैपुल्यसूत्रराजं परमार्थनयावतारनिर्देशम् ।
सद्धर्मपुण्डरीकं सत्त्वाय महापथं वक्ष्ये ॥

मैं अब वैपुल्यसूत्रों मे श्रेष्ठ उस सद्धर्मपुण्डरीक का वर्णन करूँगा, जो परमार्थ-प्राप्ति के उत्तम उपायो का निर्देश करता है तथा जो स्वय प्राणियो को मोक्ष की ओर ले जाने का श्रेष्ठ मार्ग है ।

एवं मया श्रुतम् । एकस्मिन् समये भगवान् राजगृहे विहरति स्म गृध्रकूटे पर्वते महता भिक्षुसंघेन सार्धं द्वादशभिर्भिक्षुशतैः सर्वैरर्हद्भिः क्षीणास्रवै-र्निःक्लेशैर्वशीभूतैः सुविमुक्तचित्तैः सुविमुक्तप्रज्ञैराजानेयैर्महानागैः कृतकृत्यैः कृत-करणीयैरपहृतभारैरनुप्राप्तस्वकार्थैः परिक्षीणभवसंयोजनैः सम्यगाज्ञासुविमुक्त-चित्तैः सर्वचेतोवशितापरमपारमिताप्राप्तैरभिज्ञाताभिज्ञातैर्महाश्रावकैः । तद् यथा । आयुष्मता चाज्ञातकौण्डिन्येन आयुष्मता चाश्वजिता आयुष्मता च वाष्पेण आयुष्मता च महानाम्ना आयुष्मता च भद्रिकेण आयुष्मता च महा-काश्यपेन आयुष्मता चोरुविल्वकाश्यपेन आयुष्मता च नदीकाश्यपेन आयुष्मता च गयाकाश्यपेन आयुष्मता च शारिपुत्रेण आयुष्मता च महामौद्गल्यायनेन आयुष्मता च महाकात्यायनेन आयुष्मता चानिरुद्धेन आयुष्मता च रेवतेन आयुष्मता च कप्फिनेन आयुष्मता च गवांपतिना आयुष्मता च पिलिन्दवत्सेन आयुष्मता च बक्कुलेन आयुष्मता च महाकौष्ठिलेन आयुष्मता च भरद्वाजेन आयुष्मता च महानन्देन आयुष्मता चोपनन्देन आयुष्मता च सुन्दरनन्देन आयुष्मता च पूर्णमैत्रायणीपुत्रेण आयुष्मता च सुभूतिना आयुष्मता च राहुलेन । एभिश्चान्यैश्च महाश्रावकैः । आयुष्मता चानन्देन शैक्षेण । अन्याभ्यां च द्वाभ्यां भिक्षुसहस्राभ्यां शैक्षाशैक्षाभ्याम् । महाप्रजापतीप्रमुखैश्च षड्भिर्भिक्षुणीसहस्रैः । यशोधरया च भिक्षुण्या राहुलमात्रा सपरिवारया । अशीत्या च बोधिसत्त्व-

सहस्रैः सार्धं सर्वैरवैवर्त्तिकैरेकजातिप्रतिबद्धैर्यदुतानुत्तरायां सम्यक्संबोधौ धारणी–प्रतिलब्धैर्महाप्रतिभान–प्रतिष्ठितैरवैवर्त्य-धर्मचक्रप्रवर्तकैर्बहुबुद्ध–शतसहस्र-पर्युपासितैः– बहुबुद्ध -शतसहस्रावरोपित-कुशलमूलैर्बुद्ध–शतसहस्र-संस्तुतैर्मैत्रीपरि-भावितकायचित्तैस्तथागतज्ञानावतारणकुशलैर्महाप्रज्ञैः प्रज्ञापारमितागतिंगतैर्बहु-लोकधातुशतसहस्रविश्रुतैर्बहुप्राणिकोटीनयुतशतसहस्रसन्तारकैः । तद् यथा । मञ्जुश्रिया च कुमारभूतेन बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेनावलोकितेश्वरेण च महा-स्थामप्राप्तेन च सर्वार्थनाम्ना च नित्योद्युक्तेन चानिक्षिप्तधुरेण च रत्नपाणिना च भैषज्यराजेन च भैषज्यसमुद्गतेन च व्यूहराजेन च प्रदानशूरेण च रत्नचन्द्रेण च रत्नप्रभेण च पूर्णचन्द्रेण च महाविक्रामिणा चानन्तविक्रामिणा च त्रैलोक्य-विक्रामिणा च महाप्रतिभानेन च सततसमिताभियुक्तेन च धरणीधरेण चाक्षय-मतिना च पद्मश्रिया च नक्षत्रराजेन च मैत्रेयेण च बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन सिंहेन च बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन । भद्रपालपूर्वङ्गमैश्च षोडशभिः सत्पुरुषैः सार्धम् । तद् यथा । भद्रपालेन च रत्नाकरेण च सुसार्थवाहेन च नरदत्तेन च गुह्यगुप्तेन च वरुणदत्तेन चेन्द्रदत्तेन चोत्तरमतिना च विशेषमतिना च वर्धमानमतिना चामोघदर्शिना च सुसंप्रस्थितेन च सुविक्रान्तविक्रामिणा चानु-पममतिना च सूर्यगर्भेण च धरणीधरेण च । एवम्प्रमुखैरशीत्या च बोधि-सत्त्वसहस्रैः सार्धम् । शक्रेण च देवानामिन्द्रेण सार्धं विंशतिदेवपुत्रसहस्र-परिवारेण । तद् यथा । चन्द्रेण च देवपुत्रेण सूर्येण च देवपुत्रेण समन्त-गन्धेन च देवपुत्रेण रत्नप्रभेण च देवपुत्रेणावभासप्रभेण च देवपुत्रेण । एवम्प्रमुखैर्विंशत्या च देवपुत्रसहस्रैः । चतुर्भिश्च महाराजैः सार्धं त्रिंशद्देवपुत्र-सहस्रपरिवारैः । तद् यथा । विरूढकेन च महाराजेन विरूपाक्षेण च महाराजेन धृतराष्ट्रेण च महाराजेन वैश्रवणेन च महाराजेन । ईश्वरेण च देवपुत्रेण महेश्वरेण च देवपुत्रेण त्रिंशद्देवपुत्रसहस्रपरिवाराभ्याम् । ब्रह्मणा च सहांपतिना सार्धं द्वादशब्रह्मकायिकदेवपुत्रसहस्रपरिवारेण । तद् यथा । शिखिना च ब्रह्मणा ज्योतिष्प्रभेण च ब्रह्मणा । एवम्प्रमुखैर्द्वादशभिश्च ब्रह्मकायिकदेव-पुत्रसहस्रैः । अष्टाभिश्च नागराजैः सार्धं बहुनागकोटीशतसहस्रपरिवारैः । तद् यथा । नन्देन च नागराजेन उपनन्देन च नागराजेन सागरेण च वासुकिना च तक्षकेण च मनस्विना चानवतप्तेन चोत्पलकेन च नागराजेन । चतुर्भिश्च किन्नरराजैः सार्धं बहुकिन्नरकोटीशतसहस्रपरिवारैः । तद् यथा । द्रुमेण च किन्नरराजेन महाधर्मेण च किन्नरराजेन सुधर्मेण च किन्नरराजेन धर्मधरेण च किन्नरराजेन । चतुर्भिश्च गन्धर्वकायिकदेवपुत्रैः सार्धं बहुगन्धर्वशतसहस्र-

परिवारैः । तद् यथा । मनोज्ञेन च गन्धर्वेण मनोज्ञस्वरेण च मधुरेण च मधुस्वरेण च गन्धर्वेण । चतुर्भिश्चासुरेन्द्रैः सार्धं बह्वसुरकोटीशतसहस्र-परिवारैः । तद् यथा । बलिना चासुरेन्द्रेण खरस्कन्धेन चासुरेन्द्रेण वेमचित्रिणा चासुरेन्द्रेण राहुणा चासुरेन्द्रेण । चतुर्भिश्च गरुडेन्द्रैः सार्धं बहुगरुडकोटीशतसहस्रपरिवारैः । तद् यथा । महातेजसा च गरुडेन्द्रेण महाकायेन च महापूर्णेन च महर्द्धिप्राप्तेन च गरुडेन्द्रेण । राज्ञा चाजातशत्रुणा मागधेन वैदेहीपुत्रेण सार्धम् ।

मैने ऐसा सुना है । एक समय भगवान् राजगृह मे गृध्रकूट पर्वत पर बारह सौ भिक्षुओ के विशाल समुदाय से परिवृत विचरण कर रहे थे। (ये) सभी (भिक्षु) अर्हत्त्व को प्राप्त, आस्रवो से मुक्त, क्लेशरहित, जितेन्द्रिय, मानसिक एव बौद्धिक बन्धनो से मुक्त, उच्चकुल-सम्भूत, महती शक्ति से सम्पन्न, अपने कर्त्तव्यो का पूर्ण रूप से पालन करके अपने उत्तरदायित्वो के भार से मुक्त, अपने लक्ष्य पर पहुँचे हुए, सासारिक बन्धनो से मुक्त, सम्यक् ज्ञान के कारण मुक्तचित्त सर्वचेतोवशिता एव परम-पारमिता को प्राप्त, तथागत आदि के विशिष्ट लक्षणो के ज्ञाता तथा महाश्रावक थे । इनके नाम थे— आयुष्मान् अज्ञातकौण्डिन्य, आयुष्मान् अश्वजित्, आयुष्मान् वाष्प, आयुष्मान् महानामा, आयुष्मान् भद्रिक, आयुष्मान् महाकाश्यप, आयुष्मान् उरुविल्वकाश्यप, आयुष्मान् नदीकाश्यप, आयुष्मान् गयाकाश्यप, आयुष्मान् शारिपुत्र, आयुष्मान् महामौद्गल्यायन, आयुष्मान् महाकात्यायन, आयुष्मान् अनिरुद्ध आयुष्मान् रेवत, आयुष्मान् कष्फिन, आयुष्मान् गवापति, आयुष्मान् पिलिन्दवत्स, आयुष्मान् बक्कुल, आयुष्मान् महाकोष्ठिल, आयुष्मान् भरद्वाज, आयुष्मान् महानन्द, आयुष्मान् उपनन्द, आयुष्मान् सुन्दरनन्द, आयुष्मान् पूर्णमैत्रायणीपुत्र, आयुष्मान् सुभूति तथा आयुष्मान् राहुल । इनके अतिरिक्त अन्य महाश्रावक भी इन्हे घेरे हुए थे । इनमे प्रधान थे आयुष्मान् आनन्द, जो मोक्ष-प्राप्ति की शिक्षा ग्रहण कर रहे थे । इनके साथ अन्य दो हजार भिक्षु भी थे, जिनमे कुछ मोक्षप्राप्ति के साधनभूत शिक्षा को ग्रहण करने के क्रम मे थे और कुछ इसे पूर्णरूपेण प्राप्त करके अर्हत्त्व प्राप्त कर चुके थे। महाप्रजापति के नेतृत्व मे छह हजार भिक्षुणियाँ भी इन्हे घेरे हुए थी । राहुल की माता यशोधरा भी भिक्षुणी के वेश मे सपरिवार वहाँ उपस्थित थी । अस्सी हजार बोधिसत्त्व भी साथ थे। वे सभी अपने लक्ष्य से न डिगनेवाले, केवल वर्त्तमान जन्म मे ही इस ससार मे रहनेवाले, श्रेष्ठ सम्यक्-सम्बोधि मे निष्णात, श्रेष्ठ प्रातिभिक ज्ञान मे प्रतिष्ठित एव स्थायी धर्मचक्र के प्रवर्त्तक थे । उन्होने अनेक शत-सहस्र बुद्धो की उपासना की थी, अनेक शत-सहस्र बुद्धो के द्वारा कुशलमूल की स्थापना कराई थी, सैकडो-हजारो बुद्धो की स्तुति की थी तथा इनका मन एव शरीर मैत्री की भावना से पूर्ण था । ये तथागत के द्वारा दिये गये ज्ञान का सर्वसाधारण मे प्रचार करने मे कुशल, महती प्रज्ञा-सम्पन्न एव प्रज्ञापारमिता के अधिकारी ज्ञाता थे । इन्होने अनेक शत-सहस्र लोको मे प्रसिद्धि प्राप्त कर ली थी तथा ये अनेक कोटिखर्वशतसहस्र प्राणियो के उद्धारक थे । इन अस्सी हजार

बोधिसत्त्वों में प्रमुख थे—कुमारभूत महासत्त्व बोधिसत्त्व मंजुश्री, अवलोकितेश्वर, महा-स्थामप्राप्त, सर्वार्थनामा, नित्योद्युक्त, अनिक्षिप्तधुर, रत्नपाणि, भैषज्यराज, भैषज्यसमुद्गत, व्यूहराज, प्रदानशूर, रत्नचन्द्र, रत्नप्रभ, पूर्णचन्द्र, महाविक्रामी, अनन्तविक्रामी, त्रैलोक्य-विक्रामी, महाप्रतिभान, सतत समिताभियुक्त, धरणीधर, अक्षयमति, पद्मश्री, नक्षत्रराज, महासत्त्व, बोधिसत्त्व मैत्रेय तथा महासत्त्व बोधिसत्त्व सिंह। भद्रपाल के नेतृत्व में सोलह सत्पुरुष भी इन्हे घेरे हुए थे। इनके नाम थे—भद्रपाल, रत्नाकर, सुसार्थवाह, नरदत्त, गुह्यगुप्त, वरुणदत्त, इन्द्रदत्त, उत्तरमति, विशेषमति, वर्धमानमति, अमोघदर्शी, सुसप्रस्थित, सुविक्रान्तविक्रामी, अनुपममति, सूर्यगर्भ और धरणीधर। इनके नेतृत्व मे अस्सी हजार बोधिसत्त्व भी भगवान् को घेरे हुए थे। बीस हजार देवपुत्रो के विशाल समुदाय के साथ देवताओ के राजा इन्द्र भी इन्हे घेरकर वहाँ उपस्थित थे। इन बीस हजार देव-पुत्रो मे प्रमुख थे—देवपुत्र चन्द्र, देवपुत्र सूर्य, देवपुत्र समन्तगन्ध, देवपुत्र रत्नप्रभ और देवपुत्र अवभासप्रभ। तीस हजार देवताओ के विशाल समुदाय के समेत महाराज विरूढक, महाराज विरूपाक्ष, महाराज धृतराष्ट्र तथा महाराज वैश्रवण भी इनके साथ थे। देवपुत्र ईश्वर और देवपुत्र महेश्वर भी तीस-तीस हजार देवपुत्रो के विशाल परिवार के साथ इनका अनुगमन कर रहे थे। शिखी ब्रह्मा तथा ज्योतिष्प्रभ ब्रह्मा जिनमे प्रमुख थे, ऐसे बारह हजार ब्रह्मकायिक देवपुत्रो के विशाल समुदाय के साथ सहापति ब्रह्मा भी इनके साथ थे। अनेक कोटिशतसहस्र नागो के साथ नागराज नन्द, नागराज उपनन्द, सागर वासुकि, तक्षक, मनस्वी, अनवतप्त एव नागराज उत्पलक ये आठ नागराज, अनेक कोटिशत-सहस्र किन्नरो के विशाल समुदाय-समेत किन्नरराज द्रुम, किन्नरराज महाधर्म, किन्नरराज सुधर्म एव किन्नरराज धर्मधर ये चार किन्नरराज, अनेक कोटिशतसहस्र गन्धर्वों-समेत गन्धर्व-मनोज, मनोजस्वर, मधुर तथा गन्धर्व मधुरस्वर ये चार गन्धर्वकायिक देवपुत्र, अनेक कोटि-शतसहस्र असुरो के साथ असुरेन्द्र बलि, असुरेन्द्र खरस्कन्ध, असुरेन्द्र वेमचित्री एव असुरेन्द्र राहु ये चार असुरराज, अनेककोटिशतसहस्र करोड गरुडों-समेत गरुडेन्द्र महातेजा, महाकाय, महापूर्ण तथा गरुडेन्द्र महर्द्धिप्राप्त ये चार गरुडेन्द्र तथा वैदेहीपुत्र मगधराज अजातशत्रु भी इनका अनुगमन कर रहे थे।

**तेन खलु पुनः समयेन भगवांश्चतसृभिः पर्षद्भिः परिवृतः पुरस्कृतः सत्कृतो गुरुकृतो मानितः पूजितोऽर्चितोऽपचायितो महानिर्देशं नाम धर्मपर्यायं सूत्रान्तं महावैपुल्यं बोधिसत्त्वाववादं सर्वबुद्धपरिग्रहं भाषित्वा तस्मिन्नेव महाधर्मासने पर्यङ्कमाभुज्यानन्तनिर्देशप्रतिष्ठानं नाम समाधिं समापन्नोऽभूदनिञ्जमानेन कायेन स्थितोऽनिञ्जप्राप्तेन च चित्तेन। समनन्तरसमापन्नस्य खलु पुनर्भगवतो मान्दारवमहामान्दारवाणां मञ्जूषकमहामञ्जूषकाणां दिव्यानां पुष्पाणां महत् पुष्पवर्षमभिप्रावर्षद् भगवन्तं ताश्च चतस्रः पर्षदोऽभ्यवाकिरत् सर्वावच्च बुद्धक्षेत्रं षड्विकारं प्रकम्पितमभूच्चलितं संप्रचलितं वेधितं संप्रवेधितं क्षुभितं संप्रक्षुभितम्। तेन खलु पुनः समयेन तस्यां पर्षदि भिक्षुभिक्षुण्युपासकोपासिका-**

देवनागयक्षगन्धर्वासुरगरुडकिन्नरमहोरगमनुष्यामनुष्याः सन्निपतिता अभूवन् सन्निषण्णा राजानश्च मण्डलिनो बलचक्रवर्तिनश्चतुर्द्वीपकचक्रवर्तिनश्च ते सर्वे सपरिवारा भगवन्तं व्यवलोकयन्ति स्माश्चर्यप्राप्ता अद्भुतप्राप्ता औद्बिल्यप्राप्ताः।

उस समय चारो परिषदे सम्मान एव पूजा के पात्र भगवान् को घेरकर गुरु भाव से उनकी सेवा एव शुश्रूषा मे तत्पर थी। उसी समय भगवान् ने वोधिसत्वो के लिए शिक्षाप्रद तथा सभी बुद्धो के लिए धारण करने योग्य महानिर्देश नामक धर्मपर्याय महावैपुल्य सूत्रान्त (सद्धर्मपुण्डरीक) का विवेचन किया। उन्होने उसी धर्मासन पर पर्यंकासन की मुद्रा मे स्थित रहकर अनन्तनिर्देशप्रतिष्ठान नामक समाधि धारण की। उस समय उनका शरीर तथा मन पूर्णरूपेण निष्कम्प एव एकाग्र थे। भगवान् के समाधि-धारण करते ही आकाश मे मान्दारव, महामान्दारव, मञ्जूषक एव महामञ्जूषक नामक दिव्य पुष्पो की महती वर्षा हुई। उस वर्षा ने भगवान् बुद्ध और उनकी चारो परिषदो को आच्छादित कर दिया तथा सम्पूर्ण बुद्धक्षेत्र मे छह प्रकार के प्रकम्प हुए। ये कम्प चलन, सम्प्रचलन, वेध, सम्प्रवेध, क्षोभ एव सप्रक्षोभ के रूप मे थे। इन विविध प्रकम्पो के फलस्वरूप उस परिषद् मे उपस्थित भिक्षु, भिक्षुणी, उपासक, उपासिका, देव, नाग, यक्ष, गन्धर्व, असुर, गरुड, किन्नर, महोरग, मनुष्य तथा मनुष्येतर सभी जीव भूमि पर गिर पडे। वहाँ निकट मे सपरिवार बैठे हुए जो राजा मण्डलाधीश, बलचक्रवर्त्ती एव चतुर्द्वीपक चक्रवर्ती थे, वे सभी सपरिवार भगवान् के अद्भुत प्रभाव को देखकर महान् आश्चर्य को प्राप्त हो गये।

अथ खलु तस्यां वेलायां भगवतो भ्रूविवरान्तरादूर्णाकोशादेका रश्मिर्निश्चरिता। सा पूर्वस्यां दिश्यष्टादशबुद्धक्षेत्रसहस्राणि प्रसृता। तानि च सर्वाणि बुद्धक्षेत्राणि तस्या रश्मेः प्रभया सुपरिस्फुटानि संदृश्यन्ते स्म यावदवीचिर्महानिरयो यावच्च भवाग्रम्। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु षट्सु गतिषु सत्त्वाः संविद्यन्ते स्म ते सर्वेऽशेषेण संदृश्यन्ते स्म। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु बुद्धा भगवन्तस्तिष्ठन्ति ध्रियन्ते यापयन्ति च तेऽपि सर्वे संदृश्यन्ते स्म। यं च ते बुद्धा भगवन्तो धर्मं देशयन्ति स च सर्वो निखिलेन श्रूयते स्म। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु भिक्षुभिक्षुण्युपासकोपासिका योगिनो योगाचाराः प्राप्तफलाश्चाप्राप्तफलाश्च तेऽपि सर्वे संदृश्यन्ते स्म। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु बोधिसत्त्वा महासत्त्वा अनेकविविधश्रवणारम्बणाधिमुक्तिहेतुकारणैरुपायकौशल्यैर्बोधिसत्त्वचर्यां चरन्ति तेऽपि सर्वे संदृश्यन्ते स्म। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु बुद्धा भगवन्तः परिनिर्वृतास्तेऽपि सर्वे संदृश्यन्ते स्म। ये च तेषु बुद्धक्षेत्रेषु परिनिर्वृतानां बुद्धानां भगवतां धातुस्तूपा रत्नमयास्तेऽपि सर्वे संदृश्यन्ते स्म।

उसी समय भगवान् की घनी भौंहो के बीच से प्रकाश की एक रेखा निकली और

वह पूर्व दिशा मे अठारह हजार बुद्धक्षेत्रो मे फैल गई। वे सभी बुद्धक्षेत्र उस रश्मि के प्रकाश से अवीचि नामक घोर नरक से भवाग्र (निर्वाण-लोक) तक प्रकाशमान हो गये। उन बुद्धक्षेत्रो मे षड्विध गतियो मे विद्यमान सभी जीव स्पष्ट दिखाई पडने लगे। उन बुद्धक्षेत्रो मे जो अनेक बुद्ध उस समय वर्त्तमान थे, वे सब भी दिखाई पडने लगे। वे बुद्ध जिस धर्म का उपदेश देते थे, वह सब भी पूर्ण रूप से सुनाई पडता था। उन बुद्धक्षेत्रो मे जो भी भिक्षु, भिक्षुणी, उपासक, उपासिका, योगी, योगाचार, मोक्षप्राप्त और अमोक्षप्राप्त थे, वे सब भी दिखाई पडने लगे। उन क्षेत्रो मे जो महासत्त्व बोधिसत्त्व, विविध प्रकार के श्रवण, आरम्बण और अधिमुक्ति की प्राप्ति के कारणभूत उपाय-कौशल्यो के द्वारा बोधिसत्त्वचर्या का आचरण कर रहे थे, वे भी दिखाई पडने लगे। उन क्षेत्रो मे वर्त्तमान सभी निर्वाणप्राप्त बुद्ध भी दिखाई पडने लगे। उन बुद्धक्षेत्रो मे परिनिर्वाणप्राप्त अनेक बुद्धो के जो रत्नमय धातुस्तूप थे, वे सब भी पूर्णरूपेण दिखाई देने लगे।

**अथ खलु मैत्रेयस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्यैतदभूत्। महानिमित्तं प्रातिहार्यं बतेदं तथागतेन कृतम्। को न्वत्र हेतुर्भविष्यति किं कारणं यद्भगवतेदमेवंरूपं महानिमित्तं प्रातिहार्यं कृतम्। भगवांश्च समाधिं समापन्नः। इमानि चैवंरूपाणि महाश्चर्याद्भुताचिन्त्यानि महर्द्धिप्रातिहार्याणि संदृश्यन्ते स्म। किं नु खल्वहमेतमर्थं परिप्रष्टव्यं परिपृच्छेयम्। को न्वत्र समर्थः स्यादेतमर्थं विसर्जयितुम्। तस्यैतदभूत्। अयं मञ्जुश्रीः कुमारभूतः पूर्वजिनकृताधिकारोऽवरोपितकुशलमूलो बहुबुद्धपर्युपासितः। दृष्टपूर्वाणि चानेन मञ्जुश्रिया कुमारभूतेन पूर्वकाणां तथागतानामर्हतां सम्यक्सम्बुद्धानामेवंरूपाणि निमित्तानि भविष्यन्ति। अनुभूतपूर्वाणि च महाधर्मसांकथ्यानि। यन्न्वहं मञ्जुश्रियं कुमारभूतमेतमर्थं परिपृच्छेयम्।**

इस अवसर पर महासत्त्व बोधिसत्त्व मैत्रेय के मन मे ऐसा विचार आया कि तथागत ने जो यह अद्भुत दृश्य उपस्थित किया है, वह निश्चित रूप से किसी विशेष घटना का सूचक है। भगवान् के महान् निमित्त के सूचक इस प्रातिहार्य को प्रस्तुत करने मे अवश्य ही कोई विशेष हेतु निहित है। भगवान् समाधि मे स्थित है और ये अद्भुत, अचिन्त्य, अलौकिक एव महान् प्रतिहार्य दिखाई पड रहे हैं। क्यो न मैं पूछने योग्य इस विषय के सम्बन्ध मे पूछ ही लूँ? किन्तु, इस शका का निवारण करने मे कौन समर्थ हो सकता है? तब उनके मन मे आया कि ये कुमारभूत मञ्जुश्री ही इस शका के निवारण मे समर्थ हैं, क्योकि ये पूर्वजिनो के द्वारा इस विषय के ज्ञान के अधिकारी बनाये गये है, इन्होने कुशलमूल की स्थापना की है तथा बहुत-से बुद्धो की पूजा की है। इन कुमारभूत मञ्जुश्री ने पूर्वकालीन अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध तथागतो के द्वारा किये गये इस तरह के निमित्तो को अवश्य देखा होगा। इन्हे पूर्वकाल मे होनेवाली इस प्रकार

की बडी-बडी उपदेश-गोष्ठियो का अनुभव भी प्राप्त है । अत, मैं कुमारभूत मञ्जुश्री से ही इस रहस्य के विषय मे पूछूँगा ।

**तासां चतसृणां पर्षदां भिक्षुभिक्षुण्युपासकोपासिकानां बहूनां च देवनागयक्षगन्धर्वासुरगरुडकिन्नरमहोरगमनुष्यामनुष्याणामिममेवंरूपं भगवतो महानिमित्तं प्रातिहार्यविभासं दृष्ट्वाश्चर्यप्राप्तानामद्भुतप्राप्तानां कौतूहलप्राप्तानामेतदभवत् । किं न खलु वयमिममेवंरूपं भगवतो मर्हिद्धप्रातिहार्यविभासं कृतं परिपृच्छेम ।**

महानिमित्त के सूचक इस अद्भुत दृश्य को देखकर महान् आश्चर्य मे पडे हुए भिक्षु-भिक्षुणी, उपासक-उपासिकाओ की चारो परिषदो तथा अनेक देव, नाग, यक्ष, असुर, गरुड, किन्नर, मनुष्य एव मनुष्येतर प्राणियो के मन में भी यही विचार उत्पन्न हुआ कि हमलोग भी क्यो न पूछ ले कि यह महान् एव अलौकिक प्रातिहार्य भगवान् ने क्यो प्रस्तुत किया है ?

**अथ खलु मैत्रेयो बोधिसत्त्वो महासत्त्वस्तस्मिन्नेव क्षणलवमुहूर्ते तासां चतसृणां पर्षदां चेतसैव चेतःपरिवितर्कमाज्ञायात्मना च धर्मसंशयप्राप्तस्तस्यां वेलायां मञ्जुश्रियं कुमारभूतमेतदवोचत् । को न्वत्र मञ्जुश्रीर्हेतुः कः प्रत्ययो यदयमेवंरूप आश्चर्याद्भुतो भगवत ऋद्ध्यवभासः कृत इमानि चाष्टादशबुद्धक्षेत्रसहस्राणि विचित्राणि दर्शनीयानि परमदर्शनीयानि तथागतपूर्वंगमानि तथागतपरिणायकानि संदृश्यन्ते ।**

स्वय धर्मसशय मे पडे हुए महासत्त्व बोधिसत्त्व मैत्रेय ने उसी क्षण उन चारो परिषदो के मन मे उठनेवाले विचारो का अपने चित्त मे उठनेवाले विचारो के द्वारा अनुमान करके कुमारभूत मञ्जुश्री ने पूछा—हे मञ्जुश्री ! कौन-सा विशिष्ट कारण है कि भगवान् इस प्रकार अतीव अद्भत अलौकिक ज्योति विकीर्ण की है, जिसके प्रकाश मे अट्ठारह हजार बुद्धक्षेत्र परिनिर्वाणप्राप्त तथागतो एव वर्त्तमान मे शासन करनेवाले तथागतोसमेत अतीव विचित्र एव दर्शनीय रूप से दिखाई पड रहे है ।

**अथ खलु मैत्रेयो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो मञ्जुश्रियं कुमारभूतमाभिर्गाथाभिरध्यभाषत ।**

तत्पश्चात् महासत्त्व बोधिसत्त्व मैत्रेय ने कुमारभूत मञ्जुश्री से ये गाथाएँ कही—

**किं कारणं मञ्जुशिरी इयं हि रश्मिः प्रमुक्ता नरनायकेन ।**
**प्रभासयन्ती भ्रमुकान्तरातु ऊर्णाय कोशादियमेकरश्मिः ॥१॥**

हे मञ्जुश्री ! क्या कारण है कि मनुष्यो के नायक भगवान् ने अपनी घनी भौहो के बीच से यह ज्योतिर्मयी अद्वितीय प्रकाश-रश्मि प्रकट की है ?

**मान्दारवाणां च महन्तवर्षं पुष्पाणि मुञ्चन्ति सुराः सुहृष्टाः ।**
**मञ्जूषकांश्चन्दनचूर्णमिश्रान् दिव्यान् सुगन्धांश्च मनोरमांश्च ॥२॥**

इस समय देवता प्रसन्न होकर मान्दारव एव मञ्जूषक पुष्पो तथा मनोरम और दिव्य चन्दन-चूर्ण-मिश्रित सुगधित वस्तुओ की महती वर्षा कर रहे है ।

**येही मही शोभतियं समन्तात् पर्षाश्च चत्वार सुलब्धहर्षाः ।**
**सर्वं च क्षेत्रं इमु संप्रकम्पितं षड्भिर्विकारेहि सुभीष्मरूपम् ॥३॥**

इनसे यह सारी पृथ्वी शोभायमान हो रही है, चारो परिषदे अत्यधिक प्रसन्न हो उठी है, और ये सभी क्षेत्र अत्यन्त भयकर रूप से छह प्रकार से काँप उठे है ।

**सा चैव रश्मी पुरिमा दिशाय अष्टादशक्षेत्रसहस्रपूर्णाः ।**
**अवभासयी एकक्षणेन सर्वे सुवर्णवर्णा इव भोन्ति क्षेत्राः ॥४॥**

यह प्रकाश पूर्व दिशा मे अट्ठारह हजार क्षेत्रो मे फैल गया है, जिससे अवभासित होकर वे क्षेत्र सहसा सुवर्ण के वर्ण के हो गये है ।

**यावानवीची परमं भवाग्रं क्षेत्रेषु यावन्ति च तेषु सत्त्वाः ।**
**षट्सू गतीषू तहि विद्यमानाः च्यवन्ति ये चाप्युपपद्यि तत्र ॥५॥**

अवीचि नामक नरक से श्रेष्ठ भवाग्र (निर्वाण-लोक) तक इन क्षेत्रो मे षड्विध गतियो मे विद्यमान जितने भी जीव मृत्यु एव जन्म को प्राप्त हो रहे है, उन सबको हम देख रहे है ।

**कर्माणि चित्रा विविधानि तेषां गतीषु दृश्यन्ति सुखा दुखा च ।**
**हीना प्रणीता तय मध्यमा च इह स्थितो अद्दशि सर्वमेतत् ॥६॥**

इन गतियो मे वर्तमान इनके चित्र-विचित्र विविध कार्य दृष्टिगोचर हो रहे है । वे सुखी है अथवा दु खी है तथा निम्न, उत्तम, अथवा मध्यम गति मे वर्तमान है—ये सभी बाते यहाँ खडे होकर हम स्पष्ट देख रहे है ।

**बुद्धांश्च पश्यामि नरेन्द्रसिंहान् प्रकाशयन्तो विवरन्ति धर्मम् ।**
**प्रशासमानान् बहुसत्त्वकोटीः उदाहरन्तो मधुरस्वरां गिरम् ॥७॥**

राजाओ मे श्रेष्ठ बुद्धो को भी देख रहा हूँ, जो धर्म को प्रकाशित करते हुए उसका विवेचन कर रहे है, तथा मधुर वाणी मे अनेक करोड जीवो को धर्म का उपदेश दे रहे है ।

**गम्भीरनिर्घोषमुदारमद्भुत मुञ्चन्ति क्षेत्रेषु स्वकस्वकेषु ।**
**दृष्टान्तहेतूनयुतान कोटिभिः प्रकाशयन्तो इमु बुद्धधर्मम् ॥८॥**

जिस समय वे असख्य कोटि दृष्टान्तो और प्रमाणो के द्वारा उस बुद्धधर्म को प्रकाशित

करते है, उस समय उनके गम्भीर, उदार एव अद्भुत शब्द उनके अपने-अपने क्षेत्र मे गूँजने लगते है ।

**दुःखेन संपीडित ये च सत्त्वा जातीजराखिन्नमना अजानकाः ।**
**तेषां प्रकाशेन्ति प्रशान्तनिर्वृति दुःखस्य अन्तो अयु भिक्षवति ।।९।।**

इस ससार मे जो अज्ञानी जीव जन्म और जरा के दु खो से अत्यधिक पीडित है, उन्हे वे शातिदायक निर्वाण का उपदेश देते है और कहते है कि हे भिक्षुओ ! यह निर्वाण ही दु खो के अन्त करने का एकमात्र उपाय है ।

**उदारस्थामाधिगताश्च ये नराः पुण्यैरुपेतास्तथ बुद्धदर्शनैः ।**
**प्रत्येकयानं च वदन्ति तेषां संवर्णयन्तो इम धर्मनेत्रीम् ।।१०।।**

जो श्रेष्ठ वल से युक्त है तथा जो बुद्ध के सिद्धान्तो का पालन करके पुण्य के भागी वन गये है, ऐसे व्यक्तियो को इस धर्म के मार्ग का निर्देश करते हुए वे उन्हे प्रत्येक यान का उपदेश दे रहे है ।

**ये चापि अन्ये सुगतस्य पुत्रा अनुत्तरं ज्ञान गवेषमाणाः ।**
**विविधां क्रियां कुर्विषु सर्वकालं तेषां पि बोधाय वदन्ति वर्णम् ।।११।।**

इसके अतिरिक्त वे श्रेष्ठ ज्ञान की खोज मे तत्पर सुगत के उन अन्य पुत्रो को भी ज्ञानप्राप्ति के लिए उपदेश दे रहे है, जिन्होने अपने विभिन्न कार्यों को साधु रूप से यथासाध्य सम्पन्न कर लिया है ।

**शृणोमि पश्यामि च मञ्जुघोष इह स्थितो ईदृशकानि तत्र ।**
**अन्या विशेषाण सहस्रकोट्यः प्रदेशमात्रं ततु वर्णयिष्ये ।।१२।।**

हे मञ्जुघोष ! यही खडे होकर मै इस प्रकार की उपरिकथित तथा अन्य और भी सहस्रो कोटि विशिष्ट वस्तुएँ देख और सुन रहा हूँ । उनमे से कुछ का ही वर्णन मै प्रस्तुत करूँगा ।

**पश्यामि क्षेत्रेषु बहूषु चापि ये बोधिसत्त्वा यथ गङ्गवालिकाः ।**
**कोटीसहस्राणि अनल्पकानि विविधेन वीर्येण जनेन्ति बोधिम् ।।१३।।**

मै अनेक क्षेत्रो मे वर्त्तमान गगा की वालुका के समान असख्य सहस्रो कोटि बोधिसत्त्वो को देख रहा हूँ । वे अपनी विविध प्रकार की शक्तियो से लोगो मे ज्ञान उत्पन्न कर रहे है ।

**ददन्ति दानानि तथैव केचिद्धनं हिरण्यं रजतं सुवर्णम् ।**
**मुक्तामणिं शङ्खशिलाप्रवाडं दासांश्च दासीरथ-अश्व-एडकान् ।।१४।।**

कुछ ऐसे है, जो धन, सुवर्ण, चाँदी, सुवर्णमुद्राएँ, मोती, रत्न, शख, मणि, मूँगा, दास, दासी, घोडे, भेड आदि का दान कर रहे है ।

शिविकास्तथा रत्नविभूषिताश्च ददन्ति दानानि प्रहृष्टमानसाः ।
परिणामयन्तो इह अग्रबोधौ वयं हि यानस्य भवेम लाभिनः ॥१५॥

कुछ लोग प्रसन्न मन से रत्न-विभूषित पालकियाँ दान कर रहे हैं। उन्हें विश्वास है कि इस प्रकार वे अग्रबोधि के लिए अपने को उपयुक्त बनायेंगे तथा इसके फलस्वरूप इन्हें धर्ममार्ग की प्राप्ति होगी ।

त्रैधातुके श्रेष्ठविशिष्टयानं यद्‌बुद्धयानं सुगतेहि वर्णितम् ।
अहपि तस्यो भवि क्षिप्रलाभी ददन्ति दानानि इमीदृशानि ॥१६॥

उनका विचार है कि इस त्रैधातुक संसार में सुगतो के द्वारा वर्णित बुद्धयान ही सभी यानो मे श्रेष्ठ एव विशिष्ट है । अत, हम भी इसकी शीघ्र प्राप्ति कर ले । इसी हेतु वे इस प्रकार की वस्तुओ का दान कर रहे है ।

चतुर्हयैर्युक्तरथांश्च केचित् सवेदिकान् पुष्पध्वजैरलंकृतान् ।
सवैजयन्तान् रतनामयानि ददन्ति दानानि तथैव केचित् ॥१७॥

कुछ लोग चार घोडो से युक्त एव वेदिकाओ, फूलो, झण्डो और पताकाओ से सुशोभित रथ का तथा कुछ लोग कीमती रत्नो की बनी हुई (वस्तुओ) का दान कर रहे हैं ।

ददन्ति पुत्रांश्च तथैव पुत्रीः प्रियाणि मांसानि ददन्ति केचित् ।
हस्तांश्च पादाश्च ददन्ति याचिताः पर्येषमाणा इममग्रबोधिम् ॥१८॥

कुछ लोग अपने पुत्र और पुत्रियो को दान मे दे रहे हैं, कुछ लोग अपने प्रिय मास दे रहे हैं । उनके हृदय मे अग्रबोधि की प्राप्ति की इच्छा इतनी प्रबल है कि मागे जाने पर वे अपने हाथ और पैर भी (काटकर) दान के रूप मे प्रस्तुत कर देते है ।

शिरांसि केचिन्नयनानि केचिद्ददन्ति केचित् प्रवरात्मभावान् ।
दत्वा च दानानि प्रसन्नचित्ताः प्रार्थेन्ति ज्ञान हि तथागतानाम् ॥१९॥

कुछ अपने मस्तक, कुछ अपनी आंखे और कुछ अपने श्रेष्ठ शरीर को दान मे दे रहे है । वे दान देकर प्रसन्नचित्त होकर तथागत के ज्ञान की प्राप्ति की प्रार्थना करते हैं ।

पश्याम्यहं मञ्जुशिरी कहिंचित् स्फीतानि राज्यानि विवर्जयित्वा ।
अन्तःपुरान् द्वीप तथैव सर्वानमात्यज्ञातीश्च विहाय सर्वान् ॥२०॥

हे मञ्जुश्री ! मैं कही-कही ऐसे व्यक्तियो को देख रहा हूँ, जो अपने विशाल राज्य, देश, अमात्य, सम्बन्धी एव अन्त पुर का सर्वथा त्याग कर भगवान् के निकट उपस्थित है ।

उपसंक्रमी लोकविनायकेषु पृच्छन्ति धर्मं प्रवरं शिवाय ।
काषायवस्त्राणि च प्रावरन्ति केशांश्च श्मश्रूण्यवतारयन्ति ॥२१॥

वे संसार के नायक के सम्मुख जाकर मंगल की प्राप्ति के लिए श्रेष्ठ धर्म के विषय में प्रश्न कर रहे हैं। उन्होंने काषायवस्त्र धारण कर लिया है तथा सिर के बाल और दाढ़ी-मूँछ मुड़वा दी है।

कोंश्चिच्च पश्याम्यहु बोधिसत्त्वान् भिक्षू समानाः पवने वसन्ति ।
शून्यान्यरण्यानि निषेवमाणानुद्देशस्वाध्यायरताच काश्चित् ॥२२॥

मैं कुछ ऐसे बोधिसत्त्वों का देख रहा हूँ, जो मुनियों की तरह खुले स्थानों में निवास करते हैं। कुछ ऐसे बोधिसत्त्वों को भी देख रहा हूं, जो निर्जन जंगलों में रह रहे हैं तथा श्रेष्ठ धर्म के अध्ययन में निरत हैं।

काश्चिच्च पश्याम्यहु बोधिसत्त्वान् गिरिकन्दरेषु प्रविशन्ति धीराः ।
विभावयन्तो इमु बुद्धज्ञान परिचिन्तयन्तो ह्युपलक्षयन्ति ॥२३॥

कुछ ऐसे धैर्यशाली बोधिसत्त्वों को भी देख रहा हूं, जो पर्वत की गुफाओं में जाकर निवास करते हैं और वहाँ बुद्धज्ञान के विषय में मनन और चिन्तन करते हुए उसका स्वयं साक्षात्कार करते हैं।

उत्सृज्य कामांश्च अशेषतोऽन्ये परिभावितात्मान विशुद्धगोचराः ।
अभिज्ञपञ्चेह च स्पर्शयित्वा वसन्त्यरण्ये सुगतस्य पुत्राः ॥२४॥

कुछ सुगत के पुत्र ऐसे हैं, जो पञ्चेन्द्रियों के स्वाद का अनुभव करने के पश्चात् सभी इच्छाओं का त्याग कर तथा आध्यात्मिक शक्ति के द्वारा विशुद्ध होकर सच्चे सुगतोपासक के रूप में जंगल में निवास करते हैं।

पादैः समैः स्थित्विह केचि धीराः कृताञ्जली संमुखि नायकानाम् ।
अभिस्तवन्तीह हर्षं जनित्वा गाथासहस्रेहि जिनेन्द्रराजम् ॥२५॥

कुछ धीर व्यक्ति लोकनायकों के सम्मुख हाथ जोड़कर पैरों पर सीधे खड़े हैं। वे हजारों गाथाओं के द्वारा प्रसन्नतापूर्वक जिनेन्द्रराज की स्तुति कर रहे हैं।

स्मृतिमन्त दान्ताश्च विशारदाश्च सूक्ष्मा चरि केचि प्रजानमानाः ।
पृच्छन्ति धर्मं द्विपदोत्तमानां श्रुत्वा च ते धर्मधरा भवन्ति ॥२६॥

जो तीव्र स्मरणशक्ति-सम्पन्न, इन्द्रियजित्, विद्वान तथा कर्त्तव्य के मार्ग के सूक्ष्मतम अंगों का ज्ञान प्राप्त कर चुके हैं, वे मनुष्यों में श्रेष्ठ सुगतों से धर्म के विषय में प्रश्न करते हैं और उसे सुनकर वे स्वयं उसे धारण कर लेते हैं।

परिभावितात्मान जिनेन्द्रपुत्रान् काश्चिच्च पश्याम्यहु तत्र तत्र ।
धर्मं वदन्तो बहुप्राणकोटिनां दृष्टान्तहेतूनयुतैरनेकैः ॥२७॥

जहाँ-तहाँ जिनेन्द्र के कुछ ऐसे पुत्रो को भी देखता हूँ, जिन्होने स्वय आध्यात्मिक शक्ति प्राप्त कर ली है तथा जो स्वय असस्य दृष्टान्तो एव तर्को के द्वारा करोडो प्राणियो को धर्म का उपदेश दे रहे है ।

**प्रामोद्यजाताः प्रवदन्ति धर्मं समादपेन्तो बहुबोधिसत्त्वान् ।**
**निहत्य मारं सबलं सवाहनं पराहनन्ती इमु धर्मदुन्दुभिम् ॥२८॥**

अनेक बोधिसत्त्वो की चर्या करते हुए वे आनन्दपूर्वक धर्म की घोषणा कर रहे है तथा वे मार को सदलबल परास्त कर धर्म की दुन्दुभी बजा रहे है ।

**पश्यामि कांश्चित् सुगतस्य शासने संपूजितान्नरमरुयक्षराक्षसः ।**
**अविस्मयन्तान् सुगतस्य पुत्राननुन्नतान् शान्तप्रशान्तचारीन् ॥२९॥**

मै सुगत के कुछ ऐसे पुत्रो को भी देख रहा हूँ, जो अभिमान-रहित, नम्र, शान्त और प्रशान्तचारी है एव सुगत के शासन मे स्वय वर्तमान रहकर मनुष्यो, देवताओ, यक्षो और राक्षसो के द्वारा पूजित हो रहे हैं ।

**वनषण्ड निश्राय तथान्यरूपा अवभासु कायातु प्रमुञ्चमानाः ।**
**अभ्युद्धरन्तो नरकेषु सत्त्वांस्तांश्चैव बोधाय समादपेन्ति ॥३०॥**

कुछ ऐसे भी लोग है, जो वन मे जाकर अपने शरीर से प्रकाश विकीर्ण करते हुए नरक मे पडे हुए जीवो का उद्धार करके उन्हे ज्ञान की प्राप्ति का उपदेश दे रहे है ।

**वीर्ये स्थिताः केचि जिनस्य पुत्रा मिद्धं जहित्वा च अशेषतोऽन्ये ।**
**चङ्क्रम्ययुक्ताः पवने वसन्ति वीर्येण ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥३१॥**

बुद्ध के कुछ अन्य पुत्र जगलो में रह रहे है और अपने बल पर भरोसा करते हुए पूर्ण रूप से निरालम्ब होकर खुले स्थानो मे निरन्तर भ्रमण करते रहते है । इन्होने अपने बल के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है ।

**ये चात्र रक्षन्ति सदा विशुद्धं शीलं अखण्डं मणिरत्नसादृशम् ।**
**परिपूर्णचारी च भवन्ति तत्र शीलेन ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥३२॥**

कुछ व्यक्ति मणि और रत्नो के समान (मूल्यवान्) अपने विशुद्ध शील को सदा अक्षुण्ण बनाये रखते है और जीवन में उसका पूर्ण आचरण करते है । इन्होने अपने शील के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है ।

**क्षान्तीबला केचि जिनस्य पुत्रा अधिमानप्राप्तान क्षमन्ति भिक्षुणाम् ।**
**आक्रोशपरिभाष तथैव तर्जनां क्षान्त्या हि ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥३३॥**

बुद्ध के कुछ क्षमाशील पुत्र अहकारी भिक्षुओ की भर्त्सना आक्रोश एव तर्जना को धैर्यपूर्वक सहन करते है । उन्होने सहिष्णुता के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है ।



जगद्गुरु श्रीहीरविजयसूरि.

जन्म सं. १५८३. निर्वाण स. १६५२.

कांश्चिच्च पश्याम्यहु बोधिसत्त्वान् क्रीडारतिं सर्वं विवर्जयित्वा ।
बालान् सहायान् परिवर्जयित्वा आर्येषु संसर्गरतान् समाहितान् ॥३४॥

मैं कुछ ऐसे बोधिसत्त्वो को देख रहा हूँ, जिन्होने समस्त इन्द्रिय-सुखो का त्याग कर दिया है, तथा जो मूर्ख सहायको का साथ छोडकर आर्यों के ससर्ग मे एकाग्रभाव से अनुरक्त हैं ।

विक्षेपचित्तं च विवर्जयन्तानेकाग्रचित्तान् वनकन्दरेषु ।
ध्यायन्त वर्षाण सहस्रकोट्यो ध्यानेन ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥३५॥

उन्होने चित्त की चञ्चलता को त्याग दिया है और वे शान्त वन-कन्दराओ मे एकाग्र-चित्त होकर करोडो वर्षो तक ध्यान लगाते है । इन्होने ध्यान के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है ।

ददन्ति दानानि तथैव केचित् सशिष्यसंघेघे जिनेषु संमुखम् ।
खाद्यं च भोज्यं च तथान्नपानं गिलानभैषज्य बहू अनल्पकम् ॥३६॥

कुछ व्यक्ति शिष्यसमूह-समेत जिनो के सम्मुख खाद्य-भोज्य, अन्न, पेय और रोगियो के लिए बहुत-सी दवाएँ पर्याप्त मात्रा मे दान-रूप मे प्रस्तुत कर रहे हैं ।

वस्त्राण कोटीशत ते ददन्ति सहस्रकोटीशतमूल्य केचित् ।
अनर्घमूल्यांश्च ददन्ति वस्त्रान् सशिष्यसंघान जिनान संमुखम् ॥३७॥

कुछ व्यक्ति शिष्यसमूह-सहित जिनो के सम्मुख करोडो की सख्या मे सहस्रो कोटि-शत मूल्य के वस्त्र का दान कर रहे हैं । इसके अतिरिक्त वे अन्य बहुमूल्य वस्त्र भी दान मे दे रहे हैं ।

विहारकोटीशत कारयित्वा रत्नामयांश्चो तथ चन्दनामयान् ।
प्रभूतशय्यासनमण्डितांश्च निर्यातयन्तो सुगतान संमुखम् ॥३८॥

वे अनेक शय्या एव आसनो से सुशोभित तथा रत्न और चन्दन से निर्मित करोडो विहार बनवाकर उन्हे सुगतो के सम्मुख दान रूप मे दे रहे हैं ।

आराम चोक्षांश्च मनोरमांश्च फलैरुपेतान् कुसुमैश्च चित्रैः ।
दिवाविहारार्थ ददन्ति केचित् सश्रावकाणां पुरुषर्षभाणाम् ॥३९॥

कुछ लोग रग-विरग के फूलो और फलो से युक्त सुन्दर और विस्तृत उपवन दिवा-विहार के लिए श्रावको-समेत पुरुषश्रेष्ठ अर्हतो को दे रहे हैं ।

ददन्ति दानानिममेवरूपा विविधानि चित्राणि च हर्षजाताः ।
दत्त्वा च बोधाय जनेन्ति वीर्यं दानेन ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥४०॥

वे प्रसन्नतापूर्वक इस प्रकार की विभिन्न और विचित्र वस्तुओ का दान देते हैं ।

दान देकर वे अपने अन्तःकरण मे बोधिप्राप्ति के लिए शक्ति उत्पन्न करते है। उन लोगो ने दान के द्वारा अग्रबोधि प्राप्त की है।

**धर्मं च केचित् प्रवदन्ति शान्तं दृष्टान्तहेतूनयुतैरनेकैः।**
**देशेन्ति ते प्राणसहस्रकोटिनां ज्ञानेन ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥४१॥**

कुछ अन्य जिनपुत्र करोडो प्राणियो को अनेक खर्व दृष्टान्तो और तर्कों के द्वारा शान्तिप्रद धर्म का प्रवचन तथा देशना कर रहे है। इन्होने ज्ञान के द्वारा अग्रबोधि प्राप्त की है।

**निरीहका धर्म प्रजानमाना द्वयं प्रवृत्ताः खगतुल्यसादृशाः।**
**अनोपलिप्ताः सुगतस्य पुत्राः प्रज्ञाय ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥४२॥**

कुछ सुगत के पुत्र ऐसे भी हैं जो निरीह होकर आकाश-स्थित पक्षियो की भाँति निर्लिप्त भाव से ससार के द्वन्द्वमय धर्मो का आचरण कर रहे हैं। इन्होने प्रज्ञा के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है।

**भूयश्च पश्याम्यहु मञ्जुघोष परिनिर्वृतानां सुगतान शासने।**
**उत्पन्नधीरा बहुबोधिसत्त्वाः कुर्वन्ति सत्कारु जिनान धातुषु ॥४३॥**

तदनन्तर हे मञ्जुघोष! मैं बहुत-से ऐसे बोधिसत्त्वो को देख रहा हूँ, जिन्होने निर्वाणप्राप्त सुगतो के शासन मे दृढता प्राप्त कर ली है। सम्प्रति वे जिनो के धात्ववशेषो के प्रति सत्कार प्रकट कर रहे हैं।

**स्तूपान पश्यामि सहस्रकोट्यो अनल्पका यथरिव गङ्गवालिकाः।**
**येभिः सदा मण्डित क्षेत्रकोटियो ये कारिता तेहि जिनात्मजेहि ॥४४॥**

मैं इन बुद्धपुत्रो के द्वारा बनवाये गये गगा की वालुका के समान सहस्रो कोटि असख्य स्तूपो को देख रहा हूँ। इन स्तूपो के द्वारा ये करोडो क्षेत्र सर्वदा सुशोभित होते हैं।

**रत्नान सप्तान विशिष्ट उच्छ्रिताः सहस्र पञ्चो परिपूर्णयोजना।**
**द्वे चो सहस्रे परिणाहवन्तश्छत्रध्वजास्तेषु सहस्रकोट्यः ॥४५॥**

सात विशिष्ट धातुओ मे बने वे विशाल स्तूप पाँच हजार योजन ऊँचे और दो हजार योजन विस्तृत हैं तथा उनमे करोडो ध्वज और छत्र लगे हैं।

**सवैजयन्ताः सद शोभमाना घण्टासमूहै रणमान नित्यम्।**
**पुष्पैश्च गन्धैश्च तथैव वाद्यैः संपूजिता नरमरुयक्षराक्षसैः ॥४६॥**

वे ध्वजाओ से सुशोभित एव असख्य घण्टो से निरन्तर निनादित है। मनुष्य, देवता यक्ष और राक्षस, पुष्प, चन्दन, गायन और वादन द्वारा इन स्तूपो की पूजा करते हैं।

**कारापयन्ती सुगतस्य पुत्रा जिनान धातुष्विह पूजमीदृशीम् ।**
**येभिर्दिशायो दश शोभिताय. सुपुष्पितैर्वा यथ पारिजातैः ॥४७॥**

ये सुगत के पुत्र अर्हतों के धात्ववशेषों की इस प्रकार पूजा कर रहे है । इन स्तूपों को देखकर ऐसा लगता है कि मानो दसों दिशाएं पुष्पों से समृद्ध पारिजात वृक्षों से सुशोभित हो रही हैं ।

**अहञ्चिमाश्चो वहुप्राणकोट्य इह स्थिता पश्यिषु सर्वमेतत् ।**
**प्रपुष्पितं लोकमिमं सदेवक जिनेन मुक्ता इयमेकरश्मिः ॥४८॥**

यहां खडे होकर अर्हतों द्वारा प्रसारित इस प्रकाश से मैं तथा ये अनेक कोटि जीव देवों से पूर्ण इस लोक को पुष्पों से आच्छादित जैसा देख रहे हैं ।

**अहो प्रभावः पुरुषर्षभस्य अहोऽस्य ज्ञानं विपुलं अनास्रवम् ।**
**यस्यैकरश्मिः प्रसृताद्य लोके दर्शेति क्षेत्राण वहू सहस्रान् ॥४९॥**

पुरुषश्रेष्ठ बुद्ध का प्रभाव कितना अधिक है और इनका आस्रवरहित ज्ञान कितना विशाल है कि इनके द्वारा प्रसारित ज्ञान की एक किरण अनेक हजार क्षेत्रो को स्पष्ट रूप से दिखला रही है ।

**आश्चर्यप्राप्ता स्म निमित्त दृष्ट्वा इममीदृशं चाद्भुतमप्रमेयम् ।**
**वदस्व मञ्जुस्वर एतमर्थं कौतूहलं ह्यपनय बुद्धपुत्र ॥५०॥**

इस प्रकार के इस अप्रमेय महान् और विचित्र घटना को देखकर हमलोग आश्चर्य में पड गये है । हे बुद्धपुत्र मञ्जुस्वर ! इसके वारे मे हमें पूर्ण रूप से वतलाकर हमारी जिज्ञासा को शान्त करो ।

**चत्वारिमा पर्ष उदग्रचित्तास्त्वा चाभिवीक्षन्तिह मा च वीर ।**
**जनेहि हर्षं व्यपनेहि काङक्षां त्व व्याकरोही सुगतस्य पुत्र ॥५१॥**

हे वीर ! ये चारो परिषदे प्रसन्नतापूर्वक तुम्हारी तथा मेरी ओर उत्सुकतापूर्वक देख रही हैं। हे सुगत के पुत्र ! तुम (उनके हृदय में) हर्ष उत्पन्न करो, (उनके) संशय को दूर करो और उनके सम्मुख धर्म का विवेचन करो ।

**किमर्थमेषः सुगतेन अद्य प्रभास एतादृशको विमुक्तः ।**
**अहो प्रभावः पुरुषर्षभस्य अहोऽस्य ज्ञानं विपुलं विशुद्धम् ॥५२॥**

किस हेतु सुगत ने आज इस प्रकार का यह प्रकाश विकीर्ण किया है ? पुरुषों में श्रेष्ठ सुगत का कितना अधिक प्रभाव (है) तथा इनका ज्ञान भी कितना विपुल एवं विशुद्ध है ।

**यस्यैकरश्मी प्रसृताद्य लोके दर्शेति क्षेत्राण बहून् सहस्रान् ।**
**एतादृशो अर्थ अयं भविष्यति येनैष रश्मी विपुला प्रमुक्ता ॥५३॥**

इनकी भौंहो से निकली हुई केवल एक प्रकाशरेखा आज विश्व मे फैलकर अनेक सहस्र क्षेत्रो को प्रकाशित कर रही है । जिस कारण से यह विपुल रश्मि बिखेरी गई है, उसका अवश्य ही कोई विशेष प्रयोजन होगा ।

ये अग्रधर्मा सुगतेन स्पृष्टास्तद बोधिमण्डे पुरुषोत्तमेन ।
किं तेह निर्देक्ष्यति लोकनाथो अथ व्याकरिष्यत्ययु बोधिसत्त्वान् ।।५४।।

ससार के स्वामी एव मनुष्यो में श्रेष्ठ सुगत ने उन बोधिमण्डप पर बैठकर जिन श्रेष्ठ धर्मों का ज्ञान प्राप्त किया है, उनका निर्देश क्या वे बोधिसत्त्वो के सम्मुख करेंगे ?

अनल्पकं कारणमेत्त भेष्यति यद्दर्शिताः क्षेत्रसहस्रनेके ।
सुचित्रचित्रा रतनोपशोभिता बुद्धाश्च दृश्यन्ति अनन्तचक्षुषः ।।५५।।

जो ये सुन्दर चित्रो से चित्रित एव रत्नो से सुशोभित अनेक सहस्र क्षेत्र दिखलाये गये है तथा अनन्तदृष्टि बुद्ध दिखाई पड रहे है, उसका अवश्य ही कोई महान् कारण होगा ।

पृच्छेति मैत्रेयु जिनस्य पुत्र स्पृहेन्ति ते नरमरुयक्षराक्षसाः ।
चत्वारिमा पर्ष उदीक्षमाणा मञ्जुस्वरः किं न्विह व्याकरिष्यति ।।५६।।

मैत्रेय पूछते है—हे जिन के पुत्र ! मनुष्य, देवता, यक्ष एव राक्षस तुम्हारे (उपदेश-श्रवण की) अभिलाषा कर रहे है, ये चारो परिषदे भी इस बात की प्रतीक्षा कर रही हैं कि यहाँ अब मञ्जुस्वर क्या विवेचन करने जा रहे हैं ।

अथ खलु मञ्जुश्रीः कुमारभूतो मैत्रेयं बोधिसत्त्वं महासत्त्वं तं च सर्वावन्तं बोधिसत्त्वगणमामन्त्रयते स्म । महाधर्मश्रवणसांकथ्यमिदं कुलपुत्रास्तथागतस्य कर्तुमभिप्रायो महाधर्मवृष्ट्यभिप्रवर्षणं च महाधर्मदुन्दुभिसंप्रवादनं च महाधर्मध्वजसमुच्छ्रयणं च महाधर्मोल्कासंप्रज्वालनं च महाधर्मशङ्खाभिप्रपूरणं च महाधर्मभेरीपराहणनं च महाधर्मनिर्देशं चाद्य कुलपुत्रास्तथागतस्य कर्तुमभिप्रायः । यथा मम कुलपुत्राः प्रतिभाति यथा च मया पूर्वकाणां तथागतानामर्हतां सम्यक्संबुद्धानामिदमेवंरूपं पूर्वनिमित्तं दृष्टमभूत् । तषामपि पूर्वकाणां तथागतानामर्हतां सम्यक्संबुद्धानामेवं रश्मिप्रमोचनावभासोऽभूत् । तेनैवं प्रजानामि महाधर्मश्रवणसांकथ्यं तथागतः कर्तुकामो महाधर्मश्रवणं श्रावयितुकामो यथेदमेवंरूपं पूर्वनिमित्तं प्रादुष्कृतवान् । तत् कस्य हेतोः । सर्वलोकविप्रत्यनीयकधर्मपर्यायं श्रावयितुकामस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो यथेदमेवंरूपं महाप्रातिहार्यं रश्मिप्रमोचनावभासं च पूर्वनिमित्तमुपदर्शयति ।

तदनन्तर राजकुमार मञ्जुश्री महासत्त्व बोधिसत्त्व मैत्रेय एव सम्पूर्ण बोधिसत्त्वो के

समूहों से बोले—हे कुलपुत्रो ! आज तथागत का अभिप्राय महाधर्मोपदेश के लिए एक महान् संलाप करना, महाधर्म की वर्षा करना, महाधर्म की दुन्दुभी का वादन करना, महाधर्म की पताका को ऊंचा उठाना, महाधर्म की उल्का को प्रज्वलित करना, महाधर्म के शंख को फूंकना, महाधर्म की भेरी को निनादित करना एवं महाधर्म का निर्देश करना है । हे कुलपुत्रो ! मुझे ऐसा प्रतीत हो रहा है, क्योंकि मैंने पहले के अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतों के ऐसे ही पूर्वनिमित्त देखे हैं । पहले के उन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतों ने भी इसी प्रकार रश्मि विकीर्ण करके प्रकाशलोकों को प्रकाशित किया था । इसी से मैं समझता हूँ कि उस समय तथागत श्रेष्ठ धर्मविषयक चर्चा करना चाहते हैं तथा महाधर्मोपदेश देने के इच्छुक हैं । अत , उन्होंने इस प्रकार के पूर्वनिमित्त को प्रकट किया है । ऐसा क्यों ? क्योंकि अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत सब प्राणियों के पारस्परिक विरोध को दूर करनेवाले इस श्रेष्ठ धर्मोपदेश को सुनाना चाहते हैं । इसीलिए, इस प्रकार के महाश्र निहार्य एवं रश्मि-विकिरण-रूप पूर्वनिमित्त प्रकट कर रहे हैं ।

**अनुस्मराम्यहं कुलपुत्रा अतीतेऽध्वन्यसंख्येयैः कल्पैरसंख्येयतरैर्विपुलै-रप्रमेयैरचिन्त्यैरपरिमितैरप्रमाणैस्ततः परेण परतरं यदासीत्तेन कालेन तेन समयेन चन्द्रसूर्यप्रदीपो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोक उदपादि विद्याचरण-संपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान् । स धर्मं देशयति स्म । आदौ कल्याणं मध्ये कल्याणं पर्यवसाने कल्याणं स्वर्थं सुव्यञ्जनं केवलं परिपूर्णं परिशुद्धं पर्यवदातं ब्रह्म-चर्यं संप्रकाशयति स्म । यदुत श्रावकाणां चतुरार्यसत्यसंप्रयुक्तं प्रतीत्यसमु-त्पादप्रवृत्तं धर्मं देशयति स्म जातिजराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्यो-पायासानां समतिक्रमाय निर्वाणपर्यवसानम् । बोधिसत्त्वानां च महासत्त्वानां च षट्पारमिताप्रतिसंयुक्तमनुत्तरां सम्यक्संबोधिमारभ्य सर्वज्ञज्ञानपर्यवसानं धर्मं देशयति स्म ।**

हे कुलपुत्रो ! मुझे स्मरण है कि अतीतकाल में असंख्य असंख्येतर, विपुल, अप्रमेय, अचिन्त्य, अपरिमित एवं अप्रमाण कल्पों के परे, उससे परे एवं उससे भी परे जो काल था, उस समय भगवान् बुद्ध चन्द्रसूर्यप्रदीप नामक अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत के रूप में इस संसार में उत्पन्न हुए थे । वे विद्या एवं आचरण से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, सर्व-श्रेष्ठ, इन्द्रियों पर नियन्त्रण रखनेवाले एवं देवों तथा मनुष्यों के शासक थे । वे धर्म की देशना करते थे एवं आरम्भ में कल्याणकारक, मध्य में कल्याणकारक तथा अन्त में कल्याणकारक, सुन्दर अर्थवाले, सुन्दर लक्षणोंवाले, केवल परिपूर्ण, परिशुद्ध एवं पर्यवदात ब्रह्मचर्य का सम्यक् प्रकाशन करते थे । उन्होंने श्रावकों को जन्म, जरा, रोग, मृत्यु, शोक, चिन्ता, दुःख, मानसिक वेदना एवं निर्वेद से मुक्ति दिलाने के लिए चार आर्यसत्यों से युक्त एवं प्रतीत्यसमुत्पाद पर आवृत निर्वाणपर्यवसायी धर्म की देशना की थी । उन्होंने महासत्त्व बोधिसत्त्वों

को श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि के विषय में छह पारमिताओं से युक्त सर्वज्ञ ज्ञानपर्यवसायी धर्म की देशना की थी।

**तस्य खलु पुनः कुलपुत्राश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य परेण परतरं चन्द्रसूर्यप्रदीप एव नाम्ना तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोक उदपादि। इति ह्यजितैतेन परम्परोदाहारेण चन्द्रसूर्यप्रदीपनामकानां तथागताना-मर्हतां सम्यक्संबुद्धानामेकनामधेयानामेककुलगोत्राणां यदिदं भरद्वाजसगोत्राणां विंशतितथागतसहस्राण्यभूवन्। तत्राजित तेषां विंशतितथागतसहस्राणां पूर्वकं तथागतमुपादाय यावत् पश्चिमकस्तथागतः सोऽपि चन्द्रसूर्यप्रदीपनामधेय एव तथागतोऽभूदर्हन् सम्यक्संबुद्धो विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान्। सोऽपि धर्मं देशितवान्। आदौ कल्याणं मध्ये कल्याणं पर्यवसाने कल्याणं स्वर्थं सुव्यञ्जनं केवलं परिपूर्णं परिशुद्धं पर्यवदातं ब्रह्मचर्यं संप्रकाशितवान्। यदुत श्रावकाणां चतुरार्यसत्यसयुक्तं प्रतीत्यसमुत्पादप्रवृत्तं धर्मं देशितवान् जातिजराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्योपायासानां समति-क्रमाय निर्वाणपर्यवसानम्। बोधिसत्त्वानां च महासत्त्वानां च षट्पारमिता-प्रतिसंयुक्तमनुत्तरां सम्यक्संबोधिमारभ्य सर्वज्ञज्ञानपर्यवसानं धर्मं देशितवान्।**

पुन हे कुलपुत्रो! इन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत चन्द्रसूर्यप्रदीप के अनन्तर, उससे भी परे काल मे चन्द्रसूर्यप्रदीप नाम के ही अन्य अनेक सम्यक् सम्बुद्ध तथागत इस ससार में उत्पन्न हुए थे। हे अजित! उसी परम्परा के क्रम से चन्द्रसूर्यप्रदीप नामधारी, एक कुलगोत्रवाले एव भरद्वाज के सगोत्र बीस सहस्र अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत उत्पन्न हुए। हे अजित! उन बीस हजार तथागतो मे पहले तथागत से अन्तिम तथागत तक प्रत्येक तथागत का नाम चन्द्रसूर्यप्रदीप था तथा प्रत्येक तथागत, अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध, विद्याचरणसम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ, इन्द्रियो पर नियन्त्रण रखनेवाला तथा देवता एव मनुष्यो का शासक स्वय भगवान् बुद्ध था। उसने भी धर्म की देशना की तथा आरम्भ मे कल्याणकारक, मध्य मे कल्याणकारक एव अन्त मे कल्याणकारक, सुन्दर अर्थवाले, सुन्दर लक्षणोंवाले, केवल परिपूर्ण, परिशुद्ध एव पर्यवदात ब्रह्मचर्य का सम्यक् रीति से प्रकाशन किया। उसने श्रावको को जन्म, जरा, रोग, मृत्यु, शोक, चिन्ता, दु ख, मानसिक वेदना एव निर्वेद मे मुक्ति दिलाने के लिए चार आर्यसत्यो से युक्त एव प्रतीत्यसमुत्पाद पर आवृत निर्वाणपर्यवसायी धर्म की देशना की। महासत्त्व बोधिसत्त्वो को भी उन्होंने श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि के विषय में छह पारमिताओ मे युक्त सर्वज्ञ ज्ञानपर्यवसायी धर्म की देशना की।

**तस्य खलु पुनरजित भगवतश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्-**

संबुद्धस्य पूर्वं कुमारभूतस्यानभिनिष्क्रान्तगृहावासस्याष्टौ पुत्रा अभूवन्। तद् यथा। मतिश्च नाम राजकुमारोऽभूत्। सुमतिश्च नाम राजकुमारोऽभूत्। अनन्तमतिश्च नाम रत्नमतिश्च नाम विशेषमतिश्च नाम विमतिसमुद्घाटी च नाम घोषमतिश्च नाम धर्ममतिश्च नाम राजकुमारोऽभूत्। तेषां खलु पुनरजित अष्टानां राजकुमाराणां तस्य भगवतश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्य तथागतस्य पुत्राणां विपुलर्द्धिरभूत्। एकैकस्य चत्वारो महाद्वीपाः परिभोगोऽभूत्। तेष्वेव च राज्यं कारयामासु। ते तं भगवन्तमभिनिष्क्रान्तगृहावासं विदित्वानुत्तरां च सम्यक्संबोधिमभिसंबुद्धं श्रुत्वा सर्वराज्यपरिभोगानुत्सृज्य तं भगवन्तमनु-प्रव्रजिताः। सर्वे चानुत्तरां सम्यक्संबोधिमभिसंप्रस्थिता धर्मभाणकाश्चा-भूवन्। सदा च ब्रह्मचारिणो बहुबुद्धशतसहस्रावरोपितकुशलमूलाश्च ते राजकुमारा अभूवन्।

पुनः हे अजित! उन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत चन्द्रसूर्यप्रदीप को, जबकि वे राजकुमार थे, और अभी घर छोड़कर निष्क्रमण नहीं किया था, आठ पुत्र उत्पन्न हुए। वे मति नामक राजकुमार, सुमति नामक राजकुमार, अनन्तमति नामक राजकुमार, रत्नमति नामक राजकुमार, विशेषमति नामक राजकुमार, विमतिसमुद्घाटी नामक राजकुमार, घोष-मति नामक राजकुमार तथा धर्ममति नामक राजकुमार थे। पुनः हे अजित! तथा-गत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप के पुत्र वे आठों राजकुमार महती समृद्धि से सम्पन्न थे। उनमें से प्रत्येक के अधिकार में चार-चार महाद्वीप थे, जिनमें वे राज्य करते थे। जब उन्हें ज्ञात हुआ कि भगवान् ने घर छोड़कर अभिनिष्क्रमण कर लिया है तथा श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि प्राप्त कर ली है, तब उन्होंने भी सम्पूर्ण राज्य-सुखों को छोड़कर भगवान् का अनुसरण करते हुए प्रव्रज्या ग्रहण कर ली। वे सब भी श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि प्राप्त करके धर्मोपदेशक बने। ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए उन राजकुमारों ने अनेक शत-सहस्र बुद्धों के द्वारा कुशलमूल की स्थापना कराई।

तेन खलु पुनरजित समयेन स भगवांश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्-संबुद्धो महानिर्देशं नाम धर्मपर्यायं सूत्रान्तं महावैपुल्यं बोधिसत्त्वाववादं सर्व-बुद्धपरिग्रहं भाषित्वा तस्मिन्नेव क्षणलवमुहूर्ते तस्मिन्नेव पर्षत्सन्निपाते तस्मिन्नेव महाधर्मासने पर्यङ्कमाभुज्यानन्तनिर्देशप्रतिष्ठानं नाम समाधिं समापन्नोऽभूद-निञ्जमानेन कायेन स्थितेनानिञ्जमानेन चित्तेन। समनन्तरसमापन्नस्य खलु पुनस्तस्य भगवतो मान्दारवमहामान्दारवाणां मञ्जूषकमहामञ्जूषकाणां च दिव्यानां पुष्पाणां महत्पुष्पवर्षमभिप्रावर्षत्। तं भगवन्तं सपर्षदमभ्य-वाकिरत् सर्वावच्च तद्बुद्धक्षेत्रं षड्विकारं प्रकम्पितमभूच्चलितं संप्रचलितं वेधितं संप्रवेधितं क्षुभितं संप्रक्षुभितम्। तेन खलु पुनरजित समयेन तेन कालेन ये तस्यां

पर्षदि भिक्षुभिक्षुण्युपासकोपासिकादेवनागयक्षगन्धर्वासुरगरुडकिन्नरमहोरग-मनुष्यामनुष्याः सन्निपतिता अभूवन् सन्निषण्णा राजानश्च मण्डलिनो बल-चक्रवर्तिनश्चतुर्द्वीपकचक्रवर्तिनश्च ते सर्वे सपरिवारास्तं भगवन्तं व्यवलोकयन्ति स्माश्चर्यप्राप्ता अद्भुतप्राप्ता औद्बिल्यप्राप्ताः । अथ खलु तस्यां वेलायां तस्य भगवतश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्य तथागतस्य भ्रूविवरान्तरादूर्णाकोशादेका रश्मि-र्निश्चरिता । सा पूर्वस्यां दिश्यष्टादशबुद्धक्षेत्रसहस्राणि प्रसृता । तानि च बुद्धक्षेत्राणि सर्वाणि तस्या रश्मेः प्रभया सुपरिस्फुटानि संदृश्यन्ते स्म । तद् यथापि नामाजित एतर्ह्येतानि बुद्धक्षेत्राणि संदृश्यन्ते ।

पुन हे अजित ! उस समय उन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप ने बोधिसत्त्वो के लिए शिक्षाप्रद तथा सभी बुद्धो के द्वारा ग्रहण-योग्य धर्मपर्याय-रूप महानिर्देश नामक महावैपुल्य सूत्रान्त का विवेचन करके उसी क्षण लवमुहूर्त में चारो परि-षदो के सम्मुख धर्मासन पर बैठे-ही-बैठे पर्यकासन की मुद्रा मे अनन्तनिर्देशप्रतिष्ठान नामक समाधि धारण की । उस समय उनका शरीर एव चित्त सर्वथा निश्चल एव शान्त था । पुन भगवान् के समाधि-धारण करते ही आकाश से मान्दारव, महामान्दारव, मञ्जूषक एव महामञ्जूषक—इन चार प्रकार के दिव्य पुष्पो की महती वर्षा हुई, जिसने परिषदो-समेत भगवान् बुद्ध को ढक लिया । वह सम्पूर्ण बुद्धक्षेत्र चलित, सम्प्रचलित, वेधित, सम्प्रवेधित, क्षुभित एव सम्प्रक्षुभित—इन छह रूपो मे कम्पित हुआ । पुन हे अजित ! उस समय, उस काल मे, उस परिषद् मे जो भिक्षु, भिक्षुणी, उपासक, उपासिका, देव, नाग, यक्ष, गन्धर्व, असुर, गरुड, किन्नर, महोरग, मनुष्य, मनुष्येतर जीव, राजा, मण्डलाधीश, बलचक्रवर्त्ती एव चतुर्द्वीप-चक्रवर्त्ती बैठे हुए थे, वे सभी अत्यधिक आश्चर्य, विस्मय और कुतूहल को प्राप्त होकर सपरिवार उन भगवान् को देखने लगे । तदनन्तर उसी समय तथागत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप की भौहो के बालो के मध्य से एक किरण निकलकर पूर्व दिशा मे अट्ठारह हजार बुद्धक्षेत्रो मे फैल गई । वे सभी बुद्धक्षेत्र उस किरण के प्रकाश मे अत्यन्त स्पष्ट रूप मे दिखाई पडने लगे, जिस प्रकार हे अजित ! ये बुद्धक्षेत्र दिखाई पड रहे है ।

तेन खलु पुनरजित समयेन तस्य भगवतो विंशतिबोधिसत्त्वकोट्यः समनु-बद्धा अभूवन् । ये तस्यां पर्षदि धर्मश्रवणिकास्त आश्चर्यप्राप्ता अभूवन्नद्भुत-प्राप्ता औद्बिल्यप्राप्ताः कौतूहलसमुत्पन्ना एतेन महारश्म्यवभासेनावभासितं लोकं दृष्ट्वा ।

पुन. हे अजित ! उस समय बीस करोड बोधिसत्त्व उन भगवान् का अनुगमन कर रहे थे । उस सभा में जो व्यक्ति धर्म का श्रवण कर रहे थे, उनके हृदय मे भी महती रश्मि के प्रकाश से ससार को प्रकाशित देखकर अत्यधिक आश्चर्य, विस्मय एव कुतूहल उत्पन्न हुआ ।

तेन खलु पुनरजित समयेन तस्य भगवतः शासने वरप्रभो नाम बोधिसत्त्वोऽभूत् । तस्याष्टौ शतान्यन्तेवासिनामभवन् । स च भगवांस्ततः समाधेर्व्युत्थाय तं वरप्रभं बोधिसत्त्वमारभ्य सद्धर्मपुण्डरीकं नाम धर्मपर्यायं संप्रकाशयामास । यावत् परिपूर्णान् षष्ट्यन्तरकल्पान् भाषितवानेकासने निषण्णोऽसंप्रवेधमानेन कायेनानिञ्जमानेन चित्तेन । सा च सर्वावती पर्षदेकासने निषण्णा तान् षष्ट्यन्तरकल्पांस्तस्य भगवतोऽन्तिकाद्धर्मं शृणोति स्म । न च तस्यां पर्षद्येकसत्त्वस्यापि कायक्लमथोऽभून्न च चित्तक्लमथः ।

पुन हे अजित ! उस समय उन भगवान् के शासन मे वरप्रभ नामक बोधिसत्त्व वर्तमान थे, जिनके आठ सौ शिष्य थे । भगवान् ने समाधि मे उठते ही उन वरप्रभ नामक बोधिसत्त्व के सम्मुख सर्वप्रथम सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का उपदेश दिया । पूरे साठ अन्तर कल्पो तक एक ही आसन पर बैठकर शरीर को पूर्ण निष्कम्प एव चित्त को पूर्ण स्थिर रखकर भगवान् इसकी व्याख्या करते रहे । वह सम्पूर्ण सभा भी एक आसन मे बैठी हुई इन साठ अन्तर कल्पो तक उन भगवान् के मुख से धर्मोपदेश सुनती रही । उस सभा मे बैठे हुए एक भी प्राणी ने न तो शारीरिक थकावट का और न मानसिक थकावट का ही अनुभव किया ।

अथ स भगवांश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः षष्ट्यन्तरकल्पानामत्ययात् तं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सूत्रान्तं महावैपुल्यं बोधिसत्त्वाववादं सर्वबुद्धपरिग्रहं निर्दिश्य तस्मिन्नेव क्षणलवमुहूर्त्ते परिनिर्वाणमारोचितवान् सदेवकस्य लोकस्य समारकस्य सब्रह्मकस्य सश्रमणब्राह्मणिकायाः प्रजायाः सदेवमानुषासुरायाः पुरस्तात् । अद्य भिक्षवोऽस्यामेव रात्र्यां मध्यमे यामे तथागतोऽनुपधिशेषे निर्वाणधातौ परिनिर्वास्यतीति ।

तदनन्तर, अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप ने साठ अन्तरकल्पो के व्यतीत होने पर बोधिसत्त्वो के लिए शिक्षाप्रद तथा सभी बुद्धो के द्वारा ग्रहण किये जाने योग्य धर्मपर्याय-रूप उस सद्धर्मपुण्डरीक नामक महावैपुल्य सूत्रान्त का उपदेश करके उसी क्षण लवमुहूर्त्त में देवता, मार एव ब्रह्मा से युक्त लोक के सम्मुख तथा श्रमण, ब्राह्मण, देव, मनुष्य और असुर से युक्त प्रजा के सम्मुख निर्वाण का उपदेश दिया । हे भिक्षुओ ! आज की रात्रि के मध्यम याम मे तथागत उपधारहित (शुद्ध) निर्वाण की प्राप्ति करेंगे ।

अथ खल्वजित स भगवांश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः श्रीगर्भं नाम बोधिसत्त्वं महासत्त्वमनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ व्याकृत्य तां सर्वावतीं पर्षदमामन्त्रयते स्म । अयं भिक्षवः श्रीगर्भो बोधिसत्त्वो ममानन्तरमनुत्तरां सम्यक्संबोधिमभिसंभोत्स्यते विमलनेत्रो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो भविष्यति ।

तत्पश्चात् हे अजित ! वे अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप श्रीगर्भनामक महासत्त्व बोधिसत्त्व को सम्यक् सम्बोधि का उपदेश देकर उस सम्पूर्ण सभा से बोले—हे भिक्षुओ ! यह बोधिसत्त्व श्रीगर्भ मेरे अनन्तर श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि प्राप्त करके विमलनेत्र नामक अर्हत सम्यक् सम्बुद्ध तथागत होगा ।

**अथ खल्वजित स भगवांश्चन्द्रसूर्यप्रदीपस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तस्यामेव रात्र्यां मध्यमे यामेऽनुपधिशेषे निर्वाणधातौ परिनिर्वृतः । तं च सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं स वरप्रभो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो धारितवानशीतिं चान्तरकल्पांस्तस्य भगवतः परिनिर्वृतस्य शासनं स वरप्रभो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो धारितवान् संप्रकाशितवान् । तत्राजित ये तस्य भगवतोऽष्टौ पुत्रा अभूवन् मतिप्रमुखास्ते तस्यैव वरप्रभस्य बोधिसत्त्वस्यान्तेवासिनोऽभूवन् । त तेनैव परिपाचिता अभूवन्ननुत्तरायां सम्यक्संबोधौ तैश्च ततः पश्चाद्बहूनि बुद्धकोटीनयुतशतसहस्राणि दृष्टानि सत्कृतानि च । सर्वे च तेऽनुत्तरां सम्यक्सं ोधिमभिसंबुद्धाः पश्चिमकश्च तेषां दीपंकरोऽभूत्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः ।**

तदनन्तर, हे अजित ! उसी रात्रि के मध्यम याम मे अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भगवान् चन्द्रसूर्यप्रदीप को उपधारहित (शुद्ध) निर्वाण की प्राप्ति हुई तथा इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय को, उस महासत्त्व बोधिसत्त्व वरप्रभ ने धारण किया । परिनिर्वाण को प्राप्त हुए भगवान् के उपदेश को महासत्त्व बोधिसत्त्व वरप्रभ ने अस्सी अन्तर कल्पो तक धारण एव प्रकाशित किया । हे अजित ! उस समय वहाँ भगवान् के मति आदि जो आठ पुत्र थे, वे उन्ही बोधिसत्त्व वरप्रभ के शिष्य बन गये । वे उन्ही के द्वारा श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि मे परिपक्व बनाये गये एव उसके अनन्तर उन्होने अनेक कोटीनयुतशतसहस्र बुद्धो के दर्शन किये एव उनका सत्कार किया । उन सबने श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि प्राप्त की तथा उनमे जो अन्तिम था, वह दीपकर नामक अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध हुआ ।

**तेषां चाष्टानामन्तेवासिशतानामेको बोधिसत्त्वोऽधिमात्रं लाभगुरुकोऽभूत् सत्कारगुरुको ज्ञातगुरुको यशस्कामस्तस्योद्दिष्टोद्दिष्टानि पदव्यञ्जनान्यन्तर्धीयन्ते न संतिष्ठते स्म । तस्य यशस्काम इत्येव संज्ञाभूत् । तेनापि तेन कुशलमूलेन बहूनि बुद्धकोटीनयुतशतसहस्राण्यारागितान्यभूवन् । आरागयित्वा च सत्कृतानि गुरुकृतानि मानितानि पूजितान्यर्चितान्यपचायितानि । स्यात् खलु पुनस्तेऽजित काङ्क्षा वा विमतिर्वा विचिकित्सा वा । अन्यः स तेन कालेन तेन समयेन वरप्रभो नाम बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽभूद्धर्मभाणकः । न खलु पुनरेवं द्रष्टव्यम् । तत् कस्य हेतोः । अहं स तेन कालेन तेन समयेन वरप्रभो नाम**

**बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽभूद्धर्मभाणकः । यश्चासौ यशस्कामो नाम बोधिसत्त्वोऽभत् कौसीद्यप्राप्तः । त्वमेवाजित स तेन कालेन तेन समयेन यशस्कामो नाम बोधिसत्त्वोऽभूत् कौसीद्यप्राप्तः ।**

उन आठ सौ शिष्यो मे एक ऐसा वोधिसत्त्व था, जो लाभ को श्रेष्ठ माननेवाला, सत्कार को श्रेष्ठ माननेवाला, प्रगसा को श्रेष्ठ माननेवाला तथा यश का इच्छुक था। उसको उद्देश्य करके वतलाये गये पद तथा व्यञ्जन लुप्त हो जाते थे, एव उसकी स्मृति मे नही ठहरते थे, अत उसका नाम यगस्काम पड गया। उसने भी उस कुशलमूल के द्वारा अनेक कोटीनयुत गतसहस्र बुद्धो को प्रसन्न किया। उसने उनको प्रसन्न करके उनका सत्कार, गुरु मानकर आदर, सम्मान, पूजा, अर्चना एव अपचायना की। पुन हे अजित! तुम्हारे मन मे आकाक्षा, विमति अथवा विचिकित्सा होती होगी कि उम काल मे, उस समय, वरप्रभ नाम धर्मभाणक वह महासत्त्व वोधिसत्त्व मुझसे भिन्न कोई दूसरा व्यक्ति रहा होगा, किन्तु ऐसा नही समझना चाहिए। ऐसा क्यो नही सोचना चाहिए? क्योकि, उस काल मे, उस समय वरप्रभ नामक धर्मभाणक महासत्त्व वोधिसत्त्व मैं ही था। हे अजित! उस काल मे, उस समय यशस्काम नामक आलसी एव अकर्मण्य वोधिमत्त्व तुम्ही थे।

**इति ह्यजिताहमनेन पर्यायेणेदं भगवतः पूर्वनिमित्तं दृष्ट्वैवंरूपां रश्मिमत्सृष्टामेवं परिमीमांसे यथा भगवानपि तं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सूत्रान्तं महावैपुल्यं बोधिसत्त्वाववादं सर्वबुद्धपरिग्रहं भाषितुकामः ।**

अत, हे अजित! इस प्रकार इस रीति से भगवान् के इस पूर्वनिमित्त को तथा इस प्रकार से विकीर्ण की हुई रश्मि को देखकर ऐसा अनुमान करता हूँ कि भगवान् वोधिसत्त्वो के लिए शिक्षाप्रद एव सभी बुद्धो के द्वारा ग्रहण करने योग्य सद्धर्मपुण्डरीक नामक महावैपुल्य सूत्रान्त का विवेचन करना चाहते है।

**अथ खलु मञ्जुश्रीः कुमारभूत एतमेवार्थं भूयस्या मात्रया प्रदर्शयमानस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत ।**

तदनन्तर, राजकुमार मञ्जुश्री ने इस विपय का अधिक विस्तार के साथ वर्णन करते हुए उस समय ये गाथाएँ कही—

**अतीतमध्वानमनुस्मरामि अचिन्तिये अपरिमितस्मि कल्पे ।**
**यदा जिनो आसि प्रजान उत्तमश्चन्द्रस्य सूर्यस्य प्रदीप नाम ।।५७।।**

मुझे अचिन्त्य एव अपरिमित कल्पो का वीता हुआ वह समय स्मरण है, जब मनुष्यो मे श्रेष्ठ चन्द्रसूर्यप्रदीप नामक जिन वर्त्तमान थे।

**सद्धर्म देशेति प्रजान नायको विनेति सत्त्वान अनन्तकोट्यः ।**
**समादपेती बहुबोधिसत्त्वानचिन्तियानुत्तमि बुद्धज्ञाने ।।५८।।**

प्रजाओं के नायक वे सद्धर्म की देशना करते हैं, अनन्त कोटि जीवों को विनीत करते हैं और असख्य बोधिसत्त्वों को अचिन्त्य एव उत्तम ज्ञान का उपदेश देते हैं।

**ये चाष्ट पुत्रास्तद तस्य आसन् कुमारभूतस्य विनायकस्य ।**
**दृष्ट्वा च तं प्रव्रजितं महामुनिं जहित्व कामांल्लघु सर्वि प्राव्रजन् ॥५९॥**

कुमारभूत उन विनायक के उस समय जो आठ पुत्र थे, वे सभी उन महामुनि को प्रव्रजित देखकर कामों का त्याग कर शीघ्र सन्यासी हो गये।

**धर्मं च सो भाषति लोकनाथो अनन्तनिर्देशवरं ति सूत्रम् ।**
**नामेन वैपुल्यमिदं प्रवुच्यति प्रकाशयी प्राणिसहस्रकोटिनाम् ॥६०॥**

ससार के स्वामी वे अनन्तनिर्देशवर नामक धर्मसूत्र का उपदेश देते हैं। वैपुल्य-सूत्र नाम से अभिहित इसका वे सहस्रों कोटि जीवों के सम्मुख उपदेश करते हैं।

**समनन्तरं भाषिय सो विनायकः पर्यङ्क बन्धित्व क्षणस्मि तस्मिन् ।**
**अनन्तनिर्देशवरं समाधिं धर्मासनस्थो मुनिश्रेष्ठ ध्यायी ॥६१॥**

तदनन्तर, उस क्षण धर्मासन पर ध्यानस्थ एव पर्यंकासन की मुद्रा में बैठे हुए मुनि-श्रेष्ठ उस वैपुल्यसूत्र का उपदेश देकर अनन्तनिर्देशवर नामक समाधि धारण कर ली।

**दिव्यं च मान्दारववर्षमासीदघट्टिता दुन्दुभयश्च नेदुः ।**
**देवाश्च यक्षाश्च स्थितान्तरीक्षे कुर्वन्ति पूजां द्विपदोत्तमस्य ॥६२॥**

उस अवसर पर स्वर्ग से मान्दारव पुष्पों की वर्षा हुई और बिना बजाये ही दुन्दुभियाँ बजने लगी। आकाशस्थित देव और यक्ष मनुष्यों में श्रेष्ठ चन्द्रसूर्यप्रदीप की पूजा करने लगे।

**सर्वं च क्षेत्रं प्रचचाल तत्क्षणमाश्चर्यमत्यद्भुतमासि तत्र ।**
**रश्मिं च एकां प्रमुमोच नायको भ्रुवान्तरात्तामतिदर्शनीयाम् ॥६३॥**

उस समय वह सारा क्षेत्र हिल उठा तथा वहाँ एक अत्यधिक आश्चर्यजनक एव अद्भुत घटना घटी। नायक ने अपनी भौंहों के मध्य से एक अत्यधिक सुन्दर किरण प्रसारित की।

**पूर्वां च गत्वा दिश सा हि रश्मिरष्टादशक्षेत्रसहस्रपूर्णा ।**
**प्रभासयं भ्राजति सर्वलोकं दर्शेति सत्त्वान च्युतोपपादम् ॥६४॥**

वह प्रकाशरश्मि पूर्व दिशा की ओर जाकर अट्ठारह हजार क्षेत्रों में फैल गई। वह सभी लोकों को प्रकाशित करती हुई सुशोभित हुई एव उसके प्रकाश में नाश एव जन्म को प्राप्त होते हुए प्राणी स्पष्ट दिखाई पड़ने लगे।

रत्नामया क्षेत्र तथात्र केचिद्वैडूर्यनिर्भास तथैव केचित् ।
दृश्यन्ति चित्रा अतिदर्शनीया रश्मिप्रभासेन विनायकस्य ॥६५॥

विनायक के द्वारा विकीर्ण किरण के प्रकाश मे कुछ क्षेत्र रत्नमय, कुछ वैदूर्य की शोभावाले, कुछ रग-बिरगे एव अत्यन्त सुन्दर दीख पडने लगे ।

देवा मनुष्यास्तथ नागयक्षा गन्धर्व तत्राप्सरकिन्नराश्च ।
ये चाभियुक्ता. सुगतस्य पूजया दृश्यन्ति पूजेन्ति च लोकधातुषु ॥६६॥

उन लोकधातुओ मे वर्त्तमान देव, मनुष्य, नाग, यक्ष, गन्धर्व, अप्सरा एव किन्नर तथा सुगत की पूजा मे प्राणी व्यस्त थे, वे सभी पूजा करते हुए दिखाई पडने लगे ।

बुद्धाश्च दृश्यन्ति स्वयं स्वयंभुवः सुवर्णयूपा इव दर्शनीयाः ।
वैडूर्यमध्ये च सुवर्णबिम्ब पर्षायमध्ये प्रवदन्ति धर्मम् ॥६७॥

सुवर्ण-स्तम्भो के समान सुन्दर स्वय स्वयम्भू बुद्ध दिखाई दे रहे है । वैदूर्य के के मध्य मे वर्त्तमान स्वर्णबिम्ब के समान वे सभा के बीच मे स्थित होकर धर्मोपदेश कर रहे है ।

तहि श्रावकाणां गणना न विद्यते ते चाप्रमाणाः सुगतस्य श्रावकाः ।
एकैकक्षत्रस्मि विनायकानां रश्मिप्रभा दर्शयते हि सर्वान् ॥६८॥

वहाँ उपस्थित सुगत के श्रावको की गणना नही की जा सकती, क्योकि सुगत के वे श्रावक अगण्य है । विनायको द्वारा विकीर्ण किरणो के प्रकाश मे प्रत्येक क्षेत्र मे असख्य सख्या मे वर्त्तमान वे सब स्पष्ट दीख रहे है ।

वीर्येरुपेताश्च अखण्डशीला अच्छिद्रशीला मणिरत्नसादृशाः ।
दृश्यन्ति पुत्रा नरनायकानां विहरन्ति ये पर्वतकन्दरेषु ॥६९॥

बल मे युक्त अखण्डशील, दोप-रहित तथा मणि एव रत्नो के समान प्रकाशमान पर्वत-कन्दराओ मे विहार करनेवाले नर-नायको के ये पुत्र रश्मि के प्रकाश मे स्पष्ट दीख रहे है ।

सर्वस्वदानानि परित्यजन्तः क्षान्तीबला ध्यानरताश्च धीराः ।
बहुबोधिसत्त्वा यथ गङ्गवालिकाः सर्वेऽपि दृश्यन्ति तया हि रश्म्या ॥७०॥

दान मे अपना सर्वस्व दे देनेवाले, सहनशीलता की शक्ति से सम्पन्न, ध्यान में लीन तथा धीर एव गगा की वालुका के समान असख्य य सभी अनेक बोधिसत्त्व उस रश्मि के प्रकाश मे स्पष्ट दीख रहे है ।

अनिञ्जमानाश्च अवेधमानाः क्षान्तौ स्थिता ध्यानरताः समाहिताः ।
दृश्यन्ति पुत्राः सुगतस्य औरसा ध्यानेन ते प्रस्थित अग्रबोधिम् ॥७१॥

स्थिर, एकाग्र, सहनशील, ध्यान मे रत एव धैर्यशाली ये सुगत के औरस पुत्र दिखाई पड रहे हैं। उन्होने ध्यान के द्वारा अग्रबोधि की प्राप्ति की है।

भूतं पदं शान्तमनास्रवं च प्रजानमानाश्च प्रकाशयन्ति।
देशेन्ति धर्मं बहुलोकधातुषु सुगतानुभावादियमीदृशी क्रिया ॥७२॥

ज्ञान से सम्पन्न वे शान्त एव निष्पाप, श्रेष्ठ पद के विषय मे उपदेश दे रहे हैं तथा अनेक लोको में धर्म की देशना कर रहे हैं। ये सब कार्य सुगत के ही प्रभाव से हो रहे हैं।

दृष्ट्वा च ता पर्ष चतस्र तायिनश्चन्द्रार्कदीपस्य इमं प्रभावम्।
हर्षस्थिताः सर्वि भवित्व तत्क्षणमन्योन्य पृच्छन्ति कथं नु एतत् ॥७३॥

इन शक्तिशाली चन्द्रसूर्यप्रदीप के इस प्रभाव को देखकर वे चारो परिषदे अत्यन्त हर्षित होकर उस समय एक दूसरे से पूछने लगी—'यह सब कैसे हो रहा है?'

अचिराच्च सो नरमरुयक्षपूजितः समाधितो व्युत्थितलोकनायकः।
वरप्रभं पुत्र तदाध्यभाषत यो बोधिसत्त्वो विदु धर्मभाणकः ॥७४॥

मनुष्यो, देवताओ और यक्षो द्वारा पूजित वे लोकनायक शीघ्र ही समाधि से उठे और अपने पुत्र वरप्रभ से, जो विद्वान् एव धर्मभाणक बोधिसत्त्व था, बोले।

लोकस्य चक्षुश्च गतिश्च त्वं विदुर्वैश्वासिको धर्मधरश्च मह्यम्।
त्वं ह्यत्र साक्षी मम धर्मकोशे यथाहु भाषिष्यि हिताय प्राणिनाम् ॥७५॥

तुम ससार के नेत्र तथा आश्रय हो। तुम विद्वान्, विश्वासयोग्य एव मेरे धर्म को को धारण करनेवाले हो। यहाँ पर मेरे धर्मकोश के, जिसका मैं ससार के प्राणियो के हित के लिए वर्णन करूँगा, तुम्ही साक्षी हो।

सस्थापयित्वा बहुबोधिसत्त्वान्, हर्षित्व संवर्णिय संस्तवित्वा।
प्रभाषते तज्जिन अग्रधर्मान् परिपूर्ण सो अन्तरकल्पषष्टिम् ॥७६॥

अनेक बोधिसत्त्वो को सस्थापित, हर्षित, सवर्णित और सस्तुत करते हुए वे जिन उन श्रेष्ठ धर्मों की पूरे साठ अन्तर कल्पो तक घोषणा करते हैं।

यं चैव सो भाषित लोकनाथो एकासनस्थः प्रवराग्रधर्मम्।
तं सर्वमाधारयि सो जिनात्मजो वरप्रभो यो अभु धर्मभाणकः ॥७७॥

एक आसन से बैठकर ससार के स्वामी तथागत जिस श्रेष्ठ धर्म की घोषणा करते हैं, उस सम्पूर्ण धर्मोपदेश को सुगत के पुत्र वरप्रभ, जो स्वय धर्मभाणक थे, धारण कर लेते हैं।

सो चो जिनो भाषिय अग्रधर्मं प्रहर्षयित्वा जनतामनेकाम्।
तस्मिश्च दिवसे वदते स नायकः पुरतो हि लोकस्य सदेवकस्य ॥७८॥

वे संसार के नायक एवं जिन अपने श्रेष्ठ धर्म की व्याख्या द्वारा असंख्य प्राणियों को प्रसन्न करके उसी दिन देवों-समेत सम्मुख उपस्थित लोक से बोले ।

**प्रकाशिता मे इय धर्मनेत्री आचक्षितो धर्मस्वभाव यादृशाः ।**
**निर्वाणकालो मम अद्य भिक्षवो रात्रीय यामस्मि ह मध्यमस्मिन् ।।७९।।**

मैंने धर्म के नियमों की व्याख्या कर दी और धर्म का जैसा स्वभाव है, वह भी बतला दिया । हे भिक्षुओ ! आज की रात्रि के मध्यम याम में मेरे निर्वाण का समय आनेवाला है ।

**भवथाप्रमत्ता अधिमुक्तिसारा अभियुज्यथा मह्य इमस्मि शासने ।**
**सुदुर्लभा भोन्ति जिना महर्षयः कल्पान कोटीनयुतान अत्ययात् ।।८०।।**

निर्वाण के विषय में प्रबल अभिनिवेश रखनेवाले तुमलोग सावधान हो जाओ एवं मेरे इस शासन में अनुराग करो । ये महर्षि-तुल्य जिन अत्यन्त दुर्लभ होते हैं तथा कोटीनयुत कल्पों के अनन्तर इस संसार में अवतार लेते हैं ।

**सन्तापजाता बहुबुद्धपुत्रा दुःखेन चोग्रेन समर्पिताभवन् ।**
**श्रुत्वान घोषं द्विपदोत्तमस्य निर्वाणशब्दं अतिक्षिप्रमेतत् ।।८१।।**

वे अनेक बुद्धपुत्र मनुष्यों में श्रेष्ठ भगवान् के ऐसे वचन को कि मेरा निर्वाण शीघ्र होनेवाला है, सुनकर अत्यन्त सन्तप्त हुए एवं घोर दुःख का अनुभव करने लगे ।

**आश्वासयित्वा च नरेन्द्रराजा ताः प्राणकोट्यो बहवो अचिन्तियाः ।**
**मा भायथा भिक्षव निर्वृते मयि भविष्यथ बुद्ध ममोत्तरेण ।।८२।।**

राजाओं में श्रेष्ठ भगवान् ने उन असंख्य अचिन्त्य एवं अनेक कोटि प्राणियों को आश्वासन देते हुए कहा—हे भिक्षुओ ! डरो मत ! मेरे निर्वाण प्राप्त कर लेने पर मेरे अनन्तर दूसरे बुद्ध उत्पन्न होंगे ।

**श्रीगर्भ एषो विदु बोधिसत्त्वो गतिं गतो ज्ञानि अनास्रवस्मिन् ।**
**स्पृशिष्यते उत्तममग्रबोधिं विमलाग्रनेत्रो ति जिनो भविष्यति ।।८३।।**

इस बुद्धिमान् श्रीगर्भनामक बोधिसत्त्व ने आस्रवरहित ज्ञान में अच्छी गति प्राप्त कर ली है । ये श्रेष्ठ अग्रबोधि को प्राप्त करेंगे एवं भविष्य में विमलाग्रनेत्र नामक बुद्ध होंगे ।

**तामेव रात्रिं तद यामि मध्यमे परिनिर्वृतो हेतुक्षये वा दीपः ।**
**शरीर वैस्तारिकु तस्य चाभूत् स्तूपान कोटीनयुता अनन्तका ।।८४।।**

उसी रात्रि के उसी मध्यम याम में तेल के समाप्त होने पर दीपक के समान वे निर्वाण को प्राप्त हो गये । उनके शरीरावशेष का विस्तार करने के लिए अनेक कोटीनयुत विशाल स्तूप बनवाये गये ।

भिक्षुश्च तत्रा तथ भिक्षुणीयो ये प्रस्थिता उत्तममग्रबोधिम् ।
अनल्पकास्ते यथ गङ्गवालिका अभियुक्त तस्यो सुगतस्य शासने ।।८५।।

गंगा की वालुका के समान असंख्य भिक्षु और भिक्षुणी जो वहाँ वर्त्तमान थे, उन्होंने श्रेष्ठ अग्रबोधि की प्राप्ति कर ली थी तथा वे सुगत के शासन में आस्था रखने-वाले थे ।

यश्चापि भिक्षुस्तद धर्मभाणको वरप्रभो येन स धर्म धारितः ।
अशीति सो अन्तरकल्पपूर्णा तहि शासने भाषति अग्रधर्मान् ।।८६।।

और, जो वरप्रभ नामक धर्मभाणक भिक्षु था तथा जिसने इस धर्मोपदेश को धारण किया था, वह सुगत के शासन में वर्त्तमान रहकर पूरे अस्सी अन्तर कल्पों तक श्रेष्ठ धर्मों का उपदेश करता रहा ।

अष्टाशतं तस्य अभूषि शिष्याः परिपाचिता ये तद तेन सर्वे ।
दृष्ट्वा च तेभिर्बहुबुद्धकोट्यः सत्कारु तेषां च कृतो महर्षिणाम् ।।८७।।

उसके आठ सौ शिष्य थे, जिनको उसने बुद्धज्ञान में परिपक्व बना दिया । उन्होंने अनेक कोटि बुद्धों के दर्शन किये तथा उन महर्षियों का पूर्ण सत्कार किया ।

चर्या चरित्वा तद आनुलोमिकीं बुद्धा अभूवन् बहुलोकधातुषु ।
परस्परं ते च अनन्तरेण अन्योन्य व्याकर्षु तदाग्रबोधये ।।८८।।

वे आनुलोमिकी चर्या का आचरण करके अनेक लोकों में बुद्धों के रूप में प्रतिष्ठित हुए तथा समयानुसार वे परस्पर एक दूसरे को अग्रबोधि के विषय में उपदेश देते रहे ।

तेषां च बुद्धान परम्परेण दीपङ्करः पश्चिमको अभूषि ।
देवातिदेवो ऋषिसङ्घपूजितो विनीतवान् प्राणिसहस्रकोट्यः ।।८९।।

उन बुद्धों की परम्परा में अन्तिम दीपंकर नामक बुद्ध थे । वे देवों में श्रेष्ठ एवं ऋषियों का समुदाय भी उनकी पूजा करता था । उन्होंने सहस्र कोटि प्राणियों को बुद्धज्ञान में विनीत किया ।

यश्चासि तस्यो सुगतात्मजस्य वरप्रभस्यो तद धर्म भाषतः ।
शिष्यः कुसीदश्च स लोलुपात्मा लाभं च ज्ञातं च गवेषमाणः ।।९०।।

धर्म का विवेचन करनेवाले सुगत-पुत्र वरप्रभ का एक शिष्य था, जो ईर्ष्यालु एवं लोलुप था तथा सदा लाभ एवं यश का इच्छुक रहता था ।

यशोर्थिकश्चाप्यतिमात्र आसीत् कुलाकुलं च प्रतिपन्नमासीत् ।
उद्देश स्वाध्याय तथास्य सर्वो न तिष्ठते भाषितु तस्मि काले ।।९१।।

वह यश के लिए अत्यधिक लालायित रहता था तथा उसकी बुद्धि भी अत्यन्त चचल थी। सुने हुए या पढे हुए विषय उसके मस्तिष्क मे ठहरते ही नही थे। इसके फलस्वरूप वह आवश्यकता पडने पर उन विषयो का उपदेश दे सकने मे सर्वथा असमर्थ हो जाता था।

नामं च तस्यो इममेवमासीद् यशकामनाम्ना दिशतासु विश्रुतः।
स चापि तेनाकुशलेन कर्मणा कल्माषभूतेनभिसंस्कृतेन ॥९२॥

उसका नाम भी ऐसा ही हुआ। वह यशस्काम नाम से सर्वत्र विख्यात हो गया। उसने भी अकुशल कर्म से मिश्रित अपने सगृहीत शुभकर्मो के द्वारा—

आरागयी बुद्धसहस्रकोट्यः पूजा च तेषां विपुलामकार्षीत्।
चीर्णा च चर्या वर आनुलोमिकी दृष्टश्च बुद्धो अयु शाक्यसिहः ॥९३॥

सहस्रो कोटि बुद्धो को प्रसन्न किया एव उनकी विशेष पूजा की। श्रेष्ठ आनुलोमिकी चर्या का आचरण करके उसने शाक्यसिह बुद्ध के दर्शन प्राप्त किये।

अयं च सो पश्चिमको भविष्यति अनुत्तरां लप्स्यति चाग्रबोधिम्।
मैत्रेयगोत्रो भगवान् भविष्यति विनेष्यति प्राणसहस्रकोट्यः ॥९४॥

यही मैत्रेय गोत्र मे उत्पन्न अन्तिम दीपकर नामक बुद्ध होकर श्रेष्ठ अग्रबोधि को प्राप्त करेगा तथा सहस्रो कोटि प्राणियो को बुद्ध ज्ञान मे विनीत करेगा।

कौसीद्यप्राप्तस्तद यो बभूव परिनिर्वृतस्य सुगतस्य शासने।
त्वमेव सो तादृशको बभूव अहं च आसीत्तद धर्मभाणकः ॥९५॥

उस समय निर्वाणप्राप्त बुद्ध के शासन के विषय मे आलस्यपूर्ण आचरण करनेवाले शिष्य तुम्ही थे और धर्मभाणक वरप्रभ मैं था।

इमेन हं कारणहेतुनाद्य दृष्ट्वा निमित्तं इदमेवरूपम्।
ज्ञानस्य तस्य प्रथितं निमित्तं प्रथमं मया तत्र वदामि दृष्टम् ॥९६॥

इसी कारण इस प्रकार के इस निमित्त को आज मैंने देखा है। मैं उस ज्ञानोपदेश के प्रसिद्ध निमित्त के विषय मे, जिसे मैंने पहले भी देखा था, बतलाने जा रहा हूँ।

ध्रुवं जिनेन्द्रोऽपि समन्तचक्षुः शाक्याधिराजः परमार्थदर्शी।
तमेव यं इच्छति भाषणाय पर्यायमग्रं तद यो मया श्रुतः ॥९७॥

सर्वद्रष्टा एव परमार्थदर्शी शाक्याधिपति जिनेन्द्र निश्चित रूप से जिस श्रेष्ठ धर्म-पर्याय के विषय मे कहना चाहते है, उसे मैने पहले से ही सुन रखा है।

तदेव परिपूर्णनिमित्तमद्य उपायकौशल्य विनायकानाम्।
संस्थापनं कुर्वति शाक्यसिहो भाषिष्यते धर्मस्वभावमुद्राम् ॥९८॥

विनायकों के उस परिपूर्ण निमित्त-रूप उपायकौशल्य को आज शाक्यसिंह, प्रस्तुत करके धर्म के वास्तविक स्वभाव एव स्वरूप का विवेचन करेंगे।

**प्रयता सुचित्ता भवथा कृताञ्जली भाषिष्यते लोकहितानुकम्पी।**
**वर्षिष्यते धर्ममनन्तवर्षं तर्पिष्यते ये स्थित बोधिहेतोः ॥९९॥**

तत्पर एव एकाग्रचित्त होकर हाथ जोडकर खडे हो जाओ। लोक का हित तथा उस पर दया करनेवाले सुगत उपदेश देने जा रहे हैं। वे धर्म की अनन्त वर्षा करके बोधिप्राप्ति के हेतु उपस्थित प्राणियों को तृप्त करेंगे।

**येषां च सन्देहगतीह काचिद् ये संशया या विचिकित्स काचित्।**
**व्यपनेष्यते ता विदुरात्मजानां ये बोधिसत्त्वा इह बोधिप्रस्थिताः ॥१००॥**

इनके पुत्रों के मन में किसी भी विषय को लेकर जो भी सन्देह होगा, सशय होगा अथवा विचिकित्सा होगी, उसे ये बोधिप्राप्त विद्वान् बोधिसत्त्व पूर्णरूप से दूर करेंगे।

**इत्यार्यसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये निदानपरिवर्तो नाम प्रथमः ॥१॥**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का निदानपरिवर्त नामक पहला परिवर्त समाप्त हुआ।



# उपायकौशल्यपरिवर्तः

अथ खलु भगवान् स्मृतिमान् संप्रजानंस्ततः समाधेर्व्युत्थितो, व्युत्थायायुष्मन्तं शारिपुत्रमामन्त्रयते स्म । गम्भीरं शारिपुत्र दुर्दृशं दुरनुबोधं बुद्धज्ञानं तथागतैरर्हद्भिः सम्यक्संबुद्धैः प्रतिबुद्धं दुर्विज्ञेयं सर्वश्रावकप्रत्येकबुद्धैः । तत् कस्य हेतोः । बहुबुद्धकोटीनयुतशतसहस्रपर्युपासिताविनो हि शारिपुत्र तथागता अर्हन्तः सम्यक्संबुद्धा बहुबुद्धकोटीनयुतशतसहस्रचीर्णचरिताविनोऽनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ दूरानुगताः कृतवीर्या आश्चर्याद्भुतधर्मसमन्वागता दुर्विज्ञेयधर्मसमन्वागता दुर्विज्ञेयधर्मानुज्ञाताविनः ।

तत्पश्चात्, स्मृति एवं ज्ञान से सम्पन्न भगवान् उस समाधि से उठे और उठकर आयुष्मान् शारिपुत्र से बोले—हे शारिपुत्र ! अर्हत् सम्यक्सम्बुद्ध तथागतों ने जिस बुद्ध-ज्ञान को प्राप्त किया है, वह गम्भीर, दुर्दर्श एवं दुर्बोध है तथा सभी श्रावकों एवं प्रत्येक-बुद्धों के लिए सर्वथा दुर्विज्ञेय है । उसका क्या कारण है ? क्योंकि, हे शारिपुत्र ! इन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतों ने अनेक कोटीनयुत शतसहस्र बुद्धों की पर्युपासना की है, अनेक कोटीनयुत शतसहस्र बुद्धों द्वारा विहित चर्या का आचरण किया है, श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि के विषय में पूर्ण गति प्राप्त की है एवं अपनी निष्ठा दिखलाई है तथा वे आश्चर्यमय एवं अद्भुत धर्म से सम्पन्न, दुर्विज्ञेय धर्म का आचरण करनेवाले एवं उसके ज्ञाता हैं ।

दुर्विज्ञेयं शारिपुत्र संधाभाष्यं तथागतानामर्हतां सम्यक्संबुद्धानाम् । तत् कस्य हेतोः । स्वप्रत्ययान् धर्मान् प्रकाशयन्ति विविधोपायकौशल्यज्ञानदर्शनहेतुकारणनिर्देशनारम्बणनिरुक्तिप्रज्ञप्तिभिस्तैस्तैरुपायकौशल्यैस्तस्मिंस्तस्मिंल्लग्नान् सत्त्वान् प्रमोचयितुम् । महोपायकौशल्यज्ञानदर्शनपरमपारमिताप्राप्ताः शारिपुत्र तथागता अर्हन्तः सम्यक्संबुद्धाः । असङ्गाप्रतिहतज्ञानदर्शनबलवैशारद्यावेणिकेन्द्रियबलबोध्यङ्गध्यानविमोक्षसमाधिसमापत्त्यद्भुतधर्मसमन्वागता विविधधर्मसंप्रकाशकाः । महाश्चर्याद्भुतप्राप्ताः शारिपुत्र तथागता अर्हन्तः सम्यक्संबुद्धाः । अलं शारिपुत्र एतावदेव भाषितुं भवतु परमाश्चर्यप्राप्ताः शारिपुत्र तथागता अर्हन्तः सम्यक्संबुद्धाः । तथागत एव शारिपुत्र तथागतस्य धर्मान् देशयेद् यान् धर्मांस्तथागतो जानाति । सर्वधर्मानपि शारिपुत्र तथागत एव देशयति । सर्वधर्मानपि तथागत एव जानाति । ये च ते धर्मा यथा च ते धर्मा यादृशाश्च ते धर्मा यल्लक्षणाश्च ते धर्मा यत्स्वभावाश्च ते धर्माः । ये च

**यथा च यादृशाश्च यल्लक्षणाश्च यत्स्वभावाश्च ते धर्मा इति। तेषु धर्मेषु तथागत एव प्रत्यक्षोऽपरोक्षः।**

हे शारिपुत्र! इन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतो का धर्मविषयक उपदेश सर्वथा दुर्बोध होता है। इसका क्या कारण है? क्योकि, वे इन स्वप्रत्ययधर्मों का प्रकाशन विविध उपायकौशल्य, ज्ञान, दर्शन, हेतुकारणनिर्देशन, आरम्बण, निरुक्ति, एव प्रज्ञप्ति के रूप में उन-उन विभिन्न उपायकौशल्यो के द्वारा विभिन्न विषयो मे लिप्त जीवो को मुक्त करने के लिए करते हैं। हे शारिपुत्र! इन सम्यक्सम्बुद्ध तथागतो ने ये महान् उपायकौशल्यो, बुद्धज्ञान, बुद्धदर्शन एव परम पारमिताएँ प्राप्त कर ली हैं। इन्हें असग, अप्रतिहतज्ञान एव दर्शन, शक्ति, कुशलता, आवेणिक धर्म, इन्द्रियबल, बोध्यग, ध्यान, विमोक्ष, समाधि, समापत्ति एव अन्य अद्भुत धर्म भी प्राप्त है। ये ही इन विविध धर्मों का प्रकाशन करनेवाले हैं। हे शारिपुत्र! इन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतो को आश्चर्ययुक्त एव अद्भुत शक्तियाँ प्राप्त हैं। हे शारिपुत्र! इतना ही कहना पर्याप्त है कि इन अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागतो को अद्भुत शक्तियाँ प्राप्त हैं। हे शारिपुत्र! तथागत के उन्ही धर्मों की देशना करे, जिन धर्मो को तथागत जानता है। हे शारिपुत्र! तथागत ही सभी धर्मो की देशना करता है एव तथागत ही सभी धर्मों के विषय मे जानता है कि वे धर्म कौन है, वे धर्म कैसे है, वे धर्म किनके समान है, उन धर्मो के लक्षण क्या हैं तथा उन धर्मों का स्वभाव क्या है? अर्थात्, वे धर्म कौन, कैसे, किसकी तरह, किन लक्षणो से युक्त एव किस स्वभाव के हैं। तथागत ही उन धर्मों के प्रत्यक्ष एव अपरोक्ष ज्ञाता है।

**अथ खलु भगवानेतमेवार्थं भूयस्या मात्रया सन्दर्शयमानस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत।**

तदनन्तर, भगवान् ने इसी बात का सविस्तर वर्णन करते हुए उस अवसर पर ये गाथाएँ कही—

**अप्रमेया महावीरा लोके समरुमानुषे।**
**न शक्यं सर्वशो ज्ञातुं सर्वसत्त्वैर्विनायकाः ॥१॥**

देवों और मनुष्योंसे युक्त इस लोक मे अप्रमेय एव महावीर विनायको के विषय में पूर्ण रूप से जानना सब प्राणियो के लिए सम्भव नही है।

**बला विमोक्षा ये तेषां वैशारद्याश्च यादृशाः।**
**यादृशा बुद्धधर्माश्च न शक्यं ज्ञातु केनचित् ॥२॥**

उनके बल एव निर्वाण की जो स्थितियाँ हैं, जैसी कुशलता है तथा जैसे बुद्ध धर्म हैं, उन्हें कोई नही जान सकता।

**पूर्वे निषेविता चर्या बुद्धकोटीन अन्तिके।**
**गम्भीरा चैव सूक्ष्मा च दुर्विज्ञेया सुदुर्दृशा ॥३॥**

॥ अर्हम् ॥

# सूरीश्वर अने सम्राट्.




કર્તા

મુનિરાજ વિદ્યાવિજય.

પ્રકાશક

શ્રીયશોવિજય જૈનગ્રંથમાળાના વ્યવસ્થાપક મંડળ તરફથી

મળવાનું ઠેકાણું:—

શ્રી વિજયધર્મલક્ષ્મી-જ્ઞાનમંદિર.

બેલનગંજ, આગરા.

કિં. ૩-૮-૦

पूर्वकाल मे करोडों बुद्धो के निकट रहकर जिस चर्या का आचरण किया है, वह गम्भीर, सूक्ष्म, दुर्बोध एव दुर्दर्श है।

तस्यां चीर्णाय चर्यायां कल्पकोट्यो अचिन्तिया ।
फलं मे बोधिमण्डस्मिन् दृष्ट यादृशकं हि तत् ॥४॥

अचिन्त्य कोटि कल्पो मे इस चर्या का आचरण करके मैंने आज इस बोधि-मण्डप मे उसके फल के वास्तविक स्वरूप को देखा है ।

अहं च तत् प्रजानामि ये चान्ये लोकनायकाः ।
यथा यद् यादृशं चापि लक्षणं चास्य यादृशम् ॥५॥

मै तथा ये दूसरे लोकनायक इस धर्म के विषय मे जानते है कि यह कैसा, किसकी तरह और किन लक्षणोवाला है ।

न तद् दर्शयितुं शक्यं व्याहारोऽस्य न विद्यते ।
नाप्यसौ तादृशः कश्चित् सत्त्वो लोकेऽस्मि विद्यते ॥६॥

इसे दिखाया नही जा सकता, इसकी व्याख्या नही की जा सकती और न इसके समान इस ससार मे अन्य कोई प्राणी ही है ।

यस्य तं देशयेद्धर्मं देशितं चापि जानियात् ।
अन्यत्र बोधिसत्त्वेभ्यो अधिमुक्तीय ये स्थिताः ॥७॥

अधिमुक्ति मे स्थित बोधिसत्त्वो के अतिरिक्त कोई अन्य ऐसा व्यक्ति नही है, जिसको इस धर्म का उपदेश दिया जा सके और जो इसकी देशना को समझ सके ।

ये चापि ते लोकविदुष्य श्रावकाः
कृताधिकाराः सुगतानुर्वाणताः ।
क्षीणास्रवा अन्तिमदेहधारिणो
न तेष विषयोऽस्ति जिनान ज्ञाने ॥८॥

जिनोक्त ज्ञान मे तो उनकी भी गति नही है, जो ससार के जाननेवाले तथागत के श्रावक है, जिन्हे बुद्धज्ञान मे अधिकार प्राप्त है, जिनकी प्रशसा स्वय सुगत ने की है, जो आस्रवो से रहित है तथा अन्तिम देहधारण की अवस्था मे है ।

स चैव सर्वा इय लोकधातु
पूर्णा भवेच्छारिसुतोपमानाम् ।
एकीभवित्वान विचिन्तयेयुः
सुगतस्य ज्ञानं न हि शक्य जानितुम् ॥९॥

यदि यह सम्पूर्ण लोक शारिपुत्र के समान व्यक्तियो से ही परिपूर्ण हो जाय और

वह सब मिलकर इसपर विचार करे, तो उनके लिए भी सुगत के इस ज्ञान को समझना सम्भव नही है।

सचे ह त्वंसादृशकेहि पण्डितैः
पूर्णा भवेयुर्दश पिद्दिशायो।
ये चापि मह्यं इमि श्रावकान्ये
तेषां पि पूर्णा भवि एवमेव ॥१०॥

यदि दसो दिशाएँ तुम्हारे जैसे विद्वानो से एव मेरे अन्य श्रावको से भी इसी प्रकार परिपूर्ण हो जाय—

एकीभवित्वान च तेऽद्य सर्वे
विचिन्तयेयुः सुगतस्य ज्ञानम्।
न शक्त सर्वे सहिता पि ज्ञातुं
यथाप्रमेयं मम वुद्धज्ञानम् ॥११॥

और वे सभी मिलकर भी यदि आज सुगत के ज्ञान पर विचार करें, तो सम्मिलित रूप मे भी मेरे इस अप्रमेय वुद्धज्ञान को नही समझ सकते।

प्रत्येकवुद्धान अनास्रवाणां
तीक्ष्णेन्द्रियाणान्तिमदेहधारिणाम्।
दिशो दशः सर्व भवेयु पूर्णा
यथा नडानां वनवेणुनां वा ॥१२॥

यदि ये दसो दिशाएँ जगली वेणु एव नडो के समान असख्य अनास्रव, तीक्ष्णेन्द्रिय एव अन्तिम देहधारी प्रत्येक वुद्धो से परिपूर्ण हो जायँ—

एकीभवित्वान विचिन्तयेयु-
र्ममाग्रधर्माण प्रदेशमात्रम्
कल्पान कोटीनयुताननन्ता-
न्न तस्य भूतं परिजानि अर्थम् ॥१३॥

और, ये सभी मिलकर मेरे इस श्रेष्ठधर्म के केवल एक भाग का चिन्तन करे, तो वे भी अनन्त कोटीनयुत कल्पो के अनन्तर इसके वास्तविक अर्थ को नही समझ सकते।

नवयानसंप्रस्थित वोधिसत्त्वाः
कृताधिकारा वहुवुद्धकोटिषु।
सुविनिश्चितार्था वहुधर्मभाणका-
स्तेषां पि पूर्णा दशिमा दिशो भवेत् ॥१४॥

यान हैं और मुझे भी इन लड़को को समान दृष्टि से देखना चाहिए, विषम-दृष्टि से नहीं। मेरे पास भी पर्याप्त कोष एवं कोष्ठागार हैं। मैं सभी जीवो को इसी प्रकार के विशाल यान दे सकता हूँ, फिर इन अपने पुत्रो का क्या कहना? वे बालक इस समय उन विशाल यानों पर चढ़कर आश्चर्य एवं विस्मय को प्राप्त हो जायें। हे शारिपुत्र! तुम्हारा क्या विचार है? क्या वह व्यक्ति मृषावादी नही था, जो उसने उन पुत्रो को पहले तीन प्रकार के यान दिखलाकर बाद मे उन सबको विभिन्न प्रकार की वस्तुओ से सम्पन्न किन्तु केवल एक ही प्रकार के महायान दिये।

शारिपुत्र आह। न ह्येतद् भगवन्न ह्येतत् सुगत। अनेनैव तावद् भगवन् कारणेन स पुरुषो न मृषावादी भवेद् यत्तेन पुरुषेणोपायकौशल्येन ते दारकास्तस्मादादीप्ताद् गृहान्निष्कासिता जीवितेन चाभिच्छादिताः। तत् कस्य हेतोः। आत्मभावप्रतिलम्भेनैव भगवन् सर्वक्रीडनकानि लब्धानि भवन्ति। यद्यपि तावद् भगवन् स पुरुषस्तेषां कुमारकाणामेकरथमपि न दद्यात् तथापि तावद् भगवन् स पुरुषो न मृषावादी भवेत्। तत् कस्य हेतोः। तथा हि भगवस्तेन पुरुषेण पूर्वमेवैवमनुविचिन्तितमुपायकौशल्येनाहमिमान् कुमारकांस्तस्मान्महतो दुःखस्कन्धात् परिमोचयिष्यामीति। अनेनापि भगवन् पर्यायेण तस्य पुरुषस्य न मृषावादो भवेत्। कः पुनर्वादो यत्तेन पुरुषेण प्रभूतकोशकोष्ठागारमस्तीति कृत्वा पुत्रप्रियतामेव मन्यमानेन श्लाघमानेनैकवर्णान्येकयानानि दत्तानि यदुत महायानानि। नास्ति भगवंस्तस्य पुरुषस्य मृषावादः।

शारिपुत्र ने कहा—हे भगवन्! ऐसी बात नही है। हे सुगत! ऐसी बात नही है। हे भगवन्! वह व्यक्ति झूठा नही था, क्योंकि उस पुरुष ने इस उपाय-कौशल्य से उन बालको को उस जलते हुए घर से बाहर निकाला एवं उन्हे जीवन दान दिया। ऐसा क्यो? क्योंकि, हे भगवन्! उन बालको को अपने शरीर की रक्षा के साथ-साथ सभी खिलौने भी प्राप्त हो जाते हैं। हे भगवन्! यदि वह पुरुष उन बालको को एक भी रथ नही देता, तो भी हे भगवन्! वह मृषावादी नही होता। ऐसा क्यो? क्योंकि, हे भगवन्! उस पुरुष ने पहले ही ऐसा निश्चय किया था कि मैं उपाय-कौशल्य के द्वारा इन बालको की महान् दुःख से रक्षा करूँगा। इस कारण से भी उस पुरुष का वचन झूठा नही होता। फिर, उस स्थिति का क्या कहना, जब कि उस पुरुष ने यह सोचकर कि मेरे पास पर्याप्त धन है, अपने पुत्रो के प्रति प्रेम दिखलाते हुए तथा उन्हे प्रसन्न करने के लिए केवल एक वर्ण के, एक ही प्रकार के महायान दिये। हे भगवन्! उस पुरुष का वचन झूठा नही हुआ।

एवमुक्ते भगवानायुष्मन्तं शारिपुत्रमेतदवोचत्। साधु साधु शारिपुत्र।

एवमेतच्छारिपुत्र । एवमेतद् यथा वदसि । एवमेव शारिपुत्र तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः सर्वभयविनिवृत्तः सर्वोपद्रवोपायासोपसर्गदुःखदौर्मनस्याविद्यान्धकारतमस्तिमिरपटलपर्यवनाहेभ्यः सर्वेण सर्वं सर्वथा विप्रमुक्तः । तथागतो ज्ञानबलवैशारद्यावेणिकबुद्धधर्मसमन्वागत ऋद्धिबलेनातिबलवाँल्लोकपित महोपायकौशल्यज्ञानपरमपारमिताप्राप्तो महाकारुणिकोऽपरिखिन्नमानसो हितैष्यनुकम्पकः । स त्रैधातुके महता दुःखदौर्मनस्यस्कन्धेनादीप्तजीर्णपटलशरणनिवेशनसदृश उत्पद्यते सत्त्वानां जातिजराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्योपायासाविद्यान्धकारतमस्तिमिरपटलपर्यवनाहप्रतिष्ठानां रागद्वेषमोहपरिमोचनहेतोरनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ समादापनहेतोः । स उत्पन्नः समानः पश्यति सत्त्वान् दह्यतः पच्यमानांस्तप्यमानान् परितप्यमानान् जातिजराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्योपायासैः परिभोगानिमित्तञ्च कामहेतुनिदानं चानेकविधानि दुःखानि प्रत्यनुभवन्ति । दृष्टधार्मिकं च पर्येष्टिनिदानं परिग्रहनिदानं च साम्परायिकं नरकतिर्यग्योनियमलोकेष्वनेकविधानि दुःखानि प्रत्यनुभविष्यन्ति । देवमनुष्यदारिद्र्यमनिष्टसंयोगमिष्टविनाभाविकानि च दुःखानि प्रत्यनुभवन्ति । तत्रैव च दुःखस्कन्धे परिवर्तमानाः क्रीडन्ति रमन्ते परिचारयन्ति नो त्रसन्ति न सन्त्रसन्ति न सन्त्रासमापद्यन्ते न बुध्यन्ते न चेतयन्ति नोद्विजन्ति न निःसरणं पर्येषन्ते तत्रैव चादीप्तागारसदृशे त्रैधातुकेऽभिरमन्ति तेन तेनैव विधावन्ति । तेन च महता दुःखस्कन्धेनाभ्याहता न दुःखमनसिककारसंज्ञामुत्पादयन्ति ।

आयुष्मान् शारिपुत्र के ऐसा कहने पर भगवान् शारिपुत्र से इस प्रकार बोले—हे शारिपुत्र ! तुम धन्य हो, तुम ठीक कहते हो । हे शारिपुत्र ! बात ऐसी ही है । जैसा तुम कहते हो, वह ठीक है । हे शारिपुत्र ! इसी प्रकार अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भी सभी प्रकार के भयो, उपद्रवो, निर्वेद, आपत्ति, दु ख, मानसिक वेदना तथा अविद्याजनित गहन अन्धकार-समूह के आवरण—इन सबसे पूर्ण रूप से मुक्त है । तथागत ज्ञान, बल, कुशलता, आवेणिक एव बुद्धधर्म से सम्पन्न, ऋद्धिबल के कारण बलवान् ससार के पिता महान् उपाय-कौशल्यो के ज्ञान के विषय मे परमपारमिताप्राप्त महाकारुणिक, प्रसन्नचित्त, हितैषी एव सब पर दया करनेवाले होते है । जन्म, जरा, व्याधि, मृत्यु, शोक, चिन्ता, दु ख, मानसिक वेदना, निर्वेद एव अविद्या-जनित गहन अन्धकारसमूह के आवरण मे आच्छादित प्राणियो को राग, द्वेष एव मोह से मुक्त करने के लिए तथा उन्हे श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि का उपदेश देने के लिए ही वे महान् दु ख और मानसिक वेदना, समूह मे नष्ट, अग्नि मे जलते हुए टूटे-फूटे पुराने घर के सदृश इस त्रिधातुक ससार मे उत्पन्न होते है । वे इस ससार मे उत्पन्न होकर जन्म, जरा, व्याधि, मरण,

शोक, चिन्ता, दुःख, मानसिक पीडा एव निर्वेद की आग मे जलते हुए, पकते हुए, तप्त होते हुए और परितप्त होते हुए जीवो को समान दृष्टि से देखते है । ये प्राणी सुखो की प्राप्ति के लिए काम-वासनाओ के चक्कर मे पडकर अनेक प्रकार के दुःखो का अनुभव करते है । वे असद्धर्मो के चक्कर मे पडकर अपनी अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति के लिए एव प्राप्त की हुई वस्तु की रक्षा के लिए विविध प्रकार के भयकर दुःखो का नरक, तिर्यक्-योनि एव यमलोक आदि स्थानो मे अनुभव करते है । वे देवलोक एव मनुष्य मे दारिद्र्य, दुष्टो के ससर्ग एव अपनो के वियोग के दुःखो का अनुभव करते है । उसी दुःख-समूह मे चक्कर लगाते हुए वे इसी मे क्रीडा करते है, रमते है, परिचरण करते है, किन्तु फिर भी उन्हे किसी प्रकार के मानसिक त्रास का अनुभव नही होता । उन्हे इन दुःखो का बोध ही नही होता । अतएव, वे न सावधान होते है, न उद्विग्न होते है और न वे उनसे निकल भागने का मार्ग ही खोजते है, अपितु उसी जलते हुए घर के समान उस त्रैधातुक ससार मे आनन्द मनाते है, और इसी मे, विभिन्न दिशाओ मे रहते है । वे इन महान् दुःखो के चक्कर मे रहते हुए भी अपने मन मे किसी प्रकार के दुःख की भावना नही लाते ।

**तत्र शारिपुत्र तथागत एवं पश्यति । अहं खल्वेषां सत्त्वानां पिता । मया ह्येते सत्त्वा अस्मादेवंरूपान्महतो दुःखस्कन्धात् परिमोचयितव्या मया चैषां सत्त्वानामप्रमेयमचिन्त्यं बुद्धज्ञानसुखं दातव्यं येनैते सत्त्वाः क्रीडिष्यन्ति रमिष्यन्ति परिचारयिष्यन्ति विक्रीडितानि च करिष्यन्ति ।**

हे शारिपुत्र ! इस परिस्थिति मे तथागत ऐसा विचार करते है । मै इन जीवो का पिता हूं, अतः मुझे इन प्राणियो की इस प्रकार के महान् दुःख से रक्षा करनी चाहिए तथा मुझे इन प्राणियो को उस अप्रमेय तथा अचिन्त्य बुद्धज्ञान का सुख देना चाहिए, जिससे ये प्राणी क्रीडा कर सके, रमण कर सके, परिचरण कर सके एव मनोरजन कर सके ।

**तत्र शारिपुत्र तथागत एवं पश्यति । सचेदहं ज्ञानबलोऽस्मीति कृत्वर्द्धिबलोऽस्मीति कृत्वानुपायेनैषां सत्त्वानां तथागतज्ञानबलवैशारद्यानि संश्रावयेयं नैते सत्त्वा एभिर्धर्मैर्निर्यायेयुः । तत् कस्य हेतोः । अध्यवसिता ह्यमी सत्त्वाः पञ्चसु कामगुणेषु त्रैधातुकरत्यामपरिमुक्ता जातिजराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्योपायासेभ्यो दह्यन्ते पच्यन्ते तप्यन्ते परितप्यन्ते । अनिर्धावितास्त्रैधातुकादादीप्तजीर्णपटलशरणनिवेशनसदृशात् कथमेते बुद्धज्ञानं परिभोत्स्यन्ते ।**

हे शारिपुत्र ! तब तथागत ने ऐसा विचार किया । यदि मै यह समझकर कि मुझमे ज्ञानबल एव ऋद्धिबल है, मै इन जीवो को तथागत के ज्ञानबल एव कुशलता का उपदेश बिना उपायो का आश्रय लिये ही दूँ, तो मुझे आशका है कि ये प्राणी इन धर्मोपदेशो से निर्वाण की प्राप्ति नही कर सकते । ऐसा क्यो ? क्योकि,

ये प्राणी पाँच कामगुणो मे आसक्त है, त्रैधातुक-विषयक अनुरक्ति से मुक्त नही है एव जन्म, जरा, व्याधि, मृत्यु, शोक, चिन्ता, दु ख, मानसिक पीडा, निर्वेद आदि से जल रहे है, पच रहे है एव पुन-पुन परितप्त हो रहे है। जलते हुए जीर्ण कमरो से युक्त गृह के समान इस त्रैधातुक ससार से विना वाहर निकले वे वुद्धज्ञान किस प्रकार प्राप्त कर सकेगे।

तत्र शारिपुत्र तथागतो यद् यथापि नाम स पुरुषो वाहुवलिकः स्थापयित्वा वाहुवलमुपायकौशल्येन तान् कुमारकांस्तस्मादादीप्तादागारान्निष्कासयेन्निष्कासयित्वा च तेषां पश्चादुदाराणि महायानानि दद्यात्। एवमेव शारिपुत्र तथागतोऽप्यर्हन् सम्यक्संवुद्धस्तथागतज्ञानवलवैशारद्यसमन्वागतः स्थापयित्वा तथागतज्ञानवलवैशारद्यमुपायकौशल्यज्ञानेनादीप्तजीर्णपटलशरणनिवेशनसदृशात् त्रैधातुकात् सत्त्वानां निष्कासनहेतोस्त्रीणि यानान्युपदर्शयति यदुत श्रावकयानं प्रत्येकवुद्धयान वोधिसत्त्वयानमिति। त्रिभिश्च यानैः सत्त्वाँल्लोभयत्येवं चैषां वदति। मा भवन्तोऽस्मिन्नादीप्तागारसदृशे त्रैधातुकेऽभिरमध्वं हीनेषु रूपशब्दगन्धरसस्पर्शेषु। अत्र हि यूयं त्रैधातुकेऽभिरताः पञ्चकामगुणसहगतया तृष्णया दह्यथ तप्यथ परितप्यथ। निर्धाविध्वमस्मात् त्रैधातुकात् त्रीणि यानान्यनुप्राप्स्यथ यदिदं श्रावकयानं प्रत्येकवुद्धयानं वोधिसत्त्वयानमिति। अहं वोऽत्र स्थाने प्रतिभूरह वो दास्याम्येतानि त्रीणि यानान्यभियुज्यध्वे त्रैधातुकान्निःसरणहेतोः। एवं चैताँल्लोभयामि। एतानि भोः सत्त्वा यान्यार्याणि चार्यप्रशस्तानि च महारमणीयकसमन्वागतानि चाकृपणमेतैर्भवन्तः क्रीडिष्यथ रमिष्यथ परिचारयिष्यथ। इन्द्रियवलवोध्यङ्गध्यानविमोक्षसमाधिसमापत्तिभिश्च महतीं रतिं प्रत्यनुभविष्यथ। महता च सुखसौमनस्येन समन्वागता भविष्यथ।

हे शारिपुत्र! जिस प्रकार शक्तिशाली भुजाओंवाला वह पुरुष अपनी भुजाओ का आश्रय न लेकर उपाय-कौशल्य के द्वारा उन कुमारो को उस जलते हुए घर से वाहर निकाले और निकाल लेने के पश्चात् उन्हे विशाल महायान दे, उसी प्रकार हे शारिपुत्र! अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत जो तथागत के ज्ञानवल एव कुशलता से युक्त है, तथागत के ज्ञानवल एव कुशलता को छोडकर उपाय-कौशल्यो के प्रयोग द्वारा ही जलते हुए भवनो मे युक्त घर के समान इस त्रैधातुक ससार मे जीवो की मुक्ति के लिए श्रावकयान प्रत्येकवुद्धयान एव वोधिसत्त्वयान, इन तीन यानो का उपदेश देते है। वे इन तीन यानो के द्वारा मनुष्यो को अपनी ओर आकृष्ट करके उनसे कहते है—आपलोग उस जलते हुए घर के समान इस त्रैधातुक ससार में इन निम्नकोटि के रूप, शब्द, गन्ध, रस एव स्पर्श मे रमण मत करें; क्योकि यहाँ इस त्रैधातुक ससार मे यदि रमण करोगे, तो पच कामगुणो की सहगामिनी तृष्णा तुम्हे जलायगी, तपायगी एव पुन-पुन परि-

त्पन्न करेगी । इस त्रैधातुक ससार से भाग चलो तथा श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान एव बोधिसत्त्वयान—इन तीन यानो का आश्रय लो । मैं साक्षी हूँ एव प्रतिज्ञा करता हूँ कि मैं तुम्हे इन तीन यानो को दूँगा । तुम इस त्रैधातुक ससार से निकलने का प्रयत्न करो । ऐसा कहकर मैं इनको आकृष्ट करता हूँ और कहता हूँ—हे प्राणियो ! इन श्रेष्ठ यानो की आर्यो ने अत्यधिक प्रशसा की है तथा ये महती शोभा से सम्पन्न हैं । इनके द्वारा आपलोग भरपूर क्रीडा करे, रमण करे एव मनोरजन करे । इनके द्वारा आप इन्द्रियबल, बोध्यग, ध्यान, विमोक्षा, समाधि आदि की प्राप्ति करके महान् आनन्द प्राप्त करेगे तथा महान् सुख एव मानसिक शाति से सम्पन्न हो जायेगे ।

तत्र शारिपुत्र ये सत्त्वाः पण्डितजातीया भवन्ति ते तथागतस्य लोकपितुरभिश्रद्दधन्ति । अभिश्रद्दधित्वा च तथागतशासनेऽभियुज्यन्त उद्योगमापद्यन्ते । तत्र केचित् सत्त्वा परघोषश्रवानुगमनमाकाङ्क्षमाणा आत्मपरिनिर्वाणहेतोश्चतुरार्यसत्यानुबोधाय तथागतशासनेऽभियुज्यन्ते । त उच्यन्ते श्रावकयानमाकाङ्क्षमाणास्त्रैधातुकान्निर्धावन्ति तद् यथापि नाम तस्मादादीप्तादगारादन्यतरे दारका मृगरथमाकाङ्क्षमाणा निर्धाविताः । अन्ये सत्त्वा अनाचार्यकं ज्ञानं दमशमथमाकाङ्क्षमाणा आत्मपरिनिर्वाणहेतोर्हेतुप्रत्ययानुबोधाय तथागतशासनेऽभियुज्यन्ते । त उच्यन्ते प्रत्येकबुद्धयानमाकाङ्क्षमाणास्त्रैधातुकान्निर्धावन्ति तद् यथापि नाम तस्मादादीप्तादगारादन्यतरे दारका अजरथमाकाङ्क्षमाणा निर्धाविताः । अपरे पुनः सत्त्वाः सर्वज्ञज्ञानं बुद्धज्ञानं स्वयम्भूज्ञानमनाचार्यक ज्ञानमाकाङ्क्षमाणा बहुजनहिताय बहुजनसुखाय लोकानुकम्पायै महतो जनकायस्यार्थाय हिताय सुखाय देवानां च मनुष्याणां च सर्वसत्त्वपरिनिर्वाणहेतोस्तथागतज्ञानबलवैशारद्यानुबोधाय तथागतशासनेऽभियुज्यन्ते । त उच्यन्ते महायानमाकाङ्क्षमाणास्त्रैधातुकान्निर्धावन्ति । तेन कारणेनोच्यन्ते बोधिसत्त्वा महासत्त्वा इति । तद् यथापि नाम तस्मादादीप्तादगारादन्यतरे दारका गोरथमाकाङ्क्षमाणा निर्धाविताः ।

हे शारिपुत्र ! वे प्राणी, जो बुद्धिमान् हैं, वे लोक के पिता तथागत मे श्रद्धा रखते हैं। उनमे श्रद्धा रखते हुए वे तथागत के उपदेश मे रुचि रखते हैं एव उसको प्राप्त करने का निरन्तर उद्योग करते हैं । उनमे कुछ ऐसे प्राणी हैं, जो श्रेष्ठ उपदेश-श्रवण की आकाक्षा करते हुए पूर्ण निर्वाण एव चतुरार्यसत्य की प्राप्ति के हेतु तथागत के शासन मे रुचि रखते हैं । ये श्रावकयान की आकाक्षा करनेवाले कहे जाते हैं तथा वे इस त्रैधातुक ससार से उसी प्रकार दूर भागते हैं, जिस प्रकार मृगरथ की आकाक्षा रखनेवाले बालक उस जलते हुए घर से बाहर भाग आये थे । दूसरे प्राणी बिना गुरु के ही दम, शम, एव ज्ञान को चाहते हुए आत्मपरिनिर्वाण के हेतु, कारण, कार्य को जानने के लिए तथागत

के शासन मे अभिरुचि रखते हैं । वे प्रत्येकबुद्धयान के आकाक्षी कहे जाते हैं और वे इस त्रैधातुक ससार मे उसी प्रकार भागते है, जिस प्रकार अजरथ के आकाक्षी बालक उस जलते हुए घर मे बाहर भाग आये थे । पुन दूसरे प्राणी विना आचार्य के प्राप्त होने वाले सर्वज्ञज्ञान, बुद्धज्ञान, स्वयम्भूज्ञान एव रूपज्ञान की आकाक्षा करते हुए 'वहुजन-हिताय वहुजनसुखाय' लोकानुकम्पा की भावना से विशाल जनसमुदाय एव देवताओ तथा मनुष्यो के हित एव सुख के लिए तथा सभी जीवो को निर्वाण की प्राप्ति कराने के लिए और तथागत के ज्ञान, बल एव कुशलता के ज्ञान के लिए तथागत के अनुशासन मे रुचि रखते है । वे महायान की आकाक्षा करनेवाले कहलाते है और वे त्रैधातुक ससार से दूर भागते हैं । अत, वे महासत्त्व बोधिसत्त्व कहलाते हैं । वे उन दूसरे बालको के समान हैं, जो गोरथ की इच्छा से उस जलते हुए घर से निकलकर बाहर आये थे ।

तद् यथापि नाम शारिपुत्र स पुरुषस्तान् कुमारकांस्तस्मादादीप्तादगारान्निर्धावितान् दृष्ट्वा क्षेमस्वस्तिभ्यां परिमुक्तानभयप्राप्तानिति विदित्वात्मानं च महाधनं विदित्वा तेषां दारकाणामेकमेव यानमुदारमनुप्रयच्छेत् एवमेव शारिपुत्र तथागतोऽप्यर्हन् सम्यक्संबुद्धो यदा पश्यत्यनेकाः सत्त्वकोटीस्त्रैधातुकात् परिमुक्ता दु.खभयभैरवोपद्रवपरिमुक्तास्तथागतशासनद्वारेण निर्धाविताः परिमुक्ता· सर्वभयोपद्रवकान्तारेभ्यो निवृ तिसुखप्राप्ताः । तानेतान् शारिपुत्र तस्मिन् समये तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः प्रभूतो महाज्ञानवलवैशारद्यकोश इति विदित्वा सर्वे चैते ममैव पुत्रा इति ज्ञात्वा बुद्धयानेनैव तान् सत्त्वान् परिनिर्वापयति । न च कस्यचित् सत्त्वस्य प्रत्यात्मिकं परिनिर्वाणं वदति । सर्वांश्च तान् सत्त्वांस्तथागतपरिनिर्वाणेन महापरिनिर्वाणेन परिनिर्वापयति । ये चापि ते शारिपुत्र सत्त्वास्त्रैधातुकात् परिमुक्ता भवन्ति तेषां तथागतो ध्यानविमोक्षसमाधिसमापत्तीरार्याणि परमसुखानि क्रीडनकानि रमणीयकानि ददाति सर्वाण्येतान्येकवर्णानि । तद् यथापि नाम शारिपुत्र तस्य पुरुषस्य न मृषावादो भवेद् येन त्रीणि यानान्युपदर्शयित्वा तेषा कुमारकाणामेकमेव महायान सर्वेषां दत्तं सप्तरत्नमयं सर्वालङ्कारविभूषितमेकवर्णमेवोदारयानमेव सर्वेषामग्रयानमेव दत्त भवेत् एवमेव शारिपुत्र तथागतोऽप्यर्हन् सम्यक्सवुद्धो न मृषावादी भवति येन पूर्वमुपायकौशल्येन त्रीणि यानान्युपदर्शयित्वा पश्चान्महायानेनैव सत्त्वान् परिनिर्वापयति । तत् कस्य हेतो । तथागतो हि शारिपुत्र प्रभूतज्ञानवलवैशारद्यकोशकोष्ठागारसमन्वागत. प्रतिवलः सर्वसत्त्वानां सर्वज्ञज्ञानसहगत धर्ममुपदर्शयितुम् । अनेनापि शारिपुत्र पर्यायेणैव वेदितव्यम् । यथोपायकौशल्यज्ञानाभिनिर्हारैस्तथागत एकमेव महायान देशयति ।

हे शारिपुत्र ! जिस प्रकार वह पुरुष उन वालको को उस जलते हुए घर से सकुशल वाहर निकला हुआ देखकर तथा उन्हे भय से मुक्त एव अभयप्राप्त जानकर तथा अपने को महान् धनी समझता हुआ उन लडको को एक ही महान् यान दे, उसी प्रकार हे शारिपुत्र ! अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भी जब देखते है कि अनेक करोड प्राणी इस त्रैधातुक ससार एव दु खदायी तथा भयकर उपद्रवो से मुक्त होकर तथागत की आज्ञा से बाहर निकलकर सब प्रकार के भय एव उपद्रवो-रूपी जगल से मुक्त होकर शान्ति के सुख का अनुभव कर रहे है, तब हे शारिपुत्र ! महान् ज्ञान, बल एव कुशलता से युक्त अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत ऐसा समझकर कि 'ये सभी मेरे पुत्र है', बुद्धयान के द्वारा ही उन प्राणियो को परिनिर्वाण की प्राप्ति कराते है। किसी भी प्राणी को वे प्रत्यात्मिक परिनिर्वाण का उपदेश नही देते। वे उन सभी प्राणियो को उसी विधि से परिनिर्वाण की प्राप्ति कराते है, जिस विधि से तथागतो को महानिर्वाण की प्राप्ति होती है। हे शारिपुत्र ! जो प्राणी इस त्रैधातुक ससार से मुक्त हो जाते है, उन्हे तथागत ध्यान, विमोक्षा, समाधि एव समापत्ति-रूप श्रेष्ठ एव परमसुखदायक सुन्दर खिलौने देते है, किन्तु वे सभी एक वर्ण के होते है। हे शारिपुत्र ! जिस प्रकार उस पुरुष का कथन झूठा नही है, जिसने तीन यानो की चर्चा करके उन सभी वालको को सप्तरत्नमय, अनेक अलकारो से विभूषित एव विविध वस्तुओ से युक्त एक वर्णवाला एक ही महान् एव श्रेष्ठ यान दिया, उसी प्रकार अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध तथागत भी मृषावादी नही है, जो उपाय-कौशल्यो के द्वारा तीन यानो की चर्चा करके बाद मे केवल महायान के द्वारा ही जीवो को परिनिर्वाण की प्राप्ति कराते है। ऐसा क्यो ? क्योकि, हे शारिपुत्र ! प्रभूत, ज्ञान, बल एव कुशलता-रूप कोष्ठागार एव कोश से समन्वित तथागत सब जीवो को सर्वज्ञज्ञान-सहित धर्म का उपदेश देने मे समर्थ है। हे शारिपुत्र ! इस प्रकार से भी यही समझना चाहिए कि उपाय-कौशल्य के ज्ञान का उपयोग करके तथागत एक ही महायान की देशना करते है।

**अथ खलु भगवांस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत।**

तत्पश्चात्, भगवान् उस समय ये गाथाएँ बोले—

**यथा हि पुरुषस्य भवेदगारं जीर्णं महन्तं च सुदुर्बलं च।**
**विशीर्णप्रासादु तथा भवेत स्तम्भाश्च मूलेषु भवेयु पूतिकाः ॥३९॥**

मान लो, किसी मनुष्य के पास एक बहुत वडा, किन्तु अत्यन्त कमजोर एव पुराना मकान हो, जिसके चबूतरे छिन्न-भिन्न हो गये हो तथा खम्भे की जड सड गई हों।

**गवाक्षहर्म्या गडितैकदेशा विशीर्ण [कुड्यं] कटलेपनञ्च।**
**जीर्णु प्रवृद्धोद्धृतवेदिकं च तृणच्छदं सर्वत ओपतन्तम् ॥४०॥**

उसकी खिडकियाँ और कमरे अशत. नष्ट हो गये हो तथा दीवार एव उसपर

लगा हुआ लेप भी नष्ट हो रहा हो। वेदिकाएँ पुरानी होने के कारण फूल-फूलकर उखड रही हो एव तृणनिर्मित छाजन सब ओर से गिर रहे हो।

**शतान पञ्चान अनूनकानां आवासु सो तत्र भवेत प्राणिनाम्।**
**वहूनि चा निष्कुटसंकटानि उच्चारपूर्णानि जुगुप्सितानि ॥४१॥**

उसमे पूरे पाँच सौ जीवो का आवास हो, उसमे विष्ठा से पूर्ण वहुत-सी गन्दी कोठरियाँ और घेरे हो।

**गोपानसी विगडित तत्र सर्वा कुड्याश्च भित्तीश्च तथैव स्रस्ता:।**
**गृध्राण कोट्यो निवसन्ति तत्र पारावतोलक तथान्यपक्षिण: ॥४२॥**

छत की धरनें सर्वथा नष्ट हो गई हो, दीवारे और भित्तियाँ ढीली पड रही हो और वहाँ करोडो गीध, कवूतर, उल्लू तथा अन्य पक्षी निवास करते हो।

**आशीविषा दारुण तत्र सन्ति देशप्रदेशेषु महाविषोग्रा:।**
**विचित्रिका वृश्चिकमूषिकाश्च एतान आवासु सुदुष्टप्राणिनाम् ॥४३॥**

हर कोने मे अत्यन्त विषैले एव भयदायक भयकर सर्प निवास करते हो, रग-विरग के विच्छू और चूहे भी हो। इस प्रकार, वह इन अत्यन्त दुष्ट जीवो का निवासस्थान वन गया हो।

**देशे च देशे अमनुष्य भूयो उच्चारप्रस्राववविनाशितश्च।**
**कृमिकीटखद्योतकपूरितञ्च श्वभि: शृगालैश्च निनादितञ्च ॥४४॥**

इसमे जगह-जगह मनुष्येतर जाति के अनेक जीव हो। वह विष्ठा और मूत्र से गन्दा कर दिया गया हो। कीडे-मकोडे तथा जुगनू से पूर्ण हो और कुत्तो और सियारो मे निनादित हो।

**भेरुण्डका दारुण तत्र सन्ति मनुष्यकुणपानि च भक्षयन्त:।**
**तेषा च निर्याणु प्रतीक्षमाणा: श्वाना. शृगालाश्च वसन्त्यनेके ॥४५॥**

वहाँ मनुष्यो के शव का भक्षण करनेवाले भेरुण्डक निवास करते हो। उनके निर्गमन की प्रतीक्षा करते हुए असख्य कुत्ते और सियार वहाँ खडे हो।

**ते दुर्वला नित्य क्षुधाभिभूता देशेषु देशेषु विखादमाना:।**
**कलहं करोन्ताश्च निनादयन्ति सुभैरवं तद्गृहमेवरूपम् ॥४६॥**

नित्य भूखे रहनेवाले वे दुर्वल प्राणी अपने भोजन के लिए दर-दर घूम रहे हो एव झगडा करते हुए घर को कोलाहलपूर्ण कर रहे हो।

**सुरौद्रचित्ता पि वसन्ति यक्षा मनुष्यकुणपानि विकड्ढमाना:।**
**देशेषु देशेषु वसन्ति तत्र शतापदी गोनसकाश्च व्याडा: ॥४७॥**

वहाँ मनुष्य के शवो की दुर्दशा करनेवाले भयकर यक्ष भी रहा करते हो तथा वहाँ स्थान-स्थान पर गोजर, साँड और सर्प रहते हो।

**देशेषु देशेषु च निक्षिपन्ति ते पोतकान्यालयनानि कृत्वा ।**
**न्यस्तानि न्यस्तानि च तानि तेषां ते यक्षभूयो परिभक्षयन्ति ।।४८।।**

ये जानवर सभी स्थानो पर जहाँ-तहाँ निवासस्थान बनाकर अपने बच्चो को रख देते हो और उन स्थानो मे रखे हुए उन अण्डो को ये यक्ष खा जाते हो ।

**यदा च ते यक्ष भवन्ति तृप्ताः परसत्त्व खादित्व सुरौद्रचित्ताः ।**
**परसत्त्वमांसैः परितृप्तगात्राः कलहं तदा तत्र करोन्ति तीव्रम् ।।४९।।**

वे कठोरचित्त यक्ष जब दूसरे जीवो को खाकर तृप्त हो जाते हो, तब दूसरे के मास से मोटे शरीरवाले वे उस स्थान पर भयकर झगडा करते हो ।

**विध्वस्तलेनेषु वसन्ति तत्र कुम्भाण्डका दारुणरौद्रचित्ताः ।**
**वितस्तिमात्रास्तथ हस्तमात्रा द्विहस्तमात्राश्चनुचंक्रमन्ति ।।५०।।**

विध्वस्त स्थानो मे भयकर और कठोर स्वभाववाले कुम्भाण्डक निवास करते हो । उनमे से कुछ एक वित्ता के, कुछ एक हाथ के और कुछ दो हाथ के हो तथा वे वहाँ इधर-उधर भटकते रहते हो ।

**ते चापि श्वानान् परिगृह्य पादैरुत्तानकान् कृत्व तथैव भूमौ ।**
**ग्रीवासु चोत्पीड्य विभर्त्सयन्तो व्याबाधयन्तश्च रमन्ति तत्र ।।५१।।**

वे कुत्तो की टाँग पकडकर उन्हे ऊपर उठाकर जमीन पर पटक देते हो एव उनकी गरदन दबाकर उनकी दुर्दशा करते हुए और उन्हे कष्ट देते हुए वे वहाँ अत्यधिक आनन्द का अनुभव करते हो ।

**नानाश्च कृष्णाश्च तथैव दुर्बला उच्चा महन्ताश्च वसन्ति प्रेताः ।**
**जिघत्सिता भोजन मार्गमाणा आर्तस्वरं क्रन्दिषु तत्र तत्र ।।५२।।**

वहाँ बहुत-से ऊँचे, काले, दुर्बल, विशाल और मूर्ख प्रेत रहते हो, जो भोजन की खोज मे भयकर शब्द करते हुए इधर-उधर दौड रहे हो।

**सूचीमुखा गोणमुखाश्च केचित् मनुष्यमात्रास्तथ श्वानमात्राः ।**
**प्रकीर्णकेशाश्च करोन्ति शब्दमाहारतृष्णापरिदह्यमानाः ।।५३।।**

कुछ सूचीमुख, कुछ गोणमुख, कुछ मनुष्य के आकार के एव कुछ कुत्ते के आकार के हो। उनके बाल उलझे हुए हो तथा वे भूख-प्यास से परितप्त होकर करुण क्रन्दन कर रहे हो।

**चतुर्दिशं चात्र विलोकयन्ति गवाक्ष उल्लोकनकेहि नित्यम् ।**
**ते यक्षप्रेताश्च पिशाचकाश्च गृध्राश्च आहार गवेषमाणाः ।।५४।।**

यहाँ स्थित वे यक्ष प्रेत, पिशाच तथा गीध आहार की खोज मे खिडकियो के मार्ग से चारो ओर देख रहे हो।

एतादृशं भैरवु तद्गृहं भवेत् महन्तमुच्चं च सुदुर्वलं च ।
विजर्जरं दुर्वलमित्वरं च पुरुषस्य एकस्य परिग्रहं भवेत् ॥५५॥

इस प्रकार का वह भयानक, ऊँचा, विशाल, अत्यन्त शीर्ण, जर्जर, दुर्वल एव विवरो से पूर्ण घर किसी एक ही व्यक्ति की सम्पत्ति हो।

स च वाह्यतः स्यात् पुरुषो गृहस्य निवेशनं तच्च भवेत् प्रदीप्तम् ।
सहसा समन्तेन चतुर्दिशं च ज्वालासहस्रैः परिदीप्यमानम् ॥५६॥

जब कि वह व्यक्ति वाहर खडा हो, उसी समय उस घर मे आग लग जाय और वह घर सहसा चारो ओर मे अग्नि की सहस्रो लपटो से प्रदीप्त हो उठे।

वंशाश्च दारूणि च अग्नितापिताः करोन्ति शब्दं गुरुकं सुभैरवम् ।
प्रदीप्त स्तम्भाश्च तथैव भित्तयो यक्षाश्च प्रेताश्च मुचन्ति नादम् ॥५७॥

अग्नि में जलते हुए बाँस और लकडियाँ भयकर और गम्भीर शब्द कर रही हो। खम्भे एव गृहभित्तियाँ जल उठे हो तथा यक्ष और प्रेत भयंकर नाद कर रहे हो।

ज्वालूषिता गृध्रशताश्च भूयः कुम्भाण्डकाः प्लोष्टमुखा भ्रमन्ति ।
समन्ततो व्याडशताश्च तत्र नदन्ति क्रोशन्ति च दह्यमानाः ॥५८॥

लपटो मे जलते हुए सैकडो गीध तथा जिनका मुँह जल गया हो, ऐसे कूष्माण्डक इधर-उधर दौड रहे है। अग्नि में जलते हुए सैकड़ो सर्प चारो ओर कठोर क्रन्दन कर रहे हो।

पिशाचकास्तत्र वहू भ्रमन्ति संतापिता अग्निन मन्दपुण्याः ।
दन्तेहि पाटित्व ते अन्यमन्यं रुधिरेण सिञ्चन्ति च दह्यमानाः ॥५९॥

वहाँ वहुत-से अभागे पिशाच अग्नि मे सन्तप्त होकर, इधर-उधर घूम रहे हो तथा अग्नि में जलते हुए वे एक-दूसरे को दाँत से विदीर्ण करके उन्हें रक्त मे सीच रहे हो।

भेरुण्डका कालगताश्च तत्र खादन्ति सत्त्वाश्च ते अन्यमन्यम् ।
उच्चार दह्यत्यमनोज्ञगन्धः प्रवायते लोकि चतुर्दिशासु ॥६०॥

मृत्यु के मुख मे पडे हुए भेरुण्डक (एक गीध जाति का भयकर पक्षी) तथा अन्य जीव भी वहाँ एक दूमरे को खा रहे हो। विष्ठा अग्नि में जल रही हो और उसकी भयकर दुर्गन्ध ससार में चारो दिशाओ में फैल रही हो।

शतापदीयो प्रपलायमानाः कुम्भाण्डकास्ताः परिभक्षयन्ति ।
प्रदीप्तकेशाश्च भ्रमन्ति प्रेताः क्षुधाय दाहेन च दह्यमानाः ॥६१॥

આટલું લખી શકીશ. પરન્તુ ધીરે ધીરે જેમ જેમ હું આ વિષયમાં ઊંડો ઉતરતો ગયો અને મને બહોળાં સાધનો મળતાં ગયાં, તેમ તેમ મારૂં આ કાર્યક્ષેત્ર વિશાળ થતું ગયું; અને તેનું પરિણામ એ આવ્યું કે-જનતાની સમક્ષ મારા આ ક્ષુદ્રપ્રયાસનું ફળ ઉપસ્થિત કરતાં મને લાંબા સમયનો ભોગ આપવો પડયો. અને તેમાં પણ ખાસ કરીને અમારા સાધુધર્મના નિયમ પ્રમાણે એક વર્ષમા આઠ માસ પરિભ્રમણ કરવાના કારણે આ પુસ્તકને પૂરૂં કરવામાં આશાતીત સમય લાગી ગયો.

આ પુસ્તક લખવામાં જ્યા સુધી બન્યું ત્યાં સુધી કોઇપણ વિષયની સત્યતા ઇતિહાસથી જ પુરવાર કરવાનો પ્રયત્ન કરેલો છે અને તેટલા માટેજ હીરવિજયસૂરિના સંબંધમાં, કેટલાક લેખકોએ લખેલી એવી બાબતો, કે જે માત્ર સાંભળવા ઉપરથીજ વગર આધારે લખી દેવામાં આવેલી, તે બાબતોને આ પુસ્તકમાં સ્થાન આપ્યું નથી. માત્ર હીરવિજયસૂરિએ અને તેમના ચોક્કસ શિષ્યોએ તેમના ચારિત્રના બળથી-ઉપદેશથી અકબર ઉપર જે પ્રભાવ પાડયો, અને જે બાબતોને જૈનલેખકોની સાથે બીજા લેખકો પણ કોઇ ને કોઇ રીતે મળતા થયેલા છે, તેજ બાબતોને પ્રધાનતયા મેં આ પુસ્તકમાં સ્થાન આપ્યું છે. પુસ્તકના વાંચનારાઓને તે જણાઇ આવશે કે માત્ર ચરિત્રના બળથી-પોતાના ઉપદેશના પ્રભાવથી હીરવિજયસૂરિ અને એમના શિષ્યોએ અકબર જેવા મુસલમાન સમ્રાટ્ ઉપર કંઇ ઓછો પ્રભાવ નથી પાડયો ? અને તેનુંજ એ કારણ હતું કે-અકબરનો અને જૈનોનો સંબંધ માત્ર અકબરની હયાતી સુધીજ ન્હોતો રહેવા પામ્યો; પરન્તુ તે પછી ૪-૫ પેઢીયો સુધી-અર્થાત્ જહાગીર, શાહજહાન, મુરાદબક્ષ ઔરંગજેબ અને આઝમશાહ સુધી ઘનિષ્ઠ સંબંધ ચાલુ રહ્યાના પ્રમાણો મળે છે. એટલુંજ નહિં, પરન્તુ અકબરની માફક તેમણે પણ કેટલાક ફરમાનો નવાં કરી આપ્યા હતા. તેમ અકબરે આપેલાં કેટલાક ફરમાનોને તાજાં પણ કરી આપ્યાં હતાં. આવાં કેટલાંક ફરમાનોના હિન્દી અને અંગરેજી અનુવાદો બહાર પણ પડી ગયા છે. તે ઉપરાત અમારા વિહાર દરમીયાન ખંભાતના પ્રાચીન જૈનભંડારો તપાસતા સાગરગચ્છના ઉપાશ્રયમાથી અકબર અને જહાગીરનાં ૭ ફરમાનો ( જહાગીરના એક પત્ર સાથે ) અકસ્માત્ અમને પ્રાપ્ત થયાં. દિલગીર, છુ કે તે ૭ ફરમાનો પૈકીનું એક ફરમાન, કે જે જહાંગીરનું આપેલુ છે, અને જેમા વિજયસેનસૂરિના સ્તૂપને માટે ખંભાતની અકબ-

इधर-उधर भागते हुए गोजरो को कुम्भाण्डक पकडकर खा जाते हो। भूख और अग्नि से पीडित प्रेत, जिनके केश जल रहे हो, इधर-उधर घूम रहे हो।

**एतादृशं भैरव तन्निवेशनं ज्वालासहस्रैर्हि विनिश्चरद्भिः ।**
**पुरुषश्च सो तस्य गृहस्य स्वामी द्वारस्मि अस्थासि विपश्यमानः ॥६२॥**

चतुर्दिक् फैलती हुई सहस्रो ज्वालाओ से वह गृह इस प्रकार अत्यन्त भयकर हो रहा हो। जो उस घर का स्वामी हो, वह उस घर को देखते हुए बाहर द्वार पर खडा हो।

**शृणोति चासौ स्वक अत्र पुत्रान् क्रीडापनैः क्रीडनसक्तबुद्धीन् ।**
**रमन्ति ते क्रीडनकप्रमत्ता यथापि बाला अविजानमानाः ॥६३॥**

वह वहाँ खडे होकर खिलौने खेलने मे मस्त अपने पुत्रो के शब्द सुन रहा हो। वे अज्ञान बालक उन खिलौने के प्रेम मे पागल बने उनके खेलने मे सर्वथा मस्त हो।

**श्रुत्वा च सो तत्र प्रविष्टु क्षिप्रं प्रमोचनार्थाय तदात्मजानाम् ।**
**मा मह्य बाला इमि सर्व दारका दह्येयु नश्येयु च क्षिप्रमेव ॥६४॥**

वह अपने पुत्रो के शब्द को सुनकर उनकी रक्षा के लिए उसमे घुसना चाहे; क्योकि वह सोचता है कि हमारे ये सभी बालक मूर्ख है तथा उस अग्नि मे जलकर शीघ्र नष्ट हो जायेगे।

**स भाषते तेषमगारदोषान् दुःखं इदं भोः कुलपुत्र दारुणम् ।**
**विविधाश्च सत्त्वेह अयं च अग्नि महन्तिका दुःखपरंपरा तु ॥६५॥**

उन्हे वह घर के दोषो को बारे मे बतलाता है और कहता है कि हे कुलपुत्रो ! यह घर अत्यन्त भयकर एव दु खदायी है। इसमे अनेक प्रकार के जीव है। यह अग्निमय हो रहा है तथा इसमे अन्य अनेक दु ख भी है।

**आशीविषा यक्ष सुरौद्रचित्ताः कुम्भाण्डप्रेता बहवो वसन्ति ।**
**भेरुण्डका श्वानशृगालसंघा गृध्राश्च आहार गवेषमाणाः ॥६६॥**

इसमे अनेक सर्प, भयकर स्वभाववाले यक्ष, कुम्भाण्डक जाति के प्रेत, भेरुण्डक, कुत्तो और सियारो के झुण्ड तथा गिद्ध, आहार की खोज करते हुए यहाँ निवास करते है।

**एतादृशास्मिन् बहवो वसन्ति विनापि चाग्नेः परमं सुभैरवम् ।**
**दुःखं इदं केवलमेवरूपं समन्ततश्चाग्निरयं प्रदीप्तः ॥६७॥**

इसमे ऐसे भी बहुत-से जीव निवास करते है, जिनके होने से अग्नि के न रहने

पर भी यह घर अत्यन्त भयकर, चारो ओर से अग्नि से जलता हुआ एव अनेक दु:खो को देनेवाला है।

**ते चोद्यमानास्तथ बालबुद्धयः कुमारकाः क्रीडनके प्रमत्ताः ।**
**न चिन्तयन्ते पितरं भणन्तं न चापि तेषां मनसीकरोन्ति ।।६८।।**

पिता के द्वारा इस प्रकार प्रेरित किये जाने पर खेल मे लगे हुए वे मूर्ख बालक उनकी (पिता की) बातो पर ध्यान नही देते और पिता की बातें उनके मन मे नही जमती।

**पुरुषश्च सो तत्र तदा विचिन्तयेत् सुदु:खितोऽस्मी इह पुत्रचिन्तया ।**
**किं मह्य पुत्रेहि अपुत्रकस्य मा नाम दह्येयुरिहाग्निना इमे ।।६९।।**

तब वह मनुष्य सोचे कि मैं अपने पुत्रो की चिन्ता से अत्यन्त दु खी हो रहा हूँ, क्योकि यदि मैं अपुत्र हो गया, तो इन पुत्रो से क्या लाभ ? ऐसा करूँ कि ये इस आग मे न जलें।

**उपायु सो चिन्तयि तस्मि काले लुब्धा इमे क्रीडनकेषु बालाः ।**
**न चात्र क्रीडा च रती च काचिद् बालान हो यादृश मूढभावः ।।७०।।**

उस समय उसने एक उपाय सोचा—ये बच्चे खिलौनो मे आसक्त हैं। यद्यपि कि इसमे न तो कोई वास्तविक आकर्षण है और न आनन्द ही है, फिर भी ये बालक अपनी मूढता के कारण उसमे आसक्त हैं।

**स तानवोचच्छृणुथा कुमारका नानाविधा यानक या ममास्ति ।**
**मृगैरजैर्गोणवरैश्च युक्ता उच्चा महन्ता समलंकृता च ।।७१।।**

वह उनसे बोला—प्यारे बच्चो, सुनो ! मेरे पास मृगो, बकरो और सुन्दर बैलो से युक्त अनेक प्रकार के ऊँचे, महान् और पूर्ण रूप से अलकृत अनेक यान हैं।

**ता बाह्यतो अस्य निवेशनस्य निर्धावथा तेहि करोथ कार्यम् ।**
**युष्माकमर्थे मय कारितानि निर्याथ तैस्तुष्टमनाः समेत्य ।।७२।।**

वे इस घर के बाहर हैं। बाहर दौडकर आओ और उनसे खेलो। तुमलोगो के लिए ही मैने उन्हे बनवाया है। तुम सब मिलकर बाहर आओ एव उन्हे लेकर प्रसन्न होओ।

**ते यान एतादृशका निशाम्य आरब्धवीर्यास्त्वरिता हि भूत्वा ।**
**निर्धाविता स्तत्क्षणमेव सर्वे आकाशि तिष्ठन्ति दुखेन मुक्ताः ।।७३।।**

इस प्रकार के यानो की चर्चा सुनकर वे सभी लडके शीघ्र ही बाहर आने के लिए प्रयत्न करने लगे और उसी क्षण शीघ्रता मे बाहर आ गये। दु खो से मुक्त होकर वे बाहर खुले हुए स्थान मे खडे हो गये।

**पुरुषश्च सो निर्गत दृष्ट्व दारकान् ग्रामस्य मध्ये स्थितु चत्वरस्मिन् ।**
**उपविश्य सिंहासनि त।नुवाच अहो अहं निर्वृतु अद्य मार्षाः ।।७४।।**

गाँव के बीच में चबूतरे पर रखे हुए सिंहासन पर बैठा हुआ वह पुरुष बाहर आये हुए उन बालकों को देखकर उनसे बोला—हे प्रिय बच्चो ! अब इस समय मैं निश्चिन्त हो गया हूँ ।

**ये दुःखलब्धा मम ते तपस्विनः पुत्राः प्रिया औरस विश बालाः ।**
**ते दारुणे दुर्गगृहे अभूवन् बहुजन्तुपूर्णे च सुभैरवे च ।।७५।।**

मेरे ये बीस मूर्ख औरस पुत्र, जिन्हें मैंने बहुत कष्ट से प्राप्त किया था, अभी तक उस भयंकर, दुर्गम एवं बहुत-से जानवरों से पूर्ण घर में थे ।

**आदीप्तके ज्वालसहस्रपूर्णे रता च ते क्रीडरतीषु आसन् ।**
**मया च ते मोचित अद्य सर्वे येनाहु निर्वाणु समागतोऽद्य ।।७६।।**

अग्नि की सहस्रों लपटों में जलते हुए उस घर में भी वे खिलौने खेलने में रत थे। आज हमने उन्हें उससे मुक्त कर दिया है । अत, मुझे बड़ी प्रसन्नता हो रही है ।

**सुखस्थितं तं पितरं विदित्वा उपगम्य ते दारक एवमाहुः ।**
**ददाहि नस्तात यथाभिभाषितं त्रिविधानि यानानि मनोरमाणि ।।७७।।**

अपने पिता को सुखपूर्वक बैठे देखकर वे बालक उनके पास जाकर इस प्रकार बोले—पिताजी ! अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार हमलोगों को उन तीन प्रकार के सुन्दर यान दीजिए ।

**सचेत्तव सत्यक तात सर्वं यद्भाषितं तत्र निवेशने ते ।**
**त्रिविधानि यानानि ह संप्रदास्ये ददस्व कालोऽयमिहाद्य तेषाम् ।।७८।।**

हे तात ! इस घर में आपने हमसे कहा था—तुमलोगों को तीन प्रकार के यान दूँगा । यदि आपका कथन सत्य है, तो उन यानों को हमें दीजिए। उनके देने का यही समय है।

**पुरुषश्च सो कोशबली भवेत सुवर्णरूप्यामणिमुक्तिकस्य ।**
**हिरण्य दासाश्च अनल्पकाः स्यरुपस्थपे एकविधा स याना ।।७९।।**

उस पुरुष के पास सुवर्ण, रजत, मणि एवं मुक्ता से पूर्ण एक विशाल खजाना था। उसके पास अनेक सुवर्णमुद्राएँ एवं सेवक थे, किन्तु उसने उन्हें केवल एक प्रकार के ही यान दिये।

**रत्नामया गोणरथा विशिष्टाः सवेदिकाः किङ्किणिजालनद्धाः ।**
**छत्रध्वजेभिः समलङ्कृताश्च मुक्तामणीजालिकछादिताश्च ।।८०।।**

वे गोरथ रत्नमय, विशिष्ट वेदिकाओ से युक्त, किंकिणी-युक्त जाल से बँधे, छत्र एव ध्वज से सुशोभित तथा मुक्ता एव मणियो के जाल से आच्छादित थे।

**सुवर्णपुष्पाण कृतैश्च दामैर्देशेषु देशेषु प्रलम्बमानैः ।**
**वस्त्रैरुदारैः परिसंवृताश्च प्रत्यास्तृता दुष्यवरैश्च शुक्लैः ॥८१॥**

वे स्थान-स्थान पर लटकती हुई सुवर्णपुष्प की वनी मालाओ से अलकृत एव चतुर्दिक् सुन्दर वस्त्रो से आवृत थे तथा उनपर श्वेत तथा श्रेष्ठ मखमली (रेशमी) चादरे बिछी थी।

**मृदुकान पट्टान तथैव तत्र वरतूलिकासंस्तृत येऽपि ते रथाः ।**
**प्रत्यास्तृताः कोटिसहस्रमूल्यैर्वरैश्च कोच्कैर्वकहंसलक्षणैः ॥८२॥**

उन रथो मे एक ओर श्रेष्ठ रूई के गद्दे बिछे थे और उनपर रेशमी चादरे बिछी थी तथा दूसरी ओर वक एव हस के चिह्नों से युक्त तथा सहस्रो कोटि मूल्य की श्रेष्ठ दरियाँ बिछी हुई थी।

**श्वेताः सुपुष्टा बलवन्त गोणा महाप्रमाणा अभिदर्शनीयाः ।**
**ये योजिता रत्नरथेषु तेषु परिगृहीताः पुरुषैरनेकैः ॥८३॥**

उन रत्नजटित रथो मे ऐसे वैल जुते थे, जो श्वेत, पुष्ट, बलवान्, विशाल एव अत्यन्त दर्शनीय थे तथा उनकी लगाम अनेक पुरुष पकडे हुए थे।

**एतादृशान् सो पुरुषो ददाति पुत्राण सर्वाण वरान् विशिष्टान् ।**
**ते चापि तुष्टात्तमनाश्च तेहि दिशाश्च विदिशाश्च व्रजन्ति क्रीडकाः ॥८४॥**

उस पुरुष ने अपने सभी पुत्रो को इस प्रकार के श्रेष्ठ एव सुन्दर रथ दिये। वे खिलवाड करनेवाले लडके भी अत्यन्त प्रसन्न होकर उन रथो पर चढ़कर दिशाओ एव विदिशाओ मे चले गये।

**एमेव हं शारिसुता महर्षी सत्त्वान त्राणञ्च पिता च भोमि ।**
**पुत्राश्च ते प्राणिन सर्वि मह्यं त्रैधातुके कामविलग्न बालाः ॥८५॥**

हे शारिपुत्र ! इसी प्रकार मैं, जो एक महर्षि हूँ, सभी प्राणियो का पिता एव रक्षक हूँ। इस त्रैधातुक ससार मे सुखो मे आसक्त ये सभी प्राणी मेरे मूर्ख पुत्र है।

**त्रैधातुक चो यथ तन्निवेशनं सुभैरवं दुःखशताभिकीर्णम् ।**
**अशेषतः प्रज्वलितं समन्ताज्जातीजराव्याधिशतैरनेकैः ॥८६॥**

यह त्रैधातुक ससार भी उस घर की तरह अत्यन्त भयकर एव सैकडो दु खो से परिपूर्ण है। वह अनेक शत जन्म, जरा एव व्याधि-रूप अग्नियो से चतुर्दिक् पूर्ण रूप से प्रज्वलित हो रहा है।

अहं च त्रैधातुकमुक्त शान्तो एकान्त स्थायी पवने वसामि ।
त्रैधातुकं चो ममिदं परिग्रहो ये ह्यत्र दह्यन्ति ममैति पुत्राः ॥८७॥

त्रैधातुक ससार से मुक्त, शान्त और एकान्त मे रहनेवाला मैं जगल मे वास करता हूँ। यह त्रैधातुक ससार मेरी अपनी सम्पत्ति है एव जो यहाँ विविध दु खो से पीडित प्राणी हैं, वे मेरे पुत्र हैं।

अहं च आदीनव तत्र दर्शयी विदित्व त्राणं अहमेव चैषाम् ।
न चैव मे ते श्रुणि सर्वि बाला यथापि कामेषु विलग्नबुद्धयः ॥८८॥

यह सोचकर कि मै ही इनका रक्षक हूँ, मैंने इसके दोषो से उन्हे अवगत करा दिया, किन्तु उन सभी मूर्खो ने मेरी बातो को नही सुना; क्योकि उनकी बुद्धि सासारिक सुखो मे आसक्त थी।

उपायकौशल्यमहं प्रयोजयी यानानि त्रीणि प्रवदामि चैषाम् ।
ज्ञात्वा च त्रैधातुकि नेकदोषान् निर्धावनार्थाय वदाम्युपायम् ॥८९॥

तब मैंने उपायकौशल्य का सहारा लिया और उनके सम्मुख तीन यानो की चर्चा की तथा इस त्रैधातुक ससार मे प्राप्त होनेवाले असख्य दु खो का, उनको ज्ञान कराकर उनसे छुटकारा पाने का उन्हें उपाय बतलाया।

मां चैव ये निश्रित भोन्ति पुत्राः षडभिज्ञत्रैविद्यमहानुभावाः ।
प्रत्येकबुद्धाश्च भवन्ति येऽत्र अविवर्तिका ये चिह बोधिसत्त्वाः ॥९०॥

जो मेरे पुत्र मुझपर आश्रित होते हैं, वे भविष्य मे षडभिज्ञ, त्रैविध एव महानुभाव प्रत्येकबुद्ध तथा अविवर्त्ती बोधिसत्त्व के पद को प्राप्त होते हैं।

समान पुत्राण हु तेष तत्क्षणमिमेन दृष्टान्तवरेण पण्डितः ।
वदामि एवं इमु बुद्धयानं परिगृह्णथा सर्वि जिना भविष्यथ ॥९१॥

तथा, अन्य प्राणी भी जो मेरे पुत्रो के समान हैं, उन्हे भी मैं इस सुन्दर दृष्टान्त के द्वारा बुद्धयान का उपदेश देता हूँ, और कहता हूँ कि इसे ग्रहण करो, क्योकि इसके द्वारा तुम सभी जिनत्व की प्राप्ति करोगे।

तच्चा वरिष्ठं सुमनोरमं च विशिष्टरूपं चिह सर्वलोके ।
बुद्धान ज्ञानं द्विपदोत्तमानामुदाररूपं तथ वन्दनीयम् ॥९२॥

मनुष्यो मे श्रेष्ठ बुद्धो का यह ज्ञान इस सारे ससार में श्रेष्ठ, सुन्दर, विशिष्टरूप, उदार और सबके द्वारा वन्दनीय है।

बलानि ध्यानानि तथा विमोक्षाः समाधिनां कोटिशता च नेका ।
अयं रथो ईदृशको वरिष्ठो रमन्ति येनो सद बुद्धपुत्राः ॥९३॥

यह यान इतना श्रेष्ठ है कि इसी का आश्रय लेकर बुद्धपुत्र सदैव बल, ध्यान, विमोक्षा एवं अनेक शत कोटि समाधियों में रमते रहते हैं।

**क्रीडन्त एतेन क्षपेन्ति रात्रयो दिवसांश्च पक्षानृतवोऽथ मासान्।**
**संवत्सरानन्तरकल्पमेव च क्षपेन्ति कल्पान सहस्रकोट्यः॥९४॥**

इसी मे रमण करते हुए उनके रात, दिन, पक्ष, महीना, ऋतु, वर्ष, अन्तरकल्प तथा सहस्रो कोटि अन्तरकल्प व्यतीत होते रहते हैं।

**रत्नामयं यानमिदं वरिष्ठं गच्छन्ति येनो इह बोधिमण्डे।**
**विक्रीडमाना बहुबोधिसत्त्वा ये चो शृणोन्ती सुगतस्य श्रावकाः॥९५॥**

यह रत्नयुक्त एवं श्रेष्ठयान है। अनेक बोधिसत्त्वो तथा सुगतों के उपदेश को सुननेवाले श्रावक बोधि-मण्डप में जाकर विविध प्रकार की क्रीडाएँ कर रहे हैं।

**एवं प्रजानाहि त्वमद्य तिष्य नास्तीह यानं द्वितियं कहिंचित्।**
**दिशो दशा सर्व गवेषयित्वा स्थापेत्वुपायं पुरुषोत्तमानाम्॥९६॥**

हे तिष्य! आज तुम निश्चित रूप से ऐसा समझ लो कि इस संसार में दूसरा यान कही नही है। दसों दिशाओं मे खोज करने के अनन्तर तुम्हे यह स्पष्ट प्रतीत होगा कि त्रिविध यान की चर्चा उपाय-कौशल्य के अतिरिक्त और कुछ नही है।

**पुत्रा ममा यूयमहं पिता वो मया च निष्कासित यूय दुःखात्।**
**परिदह्यमाना बहुकल्पकोट्यस्त्रैधातुकातो भयभैरवातः॥९७॥**

तुमलोग मेरे पुत्र हो, मैं तुमलोगों का पिता हूँ। मैंने ही अनेक कोटि कल्पो तक जलते हुए तुमलोगों को दुःखो एवं अत्यन्त भयंकर इस त्रैधातुक संसार से मुक्त किया है।

**एवं च हं तत्र वदामि निर्वृतिमनिर्वृता यूय तथैव चाद्य।**
**संसारदुःखादिह यूय मुक्ता बौद्धं तु यानं व गवेषितव्यम्॥९८॥**

मैं आज तुमलोगों को निर्वाण का उपदेश दूँगा। तुमलोग बिना निर्वाण प्राप्त किये ही आज संसार के दुःखों से मुक्त हो गये, किन्तु बुद्धज्ञान की खोज तो तुम्हे करनी ही होगी।

**ये बोधिसत्त्वाश्च इहास्ति केचिच्छृण्वन्ति सर्वे मम बुद्धनेत्रीम्।**
**उपायकौशल्यमिदं जिनस्य येनो विनेती बहुबोधिसत्त्वान्॥९९॥**

वे सभी बोधिसत्त्व जो यहा हैं, मेरे बुद्धज्ञान के इस उपदेश को सुन रहे हैं। यह सुगत का उपाय-कौशल्य है, जिसका आश्रय लेकर उन्होंने बहुत-से बोधिसत्त्वो को उपदेश दिया है।

हीनेषु कामेषु जुगुप्सितेषु रता यदा भोन्तिमि अत्र सत्त्वाः ।
दुःख तदा भाषति लोकनायको अनन्यथावादिरिहार्यसत्यम् ॥१००॥

जब इस ससार के जीव निन्द्य एव जघन्य विषयो मे रत हो जाते है, तब सदा सत्य बोलनेवाले ससार के स्वामी सुगत दु खनामक आर्यसत्य का उपदेश देते है।

ये चापि दु.खस्य अजानमाना मूलं न पश्यन्ति ह बालबुद्धयः ।
मार्गं हि तेषामनुदर्शयामि समुदागमस्तृष्ण दु खस्य सम्भवः ॥१०१॥

जो अज्ञान एव मूर्ख दु ख के मूल को नही देखते, उनको मै यह मार्ग बतलाता हूँ कि तीव्र तृष्णा का उद्गम ही दु ख का कारण होता है।

तृष्णानिरोधोथ सदा अनिश्रिता निरोधसत्यं तृतियं इदं मे ।
अनन्यथा येन च मुच्यते नरो मार्गं हि भावित्व विमुक्त भोति ॥१०२॥

अनासक्त भाव से सदा तृष्णा को दबाने का प्रयास करना निरोध नामक यह मेरा तीसरा आर्यसत्य है । इसके द्वारा मनुष्य निश्चित रूप से मुक्त हो जाता है; क्योंकि इस उपाय को जाननेवाले मनुष्य मुक्त हो ही जाते है।

कुतश्च ते शारिसुता विमुक्ता असन्तग्राहातु विमुक्त भोन्ति ।
न च ताव ते सर्वत मुक्त भोन्ति अनिर्वृतांस्तान् वदतीह नायकः ॥१०३॥

हे शारिपुत्र ! वे किससे मुक्त होते है ? वे असद्ग्रह से मुक्त होते है । वे तबतक पूर्ण मुक्त नही होते, जबतक कि ससार के नायक उन्हे अनिर्वृत कहते रहते है ।

किंकारणं नास्य वदामि मोक्षमप्राप्यिमामुत्तममग्रबोधिम् ।
ममैष छन्दो अहु धर्मराजा सुखापनार्थायिह लोकि जातः ॥१०४॥

क्या कारण है कि जबतक वे श्रेष्ठ अग्रबोधि को प्राप्त नही कर लेते, तबतक मै उन्हें मुक्त नही कहता ? यह मेरी अपनी स्वेच्छा है । मैं धर्म का राजा हूँ एव सुख की स्थापना के लिए ही इस ससार मे उत्पन्न हुआ हूँ ।

इय शारिपुत्रा मम धर्ममुद्रा या पश्चिमे कालि मयाद्य भाषिता ।
हिताय लोकस्य सदेवकस्य दिशासु विदिशासु च देशयस्व ॥१०५॥

हे शारिपुत्र ! यह मेरा धर्म-विषयक श्रेष्ठ उपदेश है, जिसे मैंने आज अन्तिम समय मे देवताओ-समेत इस ससार के हित के लिए दिया है । इसका तुम सब सभी दिशाओ एव विदिशाओ मे प्रचार करो ।

यश्चापि ते भाषिति कश्चि सत्त्वो अनुमोदयामीति वदेत वाचम् ।
मूर्ध्नेन चेदं प्रतिगृह्य सूत्रं अविवर्तिकं त नरु धारयेस्त्वम् ॥१०६॥

इस सूत्र को आदरपूर्वक शिरोधार्य करके यदि कोई प्राणी तुमसे ऐसा कहे कि मैं इसका अनुमोदन करता हूँ, तो तुम उस मनुष्य को अविवर्त्ती समझना।

**दृष्टाश्च तेनो पुरिमास्तथागताः सत्कारु तेषां च कृतो अभूषि।**
**श्रुतश्च धर्मो अयमेवरूपो य एत सूत्रं अभिश्रद्दधेत ॥१०७॥**

जो व्यक्ति इस सूत्र मे श्रद्धा रखता है, उसने अवश्य ही पूर्वकाल मे तथागतो को देखा है, उनका सत्कार किया है एव उनके धर्म का श्रवण किया है।

**अहं च त्वं चैव भवेत दृष्टो अयं च सर्वो मम भिक्षुसंघः।**
**दृष्टाश्च सर्वे इमि बोधिसत्त्वा ये श्रद्दधे भाषितमेत मह्यम् ॥१०८॥**

जो मेरे इस उपदेश मे श्रद्धा रखते हैं, उन्होने अवश्य ही पूर्वकाल मे मुझे तुम्हे एव मेरे सम्पूर्ण भिक्षुसघ को तथा इन सारे बोधिसत्त्वो को देखा है।

**सूत्रं इमं बालजनप्रमोहनमभिज्ञज्ञानान मि एतु भाषितम्।**
**विषयो हि नैवास्तिह श्रावकाणां प्रत्येकबुद्धान गतिर्न चात्र ॥१०९॥**

यह सूत्र मूर्खो के हृदय मे मोह उत्पन्न कर देता है। अत, जिन्हे श्रेष्ठ ज्ञान प्राप्त नही है, उनके सामने मैं इसकी चर्चा नही करता। इसमे न तो श्रावको का ही प्रवेश है और न प्रत्येकबुद्धो की ही इसमें गति है।

**अधिमुक्तिसारस्तुव शारिपुत्र किंवा पुनर्मह्य इमेऽन्यश्रावकाः।**
**एतेऽपि श्रद्धाय ममैव यान्ति प्रत्यात्मिकं ज्ञानु न चैव विद्यते ॥११०॥**

हे शारिपुत्र! तुम्हे निर्वाण-विषयक श्रेष्ठ ज्ञान प्राप्त है। इन अन्य श्रावको के विषय में मै ऐसा नही कह रहा हूँ। वे भी श्रद्धा से मेरा अनुगमन करते हैं, किन्तु उनको यह श्रेष्ठज्ञान प्राप्त नही है।

**मा चैव त्वं स्तम्भिषु मा च मानिषु मायुक्तयोगीन वदेसि एतत्।**
**बाला हि कामेषु सदा प्रमत्ता अजानका धर्मु क्षिपेयु भाषितम् ॥१११॥**

तुम इस धर्म की चर्चा उद्दण्ड, घमण्डी एव भावना से रहित योगियो के सम्मुख मत करना, क्योकि वे मूर्ख, कामो में रत, घमण्डी एव अज्ञान होने के कारण इस धर्मोपदेश का तिरस्कार कर सकते हैं।

**उपायकौशल्य क्षिपित्व मह्य या बुद्धनेत्री सद लोकि संस्थिता।**
**भृकुटिं करित्वान क्षिपित्व यानं विपाकु तस्येह शृणोहि तीव्रम् ॥११२॥**

मेरे इस उपाय-कौशल्य और ससार मे सदा वर्त्तमान बुद्धोपदेश का अपमान करने वाले एव भौहे चढाकर यान पर आक्षेप करनेवाले व्यक्ति जिस भयकर परिणाम को प्राप्त करते है, उसे सुनो।

क्षिपित्व सूत्र इदमेवरूप मयि तिष्ठमाने परिनिर्वृते वा ।
भिक्षूषु वा तेषु खिलानि कृत्वा तेषां विपाक ममिह शृणोहि ।।११३।।

मेरे जीवित रहते या मेरे निर्वाण प्राप्त करने के अनन्तर मेरे इस प्रकार के उपदेश पर जो आक्षेप करता है, या जो उन भिक्षुओं का अपमान करता है, वह जिस दुष्परिणाम का भागी होता है उसके विषय में मुझसे सुनो ।

च्युत्वा मनुष्येषु अवीचि तेषां प्रतिष्ठ भोती परिपूर्णकल्पात् ।
ततश्च भूयोऽन्तरकल्पनेकांश्च्युताश्च्युतास्तत्र पतन्ति बालाः ।।११४।।

वे मनुष्य-लोक से गिरकर अनेक पूर्ण कल्पों तक अवीची नामक नरक में निवास करते हैं । तदनन्तर, इन मूर्खों का अनेक अन्तरकल्पों तक निरन्तर पतन के बाद पतन होता रहता है ।

यदा च नरकेषु च्युता भवन्ति ततश्च तिर्यक्षु व्रजन्ति भूयः ।
सुदुर्बलाः श्वानशृगालभूता परेष क्रीडापनका भवन्ति ।।११५।।

नरक से गिरने के पश्चात् वे तिर्यक्-योनि में जाते हैं । वहा वे कुत्ते एवं शृगाल का दुर्बल शरीर धारण कर दूसरों के खिलवाड़ का साधन बनते हैं ।

वर्णेन ते कालक तत्र भोन्ति कल्माषका व्राणिक कण्डुलाश्च ।
निर्लोमका दुर्बल भोन्ति भूयो विद्वेषमाणा मम अग्रबोधिम् ।।११६।।

जो मेरे इस श्रेष्ठज्ञान से द्वेष रखते हैं, उनका शरीर काले वर्ण का, धब्बे से युक्त, व्रणों से परिपूर्ण, खुजली से युक्त, रोमरहित एवं दुर्बल होता है ।

जुगुप्सिता प्राणिषु नित्य भोन्ति लोष्टप्रहाराभिहता रुदन्तः ।
दण्डेन सन्त्रासित तत्र तत्र क्षुधापिपासाहत शुष्कगात्राः ।।११७।।

अन्य प्राणी उनको घृणा की दृष्टि से देखते हैं । ढेले की चोट खाकर वे चिल्लाते हैं । सर्वत्र डण्डे से पीटे जाते हैं तथा भूख और प्यास से उनके अनेक सारे अंग सूख जाते हैं ।

उष्ट्राथ वा गर्दभ भोन्ति भूयो भारं वहन्तः कशदण्डताडिताः ।
आहारचिन्तामनुचिन्तयन्तो ये बुद्धनेत्री क्षिपि बालबुद्धयः ।।११८।।

जो मूर्ख बुद्धोपदेश की निन्दा करते हैं, वे ऊँट या गदहे का शरीर धारण करते हैं तथा केवल पेट भरने की ही चिन्ता करनेवाले वे भार वहन करते हैं तथा बार-बार चाबुक एवं डण्डे से पीटे जाते हैं ।

पुनश्च ते क्रोष्टुक भोन्ति तत्र बीभत्सकाः काणकु कुण्डकाश्च ।
उत्पीडिता ग्रामकुमारकेहि लोष्टप्रहाराभिहताश्च बालाः ।।११९।।

कभी-कभी वे मूर्ख कुरूप, काने और कोढी सियार का शरीर धारण करते है तथा गाँव के लडके ढेले मार-मारकर पीडित करते है।

ततश्च्यवित्वान च भूयु बाला: पञ्चाशतीनां सम योजनानाम् ।
दीर्घात्मभावा हि भवन्ति प्राणिनो जडाश्च मूढा: परिवर्तमाना: ॥१२०॥

वे मूर्ख इस योनि से छुटकारा पाकर पुन ऐसे जीवो की योनि मे उत्पन्न होते है, जो पाँच सौ योजन लम्बे शरीर को धारण करनेवाले, अपने ही स्थान पर करवटे बदलनेवाले एव चेतनाहीन एव जड शरीर के धारक होते है।

अपादका भोन्ति च कोडसविकनो विखाद्यमाना बहुप्राणिकोटिभि: ।
सुदारुणां ते अनुभोन्ति वेदनां क्षिपित्व सूत्रं इदमेवरूपम् ॥१२१॥

वे पैरो से रहित एव पेट के सहारे चलनेवाले होते है । अनेक प्राणी उन्हें खाते रहते है। इस प्रकार, मेरे सूत्र की अवहेलना करनेवाले व्यक्ति भयकर यातनाओ का अनुभव करते है।

पुरुषात्मभावं च यदा लभन्ते ते कुण्डका लङ्गक भोन्ति तत्र ।
कुब्जाथ काणा च जडा जघन्या अश्रद्दधन्ता इम सूत्र मह्यम् ॥१२२॥

मेरे इस सूत्र मे श्रद्धा न रखनेवाले प्राणी जब पुरुप का शरीर धारण करते है, तब उस समय वे कोढी, लँगडे, कुबडे, काने एव मूर्ख होते है तथा नीच कुल मे जन्म लेते है ।

अप्रत्यनीयाश्च भवन्ति लोके पूतीमुखात्तेष प्रवाति गन्ध: ।
यक्षग्रहो उक्रमि तेष काये अश्रद्धधन्तानिम बुद्धबोधिम् ॥१२३॥

इस बुद्ध-बोधि मे श्रद्धा न रखनेवालो पर कोई विश्वास नही करता । उनका मुख सडा रहता है एव उससे दुर्गन्ध निकलती है और उनके शरीर में यक्ष का निवास होता है।

दरिद्रका पेषणकारकाश्च उपस्थायका नित्य परस्य दुर्बला: ।
आबाध तेषां बहुकाश्च भोन्ति अनाथभूता विहरन्ति लोके ॥१२४॥

वे दरिद्र सेवको का कार्य करते है, सदा दूसरो के अधीन रहते है एव दुर्बल होते हैं। उन्हें अनेक बाधाएँ होती रहती है तथा वे अनाथ के समान इस ससार में भटकते रहते है।

यस्यैव ते तत्र करोन्ति सेवनामदातुकामो भवती स तेषाम् ।
दत्तंपि चो नश्यति क्षिप्रमेव फलं हि पापस्य इमेवरूपम् ॥१२५॥

इस पाप का ऐसा फल होता है कि जिसकी वे सेवा करते है, वह उन्हें पारिश्रमिक

રપુરમાં થંદુ સંઘવીના કહેવાથી દશ વીઘા જમીન આપ્યાની હકીકત છે, તે ફરમાન ઘણું જીર્ણ થઇ ગયેલું હોવાથી અને તેનો ગુજરાતી અનુવાદ નહિં થઇ શકવાથી આ પુસ્તકમાં આપી શકયો નથી. તે સિવાયના પાંચે ફરમાનો, કે-જે આ પુસ્તકમાં લખેલી કેટલીક હકીકતોને પુષ્ટ કરે છે, અનુવાદો સાથે આપવા ભાગ્યશાળી નિવડ્યો છું.

આ પ્રસંગે એ કહેવું જરૂરતું સમજુ છું કે-યદ્યપિ અકબર પછી ઠેઠ આઝમશાહ સુધી જૈનોનો-જૈન સાધુઓનો સબંધ મુસલમાન બાદશાહો સાથે તો ચાલુ રહ્યો હતો, પરન્તુ તેમા પણ ખાસ કરીને જહાગીરની સાથે તો અકબરના જેટલોજ સંબધ રહ્યો હતો, અને તે વાત આ પુસ્તકના પૃ. ૨૩૮ મા વર્ણવેલ ભાનુચંદ્રજી અને જહાંગીરના સમાગમના પ્રસંગ ઉપરથી તેમજ પરિશિષ્ટ ઝ મા વિજયદેવસૂરિ ઉપર લખેલ જહાગીરના પત્ર ઉપરથી સારી રીતે જોઇ શકાય છે. આની રીતે જહાંગીર તપાગચ્છના સાધુ ભાનુચંદ્રજી અને વિજયદેવસૂરિ વગેરેનેજ ચાહતો હતો, એમ નહિં, પરન્તુ ખરતરગચ્છના સાધુ માનસિંહ, જેમનું પ્રસિદ્ધ નામ જિનસિંહસૂરિ હતું અને જેમનો પરિચય આ પુસ્તકના પૃ. ૧૫૪ માં કરાવવામા આવ્યો છે, તેમની સાથે પણ જહાગીરનો સારો સંબંધ હતો. જો કે પાછળથી ગમે તે કારણે પણ જહાગીરનો તેમના પ્રત્યે અભાવ થયો હોય, એમ જહાંગીરે પોતે લખેલા પોતાના આત્મ વૃત્તાન્ત 'તાજકે જહાંગીરી' ના પહેલા ભાગ ઉપરથી જોવાય છે.

આ પુસ્તક લખવાનો મુખ્ય ઉદ્દેશ્ય હીરવિજયસૂરિ અને અકબરનોજ સંબંધ બતાવવાનો હોવાથી અકબર પછીના બાદશાહો સાથેના જૈનસાધુઓના સંબંધને બતાવવાની મે ચેષ્ટા કરી નથી. જો કે-એમ તો મારે કહેવુંજ પડશે કે-આ વિષયમા મને જેમ જેમ વધારે વાચવાનું અને જાણવાનુ મળતું ગયુ, તેમ તેમ પાછળથી એવી કેટલીએ આવશ્યક બાબતો મને જણાઇ કે-જે આ પુસ્તકમા આપવી જરૂરની હતી, તેમાની બની તેટલી બાબતોનો તો હું ઉપયોગ કરી શક્યો છુ, જ્યારે બીજી કેટલીએક બાબતો ન છૂટકે જેમની તેમ રાખી મૂકવાને બાધ્ય થવું પડયું છે. અને એ વાત ઇતિહાસના અભ્યાસિયોથી અજાણી નહિજ હોય કે ઇતિહાસ એક એવી વસ્તુ છે કે-તેમા જેટલા વધારે ને વધારે ઊંડા ઉતરવામા આવે, તેટલું વધારે ને વધારે નવુ જાણવાનુ મળે છે.

नही देना चाहता और यदि दे भी देता है, तो वह दिया हुआ धन शीघ्र ही नष्ट हो जाता है।

यच्चापि ते तत्र लभन्ति औषधं सुयुक्तरूपं कुशलेहि दत्तम् ।
तेनापि तेषां रुजु भूय वर्धते सो व्याधिरन्तं न कदाचि गच्छति ॥१२६॥

यदि वे योग्य वैद्यो द्वारा दी गई सुन्दर ओषधि भी प्राप्त करते है, तो उससे उनका रोग बढता ही है, उनकी व्याधि कभी समाप्त नही होती।

अन्येहि चौर्याणि कृतानि भोन्ति डमराथ डिम्बास्तथ विग्रहाश्च ।
द्रव्यापहाराश्च कृतास्तथान्यैर्निपतन्ति तस्योपरि पापकर्मणः। ॥१२७॥

उनमे से कुछ चोरी करते हैं, कुछ मारपीट करते है एव कुछ दूसरो से झगडा करते हैं। कुछ अन्य व्यक्ति दूसरो की वस्तुओ का अपहरण करते है और इस प्रकार वे विविध पापो के भागी बनते है।

न जातु सो पश्यति लोकनाथं नरेन्द्रराजं महि शासमानम् ।
तस्याक्षणेष्वेव हि वासु भोति इमा क्षिपित्वा मम बुद्धनेत्रीम् ॥१२८॥

जो मेरे इस बुद्धज्ञान का निरादर करता है, वह इस पृथ्वी पर शासन करनेवाले श्रेष्ठ राजाओ एव लोकनायको के दर्शन कदापि नही पाता, क्योकि उसका निवास सदा अयोग्य स्थानो पर ही होता हे।

न चापि सो धर्म शृणोति बालो बधिरश्च सो भोति अचेतनश्च ।
क्षिपित्व बोधीमिममेवरूपामुपशान्ति तस्या न कदाचि भोति ॥१२९॥

इस प्रकार की बुद्धबोधि का निरादर करनेवाला वह मूर्ख धर्म की चर्चा को कभी नही सुनता। वह अचेतन एव बहरा होता है तथा उसे कभी शान्ति नही मिलती।

सहस्रनेका नयुतांश्च भूयः कल्पान कोट्यो यथ गङ्गबालिकाः।
जडात्मभावो विकलश्च भोति क्षिपित्व सूत्रं इमु पापकं फलम् ॥१३०॥

इस सूत्र के निरादर का ऐसा कुपरिणाम होता है कि वह गगा की बालुका के समान अनेक कोटीनयुत शतसहस्र कल्पो तक मूर्ख एव विकल बनकर इस ससार मे निवास करता है।

उद्यानभूमी नरकोऽस्य भोति निवेशनं तस्य अपायभूमिः ।
खरसूकरा क्रोष्टुक भूमिसूचकाः प्रतिष्ठितस्येह भवन्ति नित्यम् ॥१३१॥

नरक ही उसकी क्रीडाभूमि होती है एव कलुषित स्थान ही उसका निवासस्थान होता है। गदहे, सूअर, सियार और कुत्ते ही उसके साथी होते हैं।

मनुष्यभावत्वमुपेत्य चापि अन्धत्व वधिरत्व जडत्वमति ।
परप्रेष्य सो भोति दरिद्र नित्यं तत्कालि तस्याभरणानिमानि ।।१३२।।

मनुष्य-शरीर धारण करके भी वह अन्धा, बहरा, मूर्ख, दूसरो का सेवक एव दरिद्र होता ह। उस समय ये ही चीजे उसका आभूपण होती हैं।

वस्त्राणि चो व्याधयु भोन्ति तस्य व्रणान कोटीनयुताश्च काये ।
विर्चाचिका कण्डु तथैव पामा कुष्ठं किलासं तथ आमगन्धः ।।१३३।।

उस समय व्याधियाँ शरीर के कोटीनयुत घाव, विर्चाचिका, खुजली, पामा, कुष्ठ, किलास तथा सडी दुर्गन्ध, ये ही उसके शरीर के वस्त्र होते हैं।

सत्कायदृष्टिश्च घनास्य भोति उदीर्यते क्रोधवलं च तस्य ।
सरागु तस्यातिभृशं च भोति तिर्याण योनीषु च सो सदा रमी ।।१३४।।

सत्य को देखने मे उसकी दृष्टि धुँधली होती है। उसके अन्दर क्रोध की तीव्रता वढ जाती है। उसके राग अत्यन्त तीव्र हो जाते हैं और उसे पशु-पक्षियो की योनि मे आनन्द मिलता हैं।

सचेदहं शारिसुताद्य तस्य परिपूर्णकल्पं प्रवदेय दोषान् ।
यो ही ममा एतु क्षिपेत सूत्रं पर्यन्तु दोषाण न शक्य गन्तुम् ।।१३५।।

हे शारिपुत्र! यदि मैं इस सूत्र से घृणा करनेवाले व्यक्ति के दोपो का पूरे एक कल्प तक वर्णन करता रहूँ, तो भी मैं उसके दोपो का पार नही पा सकता।

संपश्यमानो इदमेव चार्थं त्वा संदिशामी अहु शारिपुत्र ।
मा हैव त्वं वालजनस्य अग्रतो भाषिष्यसे सूत्रमिमेवरूपम् ।।१३६।।

हे शारिपुत्र! इस वात से मैं पूर्ण रूप से अवगत हूँ। इसीलिए मैं, तुम्हे आदेश देता हूँ कि तुम इस प्रकार के इस सूत्र की मूर्खो के सामने कभी व्याख्या न करना।

ये तू इह व्यक्त वहुश्रुताश्च स्मृतिमन्तु ये पण्डित ज्ञानवन्त. ।
ये प्रस्थिता उत्तममग्रवोधिं तान् श्रावयेस्त्वं परमार्थमेतत् ।।१३७।।

किन्तु, जो बुद्धिमान्, वहुश्रुत, स्मृतिमान्, ज्ञानवान, पण्डित एव श्रेष्ठ अग्रवोधि को प्राप्त हैं, ऐसे ही व्यक्तियो को तुम्हे इस परमार्थदर्शी श्रेष्ठ ज्ञान का उपदेश देना चाहिए।

दृष्टाश्च येही वहुवुद्धकोट्यः कुशल च यै रोपितमप्रमेयम् ।
अध्याशयश्चा दृढ येष चो स्यात्तान् श्रावयेस्त्वं परमार्थमेतत् ।।१३८।।

तुम्हे इस परमार्थदर्शी श्रेष्ठ ज्ञान का उपदेश ऐसे ही प्राणियो को देना चाहिए, जिन्होने अनेक बुद्धो को देखा है, अप्रमेय कुशल की स्थापना कराई है एवं जो दृढ निश्चयवाले है।

**ये वीर्यवन्तः सद मैत्रचित्ता भावेन्ति मैत्रीमिह दीर्घरात्रम् ।**
**उत्सृष्टकाया तथ जीविते च तेषामिदं सूत्र भणेः समक्षम् ।।१३९।।**

इस सूत्र का उपदेश उन्ही को देना चाहिए, जो शक्तिसम्पन्न, दयालु, बहुत काल से दया की भावना को बढानेवाले एव शरीर एव जीवन के विषय मे निःस्पृह है।

**अन्योन्यसंकल्प सगौरवाश्च तेषां च बालेहि न संस्तवोऽस्ति ।**
**ये चापि तुष्टा गिरिकन्दरेषु तान् श्रावयेस्त्वं इद सूत्र भद्रकम् ।।१४०।।**

इस मगलमय सूत्र का तुम्हे उन्ही को उपदेश देना चाहिए, जो परस्पर प्रेम और आदर दिखलाते है, मूर्खो से सम्पर्क नही रखते तथा गिरिकन्दराओ मे सन्तोषपूर्वक निवास करते है।

**कल्याणमित्रांश्च निषेवमाणाः पापांश्च मित्रान् परिवर्जयन्ताः ।**
**यानीदृशान् पश्यसि बुद्धपुत्रांस्तेषामिदं सूत्र प्रकाशयेसि ।।१४१।।**

यदि तुम्हे ऐसे बुद्धपुत्र मिले, जो अच्छे मित्रो से सम्बन्ध रखनेवाले एव दुष्ट मित्रो से सम्पर्क न रखनेवाले हो, तो उन्हे ही तुम इस सूत्र का उपदेश देना।

**अच्छिद्रशीला मणिरत्नसादृशा वैपुल्यसूत्राण परिग्रहे स्थिताः ।**
**पश्येसि यानीदृश बुद्धपुत्रांस्तेषाग्रतः सूत्रमिदं वदेसि ।।१४२।।**

यदि तुम्हे ऐसे बुद्धपुत्र मिले, जिन्होने अपने व्रत को नही तोडा है, जो मणि एव रत्न के सदृश निर्मल है तथा जो वैपुल्यसूत्रो के अध्ययन मे सलग्न है, तो तुम उनके सम्मुख इस सूत्र की व्याख्या करना।

**अक्रोधना ये सद आर्जवाश्च कृपासमन्वागत सर्वप्राणिषु ।**
**सगौरवा ये सुगतस्य अन्तिके तेषाग्रतः सूत्रमिदं वदेसि ।।१४३।।**

जो सदा क्रोधरहित, सरल, दूसरे जीवो के प्रति दया की भावना रखनेवाले एव सुगतो के प्रति आदर का भाव रखनेवाले हो, ऐसे ही व्यक्तियो के सम्मुख तुम इस सूत्र की व्याख्या करना।

**यो धर्म भाषे परिषाय मध्ये असङ्गप्राप्तो वदि युक्तमानसः ।**
**दृष्टान्तकोटीनयुतैरनेकैस्तस्येद सूत्रं उपदर्शयेसि ।।१४४।।**

जो सभा के बीच मे धर्म का उपदेश करता है, आसक्ति से मुक्त तथा समाधिस्थ-चित्त है, उसके ही सम्मुख अनेक कोटीनयुत दृष्टान्तो के द्वारा तुम इस धर्म का उपदेश देना।

उन्होंने धर्मचक्र के प्रवर्त्तन के लिए उनकी प्रार्थना की एव गाथाओ को गाकर उनकी स्तुति की, किन्तु राजाओ मे श्रेष्ठ वे चुप थे। वे सोच रहे थे कि धर्म का उपदेश करने का समय अभी नही आया है।

**एवं दिशि दक्षिणियां पि तत्र पश्चिमा हेष्टिम उत्तरस्याम्।**
**उपरिष्टिमायां विदिशासु चैव आगत्य ब्रह्माण सहस्रकोट्यः ॥७०॥**

इसी प्रकार, वहाँ दक्षिण दिशा तथा पश्चिम दिशा, अधोदिशा और ऊपर की दिशा एव विदिशाओ मे सहस्र कोटि ब्रह्माओ ने आकर,

**पुष्पेभि अभ्योकिरियाण नायकं पादौ च वन्दित्व विनायकस्य।**
**निर्यातयित्वा च विमान सर्वानभिष्टवित्वा पुनरभ्ययाचि ॥७१॥**

नायक पर फूलो की पूर्ण वर्षा की एव विनायक के चरणो की वन्दना की। सभी उनकी सेवा मे विमान समर्पित करके उनकी स्तुति करके पुन याचना की।

**प्रवर्तया चक्रमनन्तचक्षु· सुदुर्लभस्त्वं बहुकल्पकोटिभिः।**
**दर्शेहि मैत्रीबल पूर्वसेवितमपावृणोही अमृतस्य द्वारम् ॥७२॥**

हे अनन्तचक्षु! चक्र को प्रवर्त्तित करे। आप अनेक कोटि कल्पो के अनन्तर भी दुर्लभ है। पूर्वकाल मे सेवित मैत्री के बल को दिखाये एव मोक्ष के द्वार को खोलो।

**अध्येषणां ज्ञात्व अनन्तचक्षुः प्रकाशते धर्म बहुप्रकारम्।**
**चत्वारि सत्यानि च विस्तरेण प्रतीत्य सर्वे इमि भाव उत्थिताः ॥७३॥**

लोगो की प्रार्थना को सुनकर अनन्तचक्षु अनेक प्रकार से धर्म को प्रकाशित करते हैं। वे चार आर्यसत्यो का विस्तार से वर्णन करते हुए बताते हैं कि ये सभी वस्तुएँ अपने-अपने कारण से उत्पन्न हुई है।

**अविद्य आदी करियाण चक्षुमान् प्रभाषते स मरणान्तदुःखम्।**
**जातिप्रसूता इमि सर्वदोषा मृत्युं च मानुष्यमिमेव जानथ ॥७४॥**

वे सर्वदर्शी भगवान् अविद्या से प्रारम्भ करके मरण तक अन्त होनेवाले सभी दुःखो की चर्चा करते हैं और कहते हैं कि ये सभी दोष जन्म से उत्पन्न होते हैं तथा मृत्यु का सभी मनुष्य से सम्बन्ध है, ऐसा समझ लो।

**समनन्तरं भाषितु धर्म तेन बहुप्रकारा विविधा अनन्ताः।**
**श्रुत्वानशीतीनयुतानकोट्यः सत्त्वाः स्थिताः श्रावक भूतले लघुम् ॥७५॥**

तदनन्तर, उन्होने अनेक प्रकार के विविध एव अनन्त धर्मों की चर्चा की। उसे सुनकर इस पृथ्वीतल पर अस्सी कोटीनयुत प्राणी शीघ्र ही भगवान् के श्रावक बन गये।

क्षणं द्वितीयं अपरं अभूषि जिनस्य तस्यो बहुधर्म भाषत ।
विशुद्धसत्वा यथ गङ्गवालुकाः क्षणेन ते श्रावकभूत आसीत् ॥७६॥

अनेक प्रकार के उन बुद्धधर्मों की चर्चा करते हुए उन जिन को दूसरा ही क्षण हुआ था कि गगा की वालुका के समान असख्य जो विशुद्ध प्राणी वहाँ उपस्थित थे वे श्रावक हो गये ।

ततोत्तरी अगणियु तस्य आसीत् संघस्तदा लोकविनायकस्य ।
कल्पान कोटीन्ययुता गणेन्त एकैक नो चान्तु लभेय तेषाम् ॥७७॥

उसके अनन्तर उन लोकविनायक के अगणित सघ हो गये । अनेक कोटि कल्पो तक गिनने पर भी कोई उनमे से एक का भी अन्त नही पा सकता था ।

ये चापि ते षोडश राजपुत्रा ये औरसा चैलकभूत सर्वे ।
ते श्रामणेरा अवचिंसु त जिनं प्रकाशया नायक अग्रधर्मम् ॥७८॥

तदनन्तर, उन सोलह राजकुमारो ने भी जो भगवान् के औरस पुत्र थे एव सन्यास धारण करके श्रामणेर बन गये थे, जिन से प्रार्थना की कि हे नायक ! श्रेष्ठधर्म को प्रकाशित करे,

यथा वयं लोकविद भवेम यथैव त्वं सर्वजिनानमुत्तम ।
इमे च सत्वा भवि सर्वि एव यथैव त्वं वीर विशुद्धचक्षुः ॥७९॥

जिससे किसी सबजिनो मे श्रेष्ठ तुम्हारी तरह हमलोग भी लोकविद् हो जायँ तथा हे वीर ! ये सभी प्राणी भी तुम्हारी तरह विशुद्धचक्षु हो जायँ ।

सो चा जिनो आशयु ज्ञात्व तेषां कुमारभूतान तथात्मजानाम् ।
प्रकाशयी उत्तममग्रबोधि दृष्टान्तकोटीनयुतैरनेकैः ॥८०॥

उन कुमारभूत अपने पुत्रो के आशय को जानकर उन बुद्ध ने अनेक कोटीनयुत दृष्टान्तो से श्रेष्ठ अग्रबोधि को प्रकाशित किया ।

हेतुसहस्रैरुपदर्शयन्तो अभिज्ञज्ञानं च प्रवर्तयन्तः ।
भूता चरि दर्शयि लोकनाथो यथा चरन्तो विदु बोधिसत्त्वाः ॥८१॥

अभिज्ञज्ञान को सहस्रो हेतुओ से उपदर्शित करते हुए तथा उसका प्रवर्त्तन करते हुए ससार के स्वामी ने वास्तविक चर्या का, जिसका सभी विद्वान् बोधिसत्त्व आचरण करते है, उपदेश किया ।

इदमेव सद्धर्मसुपुण्डरीकं वैपुल्यसूत्रं भगवानुवाच ।
गाथासहस्रेहि अनल्पकेहि येषा प्रमाण यथ गङ्गवालिकाः ॥८२॥

इसी सद्धर्मपुण्डरीक नामक वैपुल्यसूत्र का भगवान् ने गगा की वालुका के समान असख्य सहस्र गाथाओ के द्वारा उपदेश दिया ।

**सो चा जिनो भाषिय सूत्रमेतद्विहारु प्रविशित्व विलक्षयीत ।**
**पूर्णानशीतिञ्चतुरश्च कल्पान् समाहितैकासनि लोकनाथः ॥८३॥**

उन सूत्र का उपदेश देने के अनन्तर ब्रह्मविहार मे प्रवेश करके उन जिन ने समाधि धारण कर ली तथा वे लोकनाथ एक ही आसन की मुद्रा मे पूर्ण चौरासी कल्पो तक समाधिस्थ बैठे रहे ।

**ते श्रामणेराश्च विदित्व नायकं विहारि आसन्नमनिष्क्रमन्तम् ।**
**संश्रावयिसु वहुप्राणिकोटिनां बौद्धं इमं ज्ञानमनास्रव शिवम् ॥८४॥**

नायक को ब्रह्मविहार मे समाधिस्थ होकर अडिग भाव मे बैठे देख उन श्रामणेरो ने इस आस्रवरहित एव पवित्र वुद्धज्ञान का अनेक कोटि प्राणियो को उपदेश दिया ।

**पृथक्पृथगासन प्रज्ञपित्वा अभाषि तेषामिदमेव सूत्रम् ।**
**सुगतस्य तस्य तद शासनस्मिन् अधिकार कुर्वन्तिममेवरूपम् ॥८५॥**

उन्होने पृथक्-पृथक् वनवाये गये आसन पर वैठकर उनलोगो को इसी सूत्र का उपदेश दिया । तव उन सुगत के शासन मे उन लोगो ने इस प्रकार का अधिकार प्राप्त कर लिया ।

**गङ्गा यथा वालुक अप्रमया सहस्रषष्टि तद श्रावयिसु ।**
**एकैकु तस्य सुगतस्य पुत्रो विनेति सत्त्वानि अनल्पकानि ॥८६॥**

उस समय उन्होने गगा की वालुका के समान अप्रमेय साठ हजार प्राणियो को ज्ञान का उपदेश दिया । इस प्रकार, उन सुगत के एक-एक पुत्र ने असख्य प्राणियो को दीक्षित किया ।

**तस्यो जिनस्य परिनिर्वृतस्य चरित्व ते पश्यिसु बुद्धकोट्यः ।**
**तेही तदा श्रावितकेहि सार्धं कुर्वन्ति पूजां द्विपदोत्तमानाम् ॥८७॥**

उन जिन के निर्वृत हो जाने के अनन्तर उन लोगो ने चर्या करते हुए करोडो वुद्ध देखे । वे भी श्रावको के साथ उन मनुष्यो मे श्रेष्ठ सुगतो की पूजा कर रहे थे ।

**चरित्व चर्या विपुलां विशिष्टां बुद्धा च ते बोधि दशद्दिशासु ।**
**ते षोडशा तस्य जिनस्य पुत्रा दिशासु सर्वासु द्वयो द्वयो जिनाः ॥८८॥**

विपुल एव विशिष्ट चर्या का आचरण करके और दसो दिशाओ मे वोधि प्राप्त करके उन जिन के वे सोलहो पुत्र सभी दिशाओ मे दो-दो की सख्या मे प्रतिष्ठित हो गये ।

**ये चापि संश्रावितका तदासी ते श्रावका तेष जिनान सर्वे ।**
**इममेव बोधि उपनामयन्ति क्रमक्रमेण विविधैरुपायैः ॥८९॥**

उस समय वहाँ जो भी श्रावक उपस्थित थे, वे सभी उन जिनो के श्रावक हो गये। उन्होने इसी ज्ञान को क्रम से विविध उपायो द्वारा प्राप्त किया ।

**अहं पि अभ्यन्तरि तेष आसीन्मयापि संश्रावित सर्वि यूयम् ।**
**तेनो मम श्रावक यूयमद्य बोधावुपायेनिह सर्वि नेमि ॥९०॥**

इन लोगो मे मै भी था । मैने भी तुम सबको धर्म का उपदेश दिया है। अत, आज भी तुम लोग मेरे श्रावक हो । तुम सबको उपायो द्वारा बोधिज्ञान की ओर ले जाता हूं।

**अयं खु हेतुस्तद पूर्व आसीदयं प्रत्ययो येन हु धर्म भाषे ।**
**नयाम्यहं येन ममाग्रबोधि मा भिक्षवो उत्रसथेह स्थाने ॥९१॥**

पूर्वकाल मे भी यही हेतु था और अब भी यही कारण है, जिसके द्वारा मै धर्म का विवेचन करता हूँ एव जिसके द्वारा मै सबको अपनी अग्रबोधि की ओर ले जाता हूँ । अत, हे भिक्षुओ ! इस विषय मे घबराओ मत ।

**यथाटवी उग्र भवेय दारुणा शून्या निरालम्ब निराश्रया च ।**
**बहुश्वापदा चैव अपानिया च बालान सा भीषणिका भवेत ॥९२॥**

जिस प्रकार उग्र, दारुण, शून्य, निरालम्ब एव निराश्रय, अनेक पशुओ से सकुल एव जल से रहित जो वन है, वह मूर्खो को डरानेवाला होता है ।

**पुरुषाण चो तत्र सहस्रनेका ये प्रस्थितास्तामटवी भवेयुः ।**
**अटवी च सा शून्य भवेत दीर्घा पूर्णानि पञ्चाशत योजनानि ॥९३॥**

किन्तु, अनेक सहस्र व्यक्ति उस जगल मे पहुँच जायँ और वह शून्य एव पचास शत योजन विशाल जगल इनसे पूर्ण हो जायँ,

**पुरुषश्च आढ्य स्मृतिमन्तु व्यक्तो धीरो विनीतश्च विशारदश्च ।**
**यो देशिकस्तेष भवेत तत्र अटवीय दुर्गाय सुभैरवाय ॥९४॥**

और वहाँ एक सम्पन्न, स्मृतिमान, व्यक्त, धीर, विनीत एव विशारद व्यक्ति उनका उस गहन एव भयकर जगल के लिए मार्गप्रदर्शक हो ।

**ते चापि खिन्ना बहुप्राणिकोट्य उवाच तं देशिक तस्मि काले ।**
**खिन्ना वय आर्य न शक्नुयाम निवर्तन अद्यिह रोचते नः ॥९५॥**

वे अनेक कोटि प्राणी भी थककर उस समय उस देशिक से बोले—हे आर्य ! हमलोग थक गये है एव हम आगे बढने मे असमर्थ है । हमलोग अब यहाँ से लौटना चाहते है ।

૧૮ જૈન ઐ. ગુર્જરકાવ્યસંચય—શ્રીયુત જિનવિજયજી સમ્પાદિત
( છપાય છે. )

૧૯ શિલાલેખ સંગ્રહ—શ્રીયુત જિનવિજયજી સંપાદિત

૨૦ પ્રાચીન લેખ સંગ્રહ—શા. જૈ. શ્રીવિજયધર્મસૂરિ મહારાજ સંપાદિત ( છપાય છે. )

૨૧ પ્રશ્નોત્તર પુષ્પમાલા—મહારાજ શ્રીહંસવિજયજીલિખિત.

૨૨ હીરવિજયસૂરિ સજઝાય—કર્ત્તા વિવેકહર્ષ, કવિરાજ હર્ષાનંદના શિષ્ય.

૨૩ પરબ્રહ્મપ્રકાશ—કર્ત્તા વિવેકહર્ષ

૨૪ હીરવિજયસૂરિ રાસ—ન્હાનો કર્ત્તા વિવેકહર્ષ સં ૧૬૫૨.

૨૫ વિજયચિંતામણિ સ્તોત્ર—કર્ત્તા પંડિત પરમાનંદ વિજયસેનસૂરિના શિષ્ય.

૨૬ મહાજન વંશ મુક્તાવલી—શ્રીયુત રામલાલજીગણિ કૃત

( સંસ્કૃત )

२७ हीरसौभाग्य काव्य सटीक—कर्त्ता पं. देवविमल.

२८ विजयप्रशस्ति काव्य सटीक—कर्त्ता पं. हेमविजय, टिकाकार पं. गुणविजयगणि. टिका सं १६८८

२९ जगद्गुरु काव्य—कर्त्ता पं. पद्मसागर.

३० कर्मचंद्रचरित्र—कर्त्ता पं. जयसोम सं. १६५०.

३१ गुर्वावली—कर्त्ता मुनिसुंदरसूरि

३२ कृपारसकोश—कर्त्ता शान्तिचन्द्र उपाध्याय.

३३ सोमसौभाग्य काव्य—कर्त्ता पं. प्रतिष्ठासोम. सं १५२४.

३४ तपागच्छपट्टावली—कर्त्ता रविवर्धन.

३५ तपागच्छपट्टावली—कर्त्ता पं. धर्मसागरजी.

३६ तपागच्छपट्टावली—कर्त्ता उपाध्याय मेघविजयजी.

३७ सूर्यसहस्र नाम—कर्त्ता उपाध्याय भानुचंद्रजी.

( પરચૂરણ. )

૩૮ જૈનશાસનનો દીવાળીનો અંક.

૩૯ પ્રશસ્તિસંગ્રહ—પરમગુરૂ આચાર્યમહારાજ સંગૃહીત.

कुशलश्च सो पि तद पण्डितश्च प्रणायकोपाय तदा विचिन्तयेत् ।
धिक् कष्ट रत्नैरिमि सर्वि बाला अश्यन्ति आत्मान निवर्तयन्तः ॥९६॥

तत्र वह कुशल एव पण्डित देशिक आगे बढने के उपाय को सोचे —हाय ! ये सभी मूर्ख यहाँ से लौटकर रत्नो से हाथ धो बैठेंगे ।

यन्नून ह ऋद्धिबलेन वाद्य नगर महन्त अभिनिर्मिणेयम् ।
प्रतिमण्डित वेश्मसहस्रकोटिभिर्विहार उद्यानुपशोभितं च ॥९७॥

अत, मैं अपने ऋद्धिबल से आज सहस्र कोटि महलो से प्रतिमण्डित एव विहार तथा उद्यानो मे सुशोभित एक महान् नगर की रचना करता हूँ ।

वापी नदीयो अभिनिर्मिणेयम् आरामपुष्पे प्रतिमण्डितं च ।
प्राकारद्वारैरुपशोभितं च नारीनरैश्चाप्रतिमैरुपेतम् ॥९८॥

मै वापी एव नदियो की रचना करता हूँ तथा उपवन एव् पुष्पो से मण्डित, प्राकार एव द्वारो से सुशोभित तथा अद्वितीय स्त्री-पुरुषो से युक्त एक नगर बनाता हूँ ।

निर्माणु कृत्वा इति तान् वदेय मा भायथा हर्ष करोथ चैव ।
प्राप्ता भवन्तो नगरं वरिष्ठं प्रविश्य कार्याणि कुरुध्व क्षिप्रम् ॥९९॥

इस प्रकार, इनका निर्माण करके उनसे कहूँगा—डरो मत । आनन्द मनाओ । तुमलोग एक श्रेष्ठ नगर मे आ गये हो । प्रवेश करके शीघ्र अपने कार्य पूरा करो ।

उदग्रचित्ता भणथेह निर्वृता निस्तीर्ण सर्वा अटवी अशेषतः ।
आश्वासनार्थाय वदेति वाच कथं न प्रत्यागत सर्वि अस्या ॥१००॥

प्रसन्न एव निर्वृत हो जाओ । तुमने सारे जगल को पूर्ण रूप से पार कर लिया है— उनको आश्वासन देने के लिए वह ऐसी बाते कहता है और वे सभी थकावट से मुक्त हो जाते है ।

विश्रान्तरूपाश्च विदित्व सर्वान् समानयित्वा च पुनर्ब्रवीति ।
आगच्छथ मह्य शृणोथ भाषतो ऋद्धीमय नगरमिद विनिर्मितम् ॥१०१॥

जब वह जान लेता है कि सबने विश्राम कर लिया, तब उनको इकट्ठा करके फिर बोलता है—आओ ! मेरी बात को सुनो, यह तो मैंने जादू का नगर बनाया था ।

युष्माक खेद च मया विदित्वा निवर्तन मा च भविष्यतीति
उपायकौशल्यमिदं ममेति जनेथ वीर्यं गमनाय द्वीपम् ॥१०२॥

तुम लोगो की थकावट को जानकर और इस आशका से कि कही तुम लोग लौट न जाओ, मैंने यह उपायकौशल्य किया है । अब उस वास्तविक द्वीप पर पहुँचने के लिए तुमलोग प्रयास करो ।

एमेव हं भिक्षव देशिको वा प्रणायकः प्राणिसहस्रकोटिनाम् ।
खिद्यन्त पश्यामि तथैव प्राणिनः क्लेशाण्डकोशं न प्रभोन्ति भेत्तुम् ॥१०३॥

हे भिक्षुओ ! इसी प्रकार मैं भी सहस्रो कोटि प्राणियो का देशिक अथवा नायक हूँ। जब मैं देखता हूँ कि प्राणी कष्ट पा रहे है और क्लेश के मूल के उच्छेदन करने मे समर्थ नही होते हैं।

ततो मया चिन्तितु एष अर्थो विश्रामभूता इमि निर्वृतीकृताः ।
सर्वस्य दुःखस्य निरोध एष अर्हन्तभूमौ कृतकृत्य यूयम् ॥१०४॥

तब मैं इस विषय पर विचार करके कहता हूँ कि ये विश्राम पाकर निर्वृति को प्राप्त हुए हैं। तुम्हारे सभी दुःखो का निरोध हो गया, क्योकि तुम अर्हत् की स्थिति में आकर कृतकृत्य हो गये हो।

समये यदा तु स्थित अत्र स्थाने पश्यामि यूयामर्हन्त तत्र सर्वान् ।
तदा च सर्वानिह संनिपात्य भूतार्थमाख्यामि यथैष धर्मः ॥१०५॥

जिस समय मैं तुम सबको अर्हत् के रूप मे यहाँ बैठा देखूँगा, उस समय तुम सबको यहाँ इकट्ठा करके इस धर्म के वास्तविक अर्थ को बतलाऊँगा।

उपायकौशल्य विनायकानां यद्यान देशेन्ति त्रयो महर्षी ।
एकं हि यानं न द्वितीयमस्ति विश्रामणार्थं तु द्वियान देशिता ॥१०६॥

यह उन विनायको का उपायकौशल्य है कि वे महर्षि तीन यान की चर्चा करते हैं। यान एक ही है, दूसरा नहीं है। दो यान तो लोगो को विश्राम देने के लिए बताये गये हैं।

ततो वदेमि अहमद्य भिक्षवो जनेथ वीर्यं परमं उदारम् ।
सर्वज्ञज्ञानेन कृतेन यूयं नैतावता निर्वृति काचि भोति ॥१०७॥

इसीलिए, हे भिक्षुओ ! मैं कहता हूँ कि आज सर्वज्ञज्ञान की प्राप्ति के लिए खूब जमकर प्रयास करो। केवल इतने प्रयास से किसी प्रकार की निर्वृति प्राप्त करना सम्भव नही है।

सर्वज्ञज्ञानं तु यदा स्पृशिष्यथ दशो बला ये च जिनान धर्माः ।
द्वात्रिंशतीलक्षणरूपधारी बुद्धा भवित्वान भवेथ निर्वृताः ॥१०८॥

जब तुम सर्वज्ञज्ञान को प्राप्त कर लोगे तथा दसो बलो को भी, जो जिनो के धर्म हैं, प्राप्त कर लोगे, तब तुम बत्तीस लक्षणो को धारण करनेवाले बुद्ध होकर निर्वाण को प्राप्त करोगे।

एतादृशी देशन नायकानां विश्रामहेतोः प्रवदन्ति निर्वृतिम्।
विश्रान्त ज्ञात्वान च निर्वृतीये सर्वज्ञज्ञाने उपनेन्ति सर्वान् ॥१०९॥

नायको की इस तरह की देशना होती हैं, वे प्राणियो को विश्राम के लिए निर्वृति का उपदेश देते हैं। जब वे प्राणियो को विश्रान्त जान लेते हैं, तब उन सबको निर्वृति प्राप्त करानेवाले सर्वज्ञज्ञान का उपदेश देते हैं।

इत्यार्यसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये पूर्वयोगपरिवर्तो
नाम सप्तमः ॥७॥

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का सातवाँ पूर्वयोगपरिवर्त समाप्त हुआ।



# पञ्चभिक्षुशतव्याकरणपरिवर्त

अथ खल्वायुष्मान् पूर्णो मैत्रायणीपुत्रो भगवतोऽन्तिकादिदमेवंरूपमुपायकौशल्यज्ञानदर्शन सन्धाभाषितनिर्देशं श्रुत्वैषां च महाश्रावकाणां व्याकरणं श्रुत्वेमां च पूर्वयोगप्रतिसंयुक्तां कथां श्रुत्वेदां च भगवतो वृषभतां श्रुत्वाश्चर्यप्राप्तोऽभूदद्भुतप्राप्तोऽभून्निरामिषेण च चित्तेन प्रीतिप्रामोद्येन स्फुटोऽभूत्। महता च प्रीतिप्रामोद्येन महता च धर्मगौरवेणोत्थायासनाद् भगवतश्चरणयोः प्रणिपत्यैवं चित्तमुत्पादितवान्। आश्चर्यं भगवन्नाश्चर्यं सुगत परमदुष्करं तथागता अर्हन्तः सम्यक् सम्बुद्धाः कुर्वन्ति य इमं नानाधातुकं लोकमनुवर्तयन्ते बहुभिश्चोपायकौशल्यज्ञाननिदर्शनैः सत्त्वानां धर्मं देशयन्ति तस्मिंस्तस्मिंश्च सत्त्वान् विलग्नानुपायकौशल्येन प्रमोचयन्ति। किमत्र भगवन्नस्माभिः शक्यं कर्तुम्। तथागत एवास्माकं जानीत आशयं पूर्वयोगचर्यां च। स भगवतः पादौ शिरसाभिवन्द्यैकान्ते स्थितोऽभूद् भगवन्तमेव नमस्कुर्वन्ननिमिषाभ्यां च नेत्राभ्यां संप्रेक्षमाणः।

तदनन्तर, मैत्रायणीपुत्र आयुष्मान् पूर्ण भगवान् के मुख से उपायकौशल्य के ज्ञान का दर्शन करानेवाले इस प्रकार के सन्धाभाष्य के उपदेश को सुनकर तथा इन महाश्रावको के विषय मे भविष्यवाणी को सुनकर तथा इस पूर्वकालीन भक्तिविषयक कथा को सुनकर, भगवान् की इस श्रेष्ठता को सुनकर आश्चर्य को प्राप्त हो गया, विस्मय को प्राप्त हो गया तथा उसका चित्त सांसारिक वस्तुओ से विरक्त होकर प्रीति एव आनन्द से युक्त हो गया। वह महान् प्रेम एव आनन्द तथा महान् धर्म के गौरव से युक्त होकर आसन से उठा एव भगवान् के चरणो मे प्रणाम करके उसने ऐसा विचार व्यक्त किया—हे भगवन्! आश्चर्य है। हे सुगत! आश्चर्य है। तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध अत्यन्त दुष्कर कार्य करते है, जो वे इन विभिन्न धातुओ मे निर्मित लोको का अनुवर्तन करते हैं। अनेक उपायकौशल्यो के ज्ञान एव दृष्टान्तो के द्वारा प्राणियो को धर्म की देशना करते है और भिन्न-भिन्न विषय मे आसक्त प्राणियो को उपायकौशल्य के द्वारा मुक्त करते है। हे भगवन्! इस विषय मे हमलोगो से क्या करना सम्भव है? तथागत ही हमलोगो के आशय और पूर्वजन्म की चर्या को जानते हैं। उसने भगवान् के चरणो मे मस्तक झुकाकर वन्दना की एव भगवान् को ही नमस्कार करता हुआ तथा उन्हे निर्निमेष दृष्टि से देखता हुआ एक किनारे खड़ा हो गया।

अथ खलु भगवानायुष्मतः पूर्णस्य मैत्रायणीपुत्रस्य चित्ताशयमवलोक्य सर्वावन्तं भिक्षुसंघमामन्त्रयते स्म। पश्यथ भिक्षवो यूयमिमं श्रावकं पूर्णं

मैत्रायणीपुत्रं यो मयास्य भिक्षुसंघस्य धर्मकथिकानामग्र्यो निर्दिष्टो बहुभिश्च भूतैर्गुणैरभिष्टुतो बहुभिश्च प्रकारैरस्मिन् मम शासने सद्धर्मपरिग्रहायाभियुक्त । चतसृणां पर्षदां संहर्षकः समादापकः समुत्तेजकः संप्रहर्षकोऽक्लान्तो धर्मदेशनया अलमस्य धर्मस्याख्याता अलमनुग्रहीता सब्रह्मचारिणाम् । मुक्त्वा भिक्षवस्तथागतं नान्यः शक्तः पूर्णं मैत्रायणीपुत्रमर्थतो वा व्यञ्जनतो वा पर्यादातुम् । तत् किं मन्यध्वे भिक्षवो ममैवायं सद्धर्मपरिग्राहक इति । न खलु पुनर्भिक्षवो युष्माभिरेवं द्रष्टव्यम् । तत् कस्य हेतोः । अभिजानाम्यहं भिक्षवोऽतीतेऽध्वनि नवनवतीनां बुद्धकोटीनां यत्रानेनैव तेषां बुद्धानां भगवतां शासने सद्धर्मः परिगृहीतः । तद् यथापि नाम ममैतर्हि सर्वत्र चाग्र्यो धर्मकथिकानामभूत् सर्वत्र च शून्यतागतिगतोऽभूत् सर्वत्र च प्रतिसंविदां लाभ्यभूत् सर्वत्र च बोधिसत्त्वाभिज्ञासु गतिगतोऽभूत् । सुविनिश्चितधर्मदेशको निर्विचिकित्सधर्मदेशकः परिशुद्धधर्मदेशकश्चाभूत् । तेषां च बुद्धानां भगवतां शासने यावदायुष्प्रमाणं ब्रह्मचर्यं चरितवान् सर्वत्र च श्रावक इति संज्ञायते स्म । स खल्वनेनोपायेनाप्रमेयाणामसंख्येयानां सत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणामर्थमकार्षीदप्रमेयानसंख्येयांश्च सत्त्वान् परिपाचितवाननुत्तरायां सम्यक्संबोधौ । सर्वत्र च बुद्धकृत्येन सत्त्वानां प्रत्युपस्थितोऽभूत् सर्वत्र चात्मनो बुद्धक्षेत्रं परिशोधयति स्म सत्त्वानां च परिपाकायाभियुक्तोऽभूत् । एषामपि भिक्षवो विपश्यिप्रमुखानां सप्तानां तथागतानां येषामहं सप्तम एष एवाग्र्यो धर्मकथिकानामभूत् ।

तत्पश्चात्, भगवान् मैत्रायणीपुत्र आयुष्मान् पूर्ण के मन के भाव को समझकर सम्पूर्ण भिक्षुसघ से बोले—हे भिक्षुओ ! तुमलोग इस श्रावक मैत्रायणीपुत्र पूर्ण को देखो, जिसे मैंने इस भिक्षुसघ के धर्मोपदेशको मे श्रेष्ठ बताया है और अनेक वास्तविक गुणो से युक्त होने के कारण जिसकी मैंने अनेक प्रकार प्रशसा की है तथा जो सद्धर्म को ग्रहण करने के लिए मेरे शासन मे तत्परता से सलग्न है । धर्मदेशना करने मे न थकनेवाला यह इन चार परिषदो का सहर्षक, समादापक, समुत्तेजक तथा सप्रहर्षक है । वह उस धर्म का समर्थ व्याख्याता तथा अपने साथियो का समर्थ अनुग्रहीता है । हे भिक्षुओ ! तथागत को छोडकर अन्य कोई मैत्रायणीपुत्र पूर्ण को अर्थत या व्यञ्जनत (वास्तविक रूप मे) बराबरी करने मे समर्थ नही है । हे भिक्षुओ ! क्या तुम समझते हो कि यह खेत मेरे ही द्वारा उद्दिष्ट सद्धर्म का धारक है ? हे भिक्षुओ ! तुम्हें ऐसा नही सोचना चाहिए । ऐसा क्यो ? क्योकि, हे भिक्षुओ ! मुझे स्मरण है कि भूतकाल मे निन्यानब्वे कोटि बुद्धो के समय मे इसने ही इन भगवान् बुद्धो के शासन मे रहकर सद्धर्म को ग्रहण किया था । जिस प्रकार यह मेरे धर्मभाजको मे श्रेष्ठ है, उसी प्रकार

इन बुद्धो के समय भी यह ऐसा था । सर्वत्र ही शून्यता के ज्ञान को प्राप्त, विशिष्ट लक्षणो को धारण करनेवाला तथा सर्वत्र बोधिसत्त्वो के अलौकिक ज्ञान का पूर्ण ज्ञाता था और सुनिश्चित धर्मदेशक, निर्विचिकित्स, धर्मदेशक तथा परिशुद्ध धर्मदेशक था। उसने इन भगवान् बुद्धो के शासन मे जीवन-भर ब्रह्मचर्य का पालन किया और वह सर्वत्र श्रावक नाम से प्रसिद्ध था। उसने इस उपाय से अप्रमेय, असख्य कोटि खर्व शतसहस्र प्राणियो का हित किया तथा अप्रमेय एव असख्य प्राणियो को श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि में परिपक्व बनाया। उसने सर्वत्र प्राणियो को बुद्ध के कार्या के करने मे सहायता दी, सर्वत्र अपने बुद्धक्षेत्र को शुद्ध किया और वह प्राणियो को परिपक्व बनाने मे तत्पर रहा। हे भिक्षुओ! इन विपश्यी प्रमुख सात धर्मोपदेशक तथागतो मे, जिनमे सातवाँ मै हूँ, यही श्रेष्ठ था।

**यदपि तद्भिक्षवो भविष्यत्यनागतेऽध्वन्यस्मिन् भद्रकल्पे चतुर्भिर्बुद्धैरूनं बुद्धसहस्रं तेषामपि शासन एषैव पूर्णो मैत्रायणीपुत्रोऽग्र्यो धर्मकथिकानां भविष्यति सद्धर्मपरिग्राहकश्च भविष्यति । एवमनागतेऽध्वन्यप्रमेयाणामसंख्येयानां बुद्धानां भगवतां सद्धर्ममाधारयिष्यति अप्रमेयाणामसंख्येयानां सत्त्वानामर्थं करिष्यत्यप्रमेयानसंख्येयांश्च सत्त्वान् परिपाचयिष्यत्यनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ । सततसमितं चाभियुक्तो भविष्यत्यात्मनो बुद्धक्षेत्रपरिशुद्धये सत्त्वपरिपाचनाय । स इमामेवंरूपां बोधिसत्त्वचर्यां परिपूर्याप्रमेयैरसख्येयैः कल्पैरनुत्तरां सम्यक्संबोधिमभिसंभोत्स्यते । धर्मप्रभासो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोके भविष्यति विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवानस्मिन्नेव बुद्धक्षेत्र उत्पत्स्यते ।**

हे भिक्षुओ! भविष्य मे आनेवाले समय मे, इस भद्रकल्प मे जो चार कम एक हजार बुद्ध होगे, उनके भी शासन मे यही मैत्रायणीपुत्र पूर्ण धर्मोपदेशको मे श्रेष्ठ होगा और सद्धर्म का उपदेशक होगा तथा भविष्य मे अप्रमेय एव असख्य भगवान् बुद्धो के सद्धर्म को धारण करेगा, अप्रमेय एव असख्य प्राणियो का हित करेगा तथा अप्रमेय एव असख्य प्राणियो को श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि में परिपक्व बनायगा। अपने बुद्धक्षेत्र को शुद्ध करने तथा प्राणियो को परिपक्व बनाने मे निरन्तर तत्पर रहेगा। वह इस प्रकार की इस बोधिसत्त्वचर्या को पूर्ण करके अप्रमेय एव असख्य कल्पो मे श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करेगा। वह ससार में धर्मप्रभासन नामक अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, तथागत होगा तथा ज्ञान एव सदाचार से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ, दमनयोग्य इन्द्रियो का नियन्ता तथा मनुष्य एव देवो मे शासक भगवान् बुद्ध के रूपो मे इसी बुद्धक्षेत्र मे उत्पन्न होगा।

तेन खलु पुनर्भिक्षवः समयेन गङ्गानदीवालुकोपमास्त्रिसाहस्रमहासाहस्रलोकधातव एकं बुद्धक्षेत्रं भविष्यति । समं पाणितलजातं सप्तरत्नमयमपगतपर्वतं सप्तरत्नमयैः कूटागारैः परिपूर्णं भविष्यति। देवविमानानि चाकाशस्थितानि भविष्यन्ति देवा अपि मनुष्यान् द्रक्ष्यन्ति मनुष्या अपि देवान् द्रक्ष्यन्ति । तेन खलु पुनर्भिक्षवः समयेनेदं बुद्धक्षेत्रमपगतपापं भविष्यत्यपगतमातृग्रामं च । सर्वे च ते सत्त्वा औपपादुका भविष्यन्ति ब्रह्मचारिणो मनोमयैरात्मभावैः स्वयंप्रभा ऋद्धिमन्तो वैहायसंगमा वीर्यवन्तः स्मृतिमन्तः प्रज्ञावन्तः सुवर्णवर्णैः समुच्छ्रयैर्द्वात्रिंशद्भिर्महापुरुषलक्षणैः समलंकृतविग्रहाः। तेन खलु पुनर्भिक्षवः समयेन तस्मिन् बुद्धक्षेत्रे तेषां सत्त्वानां द्वावाहारौ भविष्यतः । कतमौ द्वौ । यदुत धर्मप्रीत्याहारो ध्यानप्रीत्याहारश्च । अप्रमेयाणि चासंख्येयानि बोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणि भविष्यन्ति सर्वेषां च महाभिज्ञाप्राप्तानां प्रतिसंविद्गतिं गतानां सत्त्वाववादकुशलानाम् । गणनासमतिक्रान्ताश्चास्य श्रावका भविष्यन्ति महर्द्धिका महानुभावा अष्टविमोक्षध्यायिनः । एवमपरिमितगुणसमन्वागतं तद्बुद्धक्षेत्रं भविष्यति। रत्नावभासश्च नाम स कल्पो भविष्यति । सुविशुद्धा च नाम सा लोकधातुर्भविष्यति। अप्रमेयानसंख्येयांश्चास्य कल्पानायुष्प्रमाणं भविष्यति। परिनिर्वृतस्य च तस्य भगवतो धर्मप्रभासस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य सद्धर्मश्चिरस्थायी भविष्यति । रत्नमयैश्च स्तूपैः सा लोकधातुः स्फुटा भविष्यति। एवमचिन्त्यगुणसमन्वागतं भिक्षवस्तस्य भगवतस्तद्बुद्धक्षेत्रं भविष्यति । इदमवोचद् भगवान् । इदं वदित्वा सुगतो ह्यथापरमेतदुवाच शास्ता ।

पुन हे भिक्षुओ ! उस समय यह बुद्धक्षेत्र गगा नदी की बालुका के समान असख्य त्रिसाहस्र महासाहस्र लोकधातुओ स निर्मित होगा । वह हथेली के समान चौरस, सात रत्नो से युक्त, पर्वतो से रहित एव सात प्रकार के रत्नो से बने गगनचुम्बी प्रमाणो से पूर्ण होगा । उस समय देवो के विमान आकाश मे खडे होगे तथा देवता भी मनुष्यो को देखेगे और मनुष्य देवताओ को देखेगे । पुन हे भिक्षुओ ! उस समय यह बुद्धक्षेत्र पापो से रहित एव स्त्रियो से रहित होगा । वे सभी प्राणी स्वयम्भू, ब्रह्मचारी, मनोमय शरीर के धारक स्वयप्रकाश, अलौकिक शक्ति से सम्पन्न, आकाशगामी, वलशाली स्मृतिमान् एव वुद्धिमान् होगे, उनका शरीर सुवर्ण के वर्ण का होगा एव उनके शरीर मे महापुरुषो के वत्तीस लक्षण वर्त्तमान रहेगे । पुन हे भिक्षुओ ! उस समय उस वुद्धक्षेत्र मे इन प्राणियो के दो प्रकार के आहार होगे । वे दो प्रकार के आहार कौन-कौन होगे ? वे होगे---धर्मप्रीति आहार और ध्यानप्रीति आहार। उस समय ऐसे अप्रमेय एवं असख्य कोटिखर्व शतसहस्र वोधिसत्त्व होगे, जो सभी महाभिज्ञाओ को प्राप्त, प्रतिसविदाओ

से सम्पन्न एव प्राणियों को उपदेश देने मे कुशल होंगे। इस बुद्ध के गणना से परे, महती शक्ति से सम्पन्न, महानुभाव तथा अष्टविमोक्षाध्यायी श्रावक होंगे। इस प्रकार, वह बुद्धक्षेत्र असख्य गुणो से युक्त होगा। उस कल्प का नाम रत्नावभास होगा एव उस लोकधातु का नाम सुविशुद्धा होगा। उसकी आयु अप्रमेय एव असख्य कल्पो की होगी। इन भगवान् अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, तथागत धर्मप्रभास के परिनिर्वाण प्राप्त कर लेने के अनन्तर भी सद्धर्म चिरस्थायी रहेगा। रत्नमय स्तूपो से वह लोकधातु प्रकाशित रहेगी। हे भिक्षुओ! इस प्रकार, उन भगवान् का वह बुद्धक्षेत्र अचिन्त्य गुणो से सम्पन्न होगा। भगवान् ने इस प्रकार कहा। ऐसा कहकर सुगत एव शास्ता इस प्रकार बोले—

**शृणोथ मे भिक्षव एतमर्थं यथा चरी मह्य सुतेन चीर्णा।**
**उपायकौशल्य सुशिक्षितेन यथा च चीर्णा इय बोधिचर्या ॥१॥**

हे भिक्षुओ! मेरी इस बात को सुनो। मै बताता हूँ कि किस प्रकार मेरे पुत्र ने चर्या का आचरण किया है। और, किस प्रकार उपायकौशल्य को अच्छी तरह जानकर उसने इस बोधिचर्या का आचरण किया है।

**हीनाधिमुक्ता इम सत्त्व ज्ञात्वा उदारयाने च समुत्त्रसन्ति।**
**ततु श्रावका भोन्तिमि बोधिसत्त्वाः प्रत्येकबोधिं च निदर्शयन्ति ॥२॥**

ये प्राणी हीन प्रवृत्तिवाले है, अत उदार यान के उपदेश को सुनकर घबरा जायेंगे—ऐसा सोचकर ये बोधिसत्त्व श्रावक हो जाते है और प्रत्येक बोधि का निदर्शन करते है।

**उपायकौशल्यशतैरनेकैः परिपाचयन्ति बहु बोधिसत्त्वान्।**
**एवं च भाषन्ति वयं हि श्रावका दूरे वयं उत्तमग्रबोधिया ॥३॥**

अनेकशत उपायकौशल्यो के द्वारा ये अनेक बोधिसत्त्वो को परिपक्व बनाते है। यद्यपि वे इस प्रकार कहते है—'हम श्रावक है, अत हम श्रेष्ठ अग्रबोधि से दूर है।'

**एतां चरिं तेष्वनुशिक्षमाणाः परिपाकु गच्छन्ति हि सत्त्वकोट्यः।**
**हीनाधिमुक्ताश्च कुसीदरूपा अनुपूर्व ते सर्वि भवन्ति बुद्धाः ॥४॥**

उनमे इस चर्या को सीखकर वे नीच प्रवृत्तिवाले एव आलसी करोडो प्राणी पूर्ण ज्ञान को प्राप्त हो जाते है और क्रमश वे सभी बुद्ध बन जाते है।

**अज्ञानचर्यां च चरन्ति एते वयं खलु श्रावक अल्पकृत्याः।**
**निर्विण्ण सर्वासु च्युतोपपत्तिषु स्वकं च क्षेत्रं परिशोधयन्ति ॥५॥**

'हम भी अल्पकृत्य श्रावक है', ऐसा दिखाते हुए भी अज्ञानियो की चर्या का आचरण करते है एव सभी प्रकार के उत्पत्ति के विषय में निर्विण्ण रहते है। इस प्रकार, वे अपने क्षेत्र को शुद्ध करते है।

सरागतामात्म निदर्शयन्ति सदोषतां चापि समोहतां च ।
दृष्टीविलग्नांश्च विदित्व सत्त्वांस्तेषां पि दृष्टीं समुपाश्रयन्ति ॥६॥

वे अपनी सरागता, सदोपता और सम्मोहता भी निदर्शित करते हैं। प्राणियो को (कु) दृष्टियो मे सलग्न देखकर वे उनकी भी दृष्टि का आश्रय लेते हैं ।

एवं चरन्तो बहु मह्य श्रावकाः सत्त्वानुपायेन विमोचयन्ति ।
उन्मादु गच्छेयु नरा अविद्वसू सचैव सर्वं चरितं प्रकाशयेत् ॥७॥

ऐसा आचरण करत हुए मेरे अनेक श्रावक मूर्ख व्यक्ति घबरा जायेंगे, ऐसा सोचकर उपायकौशल्यो के द्वारा प्राणियो को मुक्त करते हैं । क्योकि, वे जानते हैं कि यदि उनके सामने सारी चर्या एक ही बार प्रकट कर दी जाय ।

पूर्णो अयं श्रावक मह्य भिक्षवश्चरितो पुरा बुद्धसहस्रकोटिषु ।
तेषां च सद्धर्म परिग्रहीषीद् बौद्ध इदं ज्ञान गवेषमाणः ॥८॥

हे भिक्षुओ ! यह मेरा पूर्ण नामक श्रावक हैं । हमने पूर्वकाल मे सहस्रो कोटि बुद्धो के शासन मे रहकर अपनी चर्या का आचरण किया हैं । तथा इस बुद्धज्ञान की खोज करते हुए उनके सद्धर्म को ग्रहण किया हैं ।

सर्वत्र चैषो अभु अग्रश्रावको बहुश्रुतश्चित्रकथी विशारदः ।
संहर्षकश्चा अकिलासि नित्यं सद बुद्धकृत्येन च प्रत्युपस्थितः ॥९॥

यह सर्वत्र ही बहुश्रुत विचित्र कथाएँ कहनेवाला, कुशल, सहर्ष एव क्लेश से मुक्त अग्रश्रावक था तथा वह सदा बुद्धकृत्य करने को तैयार रहता था ।

महाअभिज्ञासु सदा गतिंगतः प्रतिसंविदानां च अभूषि लाभी ।
सत्त्वान चो इन्द्रियगोचरज्ञो धर्मं च देशेति सदा विशुद्धम् ॥१०॥

वह सदा महाभिज्ञाओ को प्राप्त तथा प्रतिसविदाओ का भागी था। वह प्राणियो की इन्द्रियो एव विषयो को जानता हुआ सदा विशुद्ध धर्म की देशना करता था।

सद्धर्म श्रेष्ठं च प्रकाशयन्तः परिपाचयी सत्त्व सहस्रकोट्यः ।
अनुत्तरस्मिन्निह अग्रयाने क्षेत्रं स्वकं श्रेष्ठु विशोधयन्तः ॥११॥

श्रेष्ठ सद्धर्म को प्रकाशित करते हुए तथा अपने उत्तम क्षेत्र को शुद्ध करते हुए उसने श्रेष्ठ अग्रयान मे सहस्रो कोटि प्राणियो को परिपक्व बनाया हैं ।

अनागते चापि तथैव अध्वे पूजेष्यती बुद्ध सहस्रकोट्यः ।
सद्धर्म श्रेष्ठं च परिग्रहीष्यति स्वकं च क्षेत्रं परिशोधयिष्यति ॥१२॥

भविष्य मे भी (वह) इसी प्रकार सहस्रो कोटि बुद्धो की पूजा करेगा, श्रेष्ठ सद्धर्म को ग्रहण करेगा और अपने क्षेत्र को पूर्ण रूप से शुद्ध करेगा ।

**देशेष्यती धर्म सदा विशारदो उपायकौशल्यसहस्रकोटिभिः ।**
**बहूंश्च सत्त्वान् परिपाचयिष्यति सर्वज्ञज्ञानस्मि अनास्रवस्मिन् ॥ १३॥**

वह कुशल पूर्ण सदा धर्म की देशना करेगा तथा सहस्र कोटि उपायकौशल्यो के द्वारा अनेक प्राणियो को उस निष्पाप सर्वज्ञज्ञान मे परिपक्व बनायगा ।

**सो पूज कृत्वा नरनायकानां सद्धर्मश्रेष्ठं सद धारयित्वा ।**
**भविष्यती बुद्ध स्वयंभु लोके धर्मप्रभासो दिशतासु विश्रुतः ॥१४॥**

वह नरनायको की पूजा करके तथा श्रेष्ठ सद्धर्म को सदा धारण करके ससार मे स्वयम्भू बुद्ध बनेगा तथा दिशाओ मे धर्मप्रभास नाम से प्रसिद्ध होगा ।

**क्षेत्रं च तस्य सुविशुद्ध भेष्यती रत्नान सप्तान सदा विशिष्टम् ।**
**रत्नावभासश्च स कल्पु भेष्यती सुविशुद्धसो भेष्यति लोकधातुः ॥१५॥**

उनका वह विशुद्ध क्षेत्र सदा सात रत्नो से सुशोभित होगा । उस कल्प का नाम 'रत्नावभास' होगा तथा उस लोकधातु का नाम 'सुविशुद्ध' होगा ।

**बहुबोधिसत्त्वा सहस्रकोट्यो महाभिज्ञासु सुकोविदानाम् ।**
**येहि स्फुटो भेष्यति लोकधातुः सुविशुद्ध शुद्धेहि महर्द्धिकेहि ॥१६॥**

महाभिज्ञाओ मे निष्णात सहस्र कोटि बोधिसत्त्व उनमे निवास करेगे। उनके शुद्ध एव महती शक्ति से सम्पन्न कार्यो के द्वारा वह लोकधातु 'सुविशुद्ध' नाम से प्रसिद्ध होगी ।

**अथ श्रावकाणां पि सहस्रकोट्यः संघस्तदा भेष्यति नायकस्य ।**
**महर्द्धिकानष्टविमोक्षध्यायिनां प्रतिसंविदासू च गतिगतानाम् ॥१७॥**

उस समय नायक का एक विशाल सघ होगा, जो महती शक्ति से सम्पन्न, 'अष्ट-विमोक्षाध्यायी' एव प्रतिसविदाओ को प्राप्त सहस्रो श्रावको से पूर्ण होगा ।

**सर्वे च सत्त्वास्तहि बुद्धक्षेत्रे शुद्धा भविष्यन्ति च ब्रह्मचारिण. ।**
**उपपादुकाः सर्वि सुवर्णवर्णा द्वात्रिंशतीलक्षणरूपधारिणः ॥१८॥**

उस बुद्धक्षेत्र में (रहनेवाले) सभी प्राणी शुद्ध आचरणवाले एव ब्रह्मचारी होगे तथा सभी स्वयम्भू सुवर्ण के रग मे एव बत्तीस लक्षणो से युक्त शरीर को धारण करनेवाले (होगे) ।

**आहारसञ्ज्ञा च न तत्र भेष्यति अन्यत्र धर्मे रति ध्यानप्रीतिः ।**
**न मातृग्रामोऽपि च तत्र भेष्यति न चाप्यपायान च दुर्गतीभयम् ॥१९॥**

धर्म मे रति (तथा) ध्यान मे प्रीति के अतिरिक्त उनका अन्य कोई आहार नही होगा । वहाँ स्त्रियाँ नही होगी एव अधोगति तथा दुर्गति का भय भी नही होगा ।

૪૦ તપાગચ્છના આચાર્યોની નોટો—પૂજ્યપાદ આચાર્ય મહારાજશ્રી-સંગૃહીત.
૪૧ કોન્ફરન્સ હેરલ્ડનો ઐતિહાસિક અંક.

## જૈનેતર ગ્રન્થો.

### ( ગુજરાતી. )

૪૨ મીરાતે એહમદી—પઠાણ નીઝામખાન નૂરખાનનો અનુવાદ.
૪૩ મીરાતે સિકન્દરી—આત્મારામ મોતીરામ દીવાનજીનો અનુવાદ.
૪૪ મુસલમાની રીયાસત—સૂર્યરામ સોમેશ્વર દેવાશ્રયીનો અનુવાદ
૪૫ કાઠિયાવાડ સર્વ સંગ્રહ.
૪૬ મીરાતે આલમગીરી—કર્ત્તા શેખ ગુલામમોહમદ આબીદમિયાં સાહેબ
૪૭ અકબર—ગુજરાત વર્નાક્યુલર સોસાઇટીવાળું.
૪૮ ફાર્બસ રાસમાળા—રણછોડભાઇ ઉદયરામનો અનુવાદ.

### ( હિન્દી. )

૪૯ सीरोही राज्यका इतिहास—श्रीयुत रायबहादुर गौरीशंकर हीराचंद ओझा कृत.
५० अकबर ( इन्डीयन प्रेस-अलाहाबादवाला )
५१ अकबर ( ग्वालीयरवाला )
५२ सम्राट् अकबर—पं. गुलजारीलाल चतुर्वेदी-अनुवादित
५३ भारतभ्रमण—श्रीवङ्कटेश्वर प्रेसमें मुद्रित.

### बंगाली.

५४ सम्राट् अकबर—श्रीबङ्किमचन्द्र लाहिडी बि. एल. प्रणीत.
५५ समसामयिक भारतेर् उनविंश खण्ड. योगेन्द्रनाथ समाद्दार-संपादित.
५६ 'भारतवर्ष' मासिकपत्रिका ।

### उर्दु

५७ दरबारे अकबरी—प्रो. आजाद कृत.

एतादृशं क्षेत्रवर भविष्यति पूर्णस्य संपूर्णगुणान्वितस्य ।
आकीर्ण सत्त्वेहि सुभद्रकेहि यत् किंचिमात्र पि इदं प्रकाशितम् ॥२०॥

सम्पूर्ण गुणो से युक्त पूर्ण का इस प्रकार श्रेष्ठ क्षेत्र होगा । वह सुन्दर प्राणियो से पूर्ण होगा । उसके विषय में यहा थोडी ही चर्चा की गई है ।

अथ खलु तेषां द्वादशानां वशीभूतशतानामेतदभवत् । आश्चर्यप्राप्ता स्मादभुतप्राप्ताः स्म । सचेदस्माकमपि भगवान् यथेमेऽन्ये महाश्रावका व्याकृता एवमस्माकमपि तथागतः पृथक् पृथग् व्याकुर्यात् । अथ खलु भगवांस्तेषां महाश्रावकाणां चेतसैव चेतः परिवितर्कमाज्ञायायुष्मन्तं महाकाश्यपमामन्त्रयते स्म । इमानि काश्यप द्वादश वशीभूतशतानि येषामहमेतर्हि संमुखीभूतः सर्वाण्येतान्यहं काश्यप द्वादश वशीभूतशतान्यनन्तरं व्याकरोमि । तत्र काश्यप कौण्डिन्यो भिक्षुर्महाश्रावको द्वाषष्टीनां बुद्धकोटीनयुतशतसहस्राणां परेण परतरं समन्तप्रभासो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोके भविष्यति विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान् । तत्र काश्यपानेनैकेन नामधेयेन पञ्च तथागतशतानि भविष्यन्ति । अतः पञ्च महाश्रावकशतानि सर्वाण्यनन्तरमनुभविष्यन्ति । तद् यथा गयाकाश्यपो नदीकाश्यप उरुविल्वकाश्यपः कालः कालोदाय्यनिरुद्धो रेवतः कप्फिणो वक्कुलश्चुन्दः स्वागत इत्येवंप्रमुखानि पञ्च वशीभूतशतानि ।

तत्पश्चात्, उन बारह सौ अर्हतो (शिष्यो) के मन मे ऐसा विचार आया—हमलोग आश्चर्य एव विस्मय को प्राप्त हो गये है । भगवान् ने किस प्रकार उन अन्य महाश्रावको के विषय मे भविष्यवाणी की है, उसी प्रकार से तथागत हमलोगो के विषय मे भी अलग-अलग भविष्यवाणी करे । तदनन्तर, भगवान् उन महाश्रावको के मन मे उत्पन्न वितर्को का अपने मन मे अनुमान करके आयुष्मान् महाकाश्यप से बोले—हे काश्यप ! ये बारह सौ अर्हत् है, जिनके सम्मुख मैं इस प्रकार खडा हूँ । हे काश्यप ! इन सब बारह सौ अर्हतो मे से एक-एक के बारे मे भविष्यवाणी करता हूँ । हे काश्यप ! इनमे से यह महाश्रावक भिक्षु कौण्डिन्य बासठ कोटि खर्व शतसहस्र बुद्धो के अनन्तर तथा उससे भी परे (काल मे) ससार में 'समन्तप्रभास' नामक तथागत होगा एव अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, ज्ञान और सदाचार से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ, दमनयोग्य पुरुषो का नियन्ता एव देवो और मनुष्यो का शासक भगवान् बुद्ध के रूप मे प्रसिद्ध होगा । हे काश्यप ! वहाँ इसी एक नाम के धारक-पाँच सौ तथागत होगे । अत, ये सभी पाँच सौ महाश्रावक श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करेगे तथा सभी समन्तप्रभास नाम के धारक होगे । उन पाँच सौ अर्हतो मे गयाकाश्यप, नदीकाश्यप, उरुविल्वकाश्यप, काल, कालोदायी, अनिरुद्ध, रेवत, कप्फिण, वक्कुल, चुन्द एव स्वागत प्रमुख होगे ।

अथ खलु भगवांस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत ।

तदनन्तर, भगवान् ने उस समय ये गाथाएँ कहीं—

कौण्डिन्यगोत्रो मम श्रावकोऽयं तथागतो भेष्यति लोकनाथः ।
अनागतेऽध्वानि अनन्तकल्पे विनेष्यते प्राणिसहस्रकोट्यः ।२१।।

मेरा यह कौण्डिन्यगोत्रीय श्रावक लोगो का स्वामी तथागत होगा तथा यह भविष्य में आनेवाले अनन्त कल्पो मे सहस्र कोटि प्राणियो को उपदेश देगा ।

समन्तप्रभो नाम जिनो भविष्यति क्षेत्रं च तस्य परिशुद्ध भेष्यति ।
अनन्तकल्पस्मि अनागतेऽध्वनि दृष्ट्वान बुद्धान् बहवो ह्यनन्तान् ।।२२।।

वह भविष्य में आनेवाले अनन्तकल्पो मे, अनन्त एव अनेक बुद्धो के दर्शन करके 'समन्तभद्र' नामक बुद्ध होगा और उसका क्षेत्र परिशुद्ध होगा ।

प्रभास्वरो बुद्धबलेनुपेतो विघुष्टशब्दो दशसु दिशासु ।
पुरस्कृतः प्राणिसहस्रकोटिभिर्देशेष्यती उत्तममग्रबोधिम् ।।२३।।

वह तेजस्वी बुद्ध के बल से युक्त एव सहस्र कोटि प्राणियो से पुरस्कृत, श्रेष्ठ, अग्रबोधि का उपदेश देगा और उस समय उसके शब्द दसो दिशाओ मे गूँज उठेगे ।

ततु बोधिसत्त्वा अभियुक्तरूपा विमानश्रेष्ठान्यभिरुह्य चापि ।
विहरन्त तत्र अनुचिन्तयन्ति विशुद्धशीला सद साधुवृत्तयः ।।२४।।

वहाँ पर श्रेष्ठ रूप के धारक विशुद्ध स्वभाववाले एव साधु आचरणवाले बोधिसत्त्व श्रेष्ठ विमानो पर चढकर विहार करते हुए धर्म के चिन्तन में रत रहेंगे ।

श्रुत्वान धर्मं द्विपदोत्तमस्य अन्यानि क्षेत्राण्यपि चो सदा ते ।
व्रजन्ति ते बुद्धसहस्रवन्दकाः पूजां च तेषां विपुलां करोन्ति ।।२५।

मनुष्यो मे श्रेष्ठ बुद्ध के धर्म को सुनकर सहस्रो बुद्धो के पूजक वे सदा अन्य क्षेत्रो मे जाते है और उनकी विपुल पूजा करते है।

क्षणेन ते चापि तदास्य क्षेत्रं प्रत्यागमिष्यन्ति विनायकस्य ।
प्रभासनामस्य नरोत्तमस्य, चर्याबलं तादृशकं भविष्यति ।।२६।।

उनकी चर्या की ऐसी शक्ति होगी, जिससे वे शीघ्र ही मनुष्यो मे 'श्रेष्ठप्रभास' नामक इन विनायक के क्षेत्र में लौट आयेगे ।

षष्टिः सहस्रा परिपूर्णकल्पानायुष्प्रमाणं सुगतस्य तस्य ।
ततश्च भूयो द्विगुणेन तायिनः परिनिर्वृतस्येह स धर्म स्थास्यति ।।२७।।

उन सुगत की आयु पूरे साठ सहस्र कल्पो की होगी । ससार के रक्षक उनके परिनिर्वाण प्राप्त कर लेने पर उसके दुगुने समय तक उनका धर्म स्थित रहेगा ।

**प्रतिरूपकश्चास्य भविष्यते पुनस्त्रिगुणं ततो एत्तकमेव कालम् ।**
**सद्धर्मभ्रष्टे तद तस्य तायिनो दुःखिता भविष्यन्ति नरा मरू च ।।२८।।**

उसके तिगुने समय तक इस धर्म का प्रतिरूप स्थित रहेगा। इस ससार के स्वामी के द्वारा उपदिष्ट सद्धर्म के नष्ट हो जाने पर देवता एव मनुष्य दु खित हो जायेगे।

**जिनान तेषां समनामकानां समन्तप्रभाणां पुरुषोत्तमानाम् ।**
**परिपूर्णपञ्चाशतनायकानां एते भविष्यन्ति परंपराय ।।२९।।**

समन्तप्रभ—इस समान नाम के धारण करनेवाले, पुरुषश्रेष्ठ एव ससार के नायक वे पूरे पाँच सौ जिन एक के अनन्तर एक की परम्परा मे उत्पन्न होते रहेगे।

**सर्वेष एतादृशकाश्च व्यूहा ऋद्धीबलं च तथ बुद्धक्षेत्रम् ।**
**गणश्च सद्धर्म तथैव ईदृशः सद्धर्मस्थानं च समं भविष्यति ।।३०।।**

उन सवके इसी प्रकार के व्यूह होगे। उनकी अलौकिक शक्ति, बुद्ध क्षेत्र, गण तथा सद्धर्म इसी प्रकार के होगे तथा सद्धर्म का स्थान भी समान होगा।

**सर्वेषमेतादृशकं भविष्यति नामं तदा लोकि सदेवकस्मिन् ।**
**यथा मया पूर्व प्रकीर्त्तितासीत् समन्तप्रभासस्य नरोत्तमस्य ।।३१।।**

तव देवो-समेत इस ससार मे सवका यही नाम होगा, जो नाम मैंने पूर्वकाल मे पुरुषो मे श्रेष्ठ समन्तप्रभास के लिए बताया था।

**परंपरा एव तथान्यमन्यं ते व्याकरिष्यन्ति हितानुकम्पी ।**
**अनन्तरायं मम अद्य भेष्यति यथैव शासास्यहु सर्वलोकम् ।।३२।।**

सवका हित एव सव पर अनुकम्पा करनेवाले वे क्रम से एक दूसर के विषय मे भविष्यवाणी करेगे और कहेगे कि यह मेरा उत्तराधिकारी होगा और मेरी तरह सारे लोक पर शासन करेगा।

**एवं खु एते त्वमिहाद्य काश्यप धारेहि पञ्चाशतनूनकानि ।**
**वशिभूत ये चापि ममान्यश्रावकाः कथयाहि चान्येष्वपि श्रावकेषु ।।३३।।**

हे काश्यप ! इस प्रकार तुम आज यहाँ इन पाँच सौ शिष्यो को स्वीकार करो। मेरे वशीभूत और भी जो अन्य श्रावक है, उन्हे एव उनसे भिन्न अन्य श्रावको को भी इसकी सूचना दो।

**अथ खलु तानि पञ्चार्हच्छतानि भगवतः संमुखमात्मनो व्याकरणानि श्रुत्वा तुष्टा उदग्रा आत्तमनसः प्रमुदिताः प्रीतिसौमनस्यजाता येन भगवांस्तेनोपसंक्रान्ता उपसंक्रम्य भगवतः पादयोः शिरोभिर्निपत्यैवमाहुः ।**

अत्ययं वयं भगवन् देशयामो यैरस्माभिर्भगवन्नेवं सततसमितं चित्तं परिभावितमिदमस्माकं परिनिर्वाणम् । परिनिर्वृता वयमिति यथापीदं भगवन्नव्यक्ता अकुशला अविधिज्ञाः । तत् कस्य हेतोः । यैर्नामास्माभिर्भगवंस्तथागतज्ञानेऽभिसंबोद्धव्य एवरूपेण परीत्तेन ज्ञानेन परितोषं गताः स्म ।

तदनन्तर, वे पाँच सौ अर्हत् भगवान् के मुख से अपने-अपने बारे मे भविष्यवाणी सुनकर तुष्ट, उदग्र, आत्तमना और प्रमुदित हुए तथा उनके हृदय मे प्रेम एव सौमनस्य उत्पन्न हुए । वे जिस ओर भगवान् थे, उस ओर चल पडे । वहाँ जाकर वे भगवान् के चरणो मे सिर झुकाकर इस प्रकार बोले—हे भगवन् ! हम लोग अपने पाप को स्वीकार करते हैं । यत, हे भगवन् ! अव्यक्त, अकुशल और अविविज्ञ हमलोग सदा निरन्तर, अपने मन का यही समझाते रहे कि यही निर्वाण है और हमलोग निर्वृत हो गये । ऐसा क्यों कहता हूँ ? क्योकि, हे भगवन् ! तथागत के ज्ञान मे अभिसम्बोधि प्राप्त करने के अधिकारी होते हुए भी हमलोग इस प्रकार के सीमित ज्ञान से ही परितुष्ट हो गये ।

तद् यथापि नाम भगवन् कस्यचिदेव पुरुषस्य कचिदेव मित्रगृहं प्रविष्टस्य मत्तस्य वा सुप्तस्य वा स मित्रोऽनर्घमणिरत्नं वस्त्रान्ते बध्नीयादस्येदं मणिरत्नं भवत्विति । अथ खलु भगवन् स पुरुष उत्थायासनात् प्रक्रामेत् । सोऽन्यं जनपदप्रदेशं प्रपद्येत । स तत्र कृच्छ्रप्राप्तो भवेदाहारचीवरपर्येष्टिहेतोः कृच्छ्रमापद्येत । महता च व्यायामेन कथंचित् कंचिदाहारं प्रतिलभेत तेन च सन्तुष्टो भवेदात्तमनस्कः प्रमुदितः । अथ खलु भगवंस्तस्य पुरुषस्य स पुराणमित्रः पुरुषो येन तस्य तदनर्घेयं मणिरत्नं वस्त्रान्ते बद्धं स तं पुनरेव पश्येत्तमेवं वदेत् । किं त्वं भोः पुरुष कृच्छ्रमापद्यसे आहारचीवरपर्येष्टिहेतोर्यदा यावद् भोः पुरुष मया तव सुखविहारार्थं सर्वकामनिवर्तकमनर्घेयं मणिरत्नं वस्त्रान्ते उपनिबद्धम् । निर्यातितं त भोः पुरुष ममत मणिरत्नम् । तदेवमुपनिबद्धमेव भोः पुरुष वस्त्रान्ते मणिरत्नम् । न च नाम त्वं भोः पुरुष प्रत्यवेक्षसे । किं मम बद्धं केन वा बद्धं को हेतुः किं निदानं वा बद्धम् । एतद्बालजातीयस्त्वं भोः पुरुष यस्त्वं कृच्छ्रेणाहारचीवरं पर्येषमाणस्तुष्टिमापद्यसे । गच्छ त्वं भोः पुरुषैतन्मणिरत्नं गृहीत्वा महानगरं गत्वा परिवर्तयस्व । तेन च धनेन सर्वाणि धनकरणीयानि कुरुष्वेति ।

हे भगवन् ! जैसे कोई पुरुष अपने मित्र के किसी घर मे प्रवेश करके वहाँ पागल हो जाय या सो जाय । तदनन्तर, उसका मित्र कीमती मणिरत्न उसके वस्त्र के छोर में ऐसा सोचकर बाँध दे कि यह मणिरत्न उसका ही है । हे भगवन् ! तदनन्तर

वह पुरुष विछावन से उठकर चला जाय। वह एक दूसरे जनपद-प्रदेश मे पहुँचे, वहाँ वह कष्ट मे पड जाय और भोजन एव वस्त्र की खोज करने मे भी उसे कष्ट प्राप्त हो। वडे परिश्रम से किसी प्रकार कुछ आहार प्राप्त करे और उसे पाकर सन्तुष्ट, आत्तमनस्क और प्रमुदित हो जाय। तदनन्तर, हे भगवन्! उस पुरुष का वह पुराना मित्र, जिसने उसके वस्त्र की छोर मे कीमती मणिरत्न वाँधा था, उसे फिर देखे और उससे इस प्रकार कहे—हे पुरुष! तुम भोजन और वस्त्र की खोज मे कष्ट क्यो उठा रहे हो? जवकि हे पुरुष! मै तुम्हारे सुख एव आनन्द के लिए सभी कामनाओ को पूर्ण करनेवाले कीमती मणिरत्न तुम्हारे वस्त्र के छोर मे वाँध दिया था। हे पुरुष! मैने इस मणिरत्न को तुम्हे दे दिया है। हे पुरुष! वही मणिरत्न मैने तुम्हारे वस्त्र के छोर मे वांध दिया है। हे पुरुष! तुम इस वात पर नही विचार करते कि मेरे वस्त्र मे क्या वाँधा गया है, किसके द्वारा वाँधा गया है, किस हेतु और किस प्रयोजन से वांधा गया है। हे पुरुष! तुम सचमुच मे महान् मूर्ख हो कि इतने कष्ट से भोजन और वस्त्र खोजते हुए भी सन्तुष्ट रहते हो। हे पुरुष! तुम जाओ और इस मणिरत्न को लेकर किसी वडे नगर मे जाकर इसे वदल लाओ। वदले मे प्राप्त धन से सम्पन्न होनेवाले सभी कार्य करो।

**एवमेव भगवन्नस्माकमपि तथागतेन पूर्वमेव बोधिसत्त्वचर्यां चरता सर्वज्ञताचित्तान्युत्पादितान्यभूवन्। तानि च वयं भगवन्न जानीमो न बुध्यामहे। ते वयं भगवन्नर्हद्भूमौ निर्वृताः स्म इति संजानीमः। वयं कृच्छ्रं जीवामो यद्वयं भगवन्नेवं परीत्तेन ज्ञानेन परितोषमापद्यामः सर्वज्ञज्ञानप्रणिधानेन सदा अविनष्टेन ते वयं भगवंस्तथागतेन संबोध्यमानाः। मा यूयं भिक्षव एतन्निर्वाणं मन्यध्व संविद्यन्ते भिक्षवो युष्माकं सन्ताने कुशलमूलानि यानि मया पूर्वं परिपाचितानि। एतर्हि च ममैवेदमुपायकौशल्यं धर्मदेशनाभिलापेन यद् यूयमेतर्हि निर्वाणमिति मन्यध्वे। एवं च वयं भगवता संबोधयित्वाद्यानुत्तरायां सम्यक्संबोधौ व्याकृताः।**

इसी प्रकार, हे भगवन्! वोधिसत्त्व की चर्या का आचरण करते हुए तथागत ने पहले ही हमारे हृदय मे सर्वज्ञता ज्ञान को उत्पन्न कर दिया था। हे भगवन्! उसे हम नही जानते और नही समझते। हे भगवन्! हम केवल इतना ही जानते है कि हमलोग अर्हत् की स्थिति मे निर्वृत हो गये। हे भगवन्! हमलोग कष्ट से जी रहे है कि हम इस क्षुद्रज्ञान से इस प्रकार सन्तुष्ट हो जाते है। यद्यपि हे भगवन्! तथागत हमलोगो को सदैव अविनष्ट, सर्वज्ञ ज्ञान के विषय मे, प्रणिधान के विषय मे हमे समझाते रहते है—हे भिक्षुओ! इसे निर्वाणामृत समझो। हे भिक्षुओ! तुम्हारे हित मे जो कुशल मूल है, उन्हे मैने पहले ही परिपक्व कर दिया है। यह तो धर्मोपदेश देने का मेरा उपायकौशल्य है, जिसे तुमलोग निर्वाण समझ रहे हो। इस प्रकार, हमलोगो

को सम्बोधित करके भगवान् ने हमलोगो के श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि प्राप्त करने के विषय मे भविष्यवाणी की ।

**अथ खलु तानि पञ्चवशीभूतशतान्यज्ञातकौण्डिन्यप्रमुखानि तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषन्त ।**

तत्पश्चात्, उस समय अज्ञातकौण्डिन्य प्रमुख पांच सौ अर्हतो ने ये गाथाएँ कही—

**हृष्टा प्रहृष्टा स्म श्रुणित्व एतां आश्वासनामीदृशिकामनुत्तराम् ।**
**यं व्याकृता स्म परमाग्रबोधये नमोऽस्तु ते नायक नन्तचक्षुः ॥३४॥**

हमलोग अपने अग्रबोधि प्राप्त करने के विषय मे इस प्रकार की आश्वासनपूर्ण श्रेष्ठ भविष्यवाणी को सुनकर हृष्ट एव प्रहृष्ट हो गये। हे अनन्तचक्षुनायक ! आपको नमस्कार है ।

**देशेमहे अत्ययु तुभ्यमन्तिके यथैव बाला अविदू अजानकाः ।**
**यं वै वयं निर्वृतिमात्रकेण परितुष्ट आसीत् सुगतस्य शासने ॥३५॥**

आपके सम्मुख हम अपने दोष स्वीकार करते है। हमलोग इतने मूर्ख, बुद्धिहीन एव अज्ञान थे कि सुगत के शासन मे रहकर इतने ही परिनिर्वाण से सन्तुष्ट हो गये।

**यथापि पुरुषो भवि कश्चिदेव प्रविष्ट स स्यादिह मित्रशालम् ।**
**मित्रं च तस्य धनवन्तमाढ्यं सो तस्य दद्याद् बहु खाद्यभोज्यम् ॥३६॥**

जैसे कोई व्यक्ति हो, जो अपने मित्र के घर मे चला जाय और उसका वह धनवान् एव आढ्य मित्र उसको बहुत-सा खाद्य एव भोज्य पदार्थ दे ।

**संतर्पयित्वान च भोजनेन अनेकमूल्यं रतनं स दद्यात् ।**
**बद्धान्तरीये वसनान्ति ग्रन्थि दत्वा च तस्येह भवेत तुष्टः ॥३७॥**

एव भोजन से सन्तुष्ट करके उसे वह कीमती रत्न दे और उसे उसके ऊपर के वस्त्र मे बांध दे तथा उस रत्न को देकर वह सन्तुष्ट हो जाय ।

**सो चापि प्रक्रान्तु भवेत बालो उत्थाय सोऽन्यं नगरं व्रजेत ।**
**सो कृच्छ्रप्राप्तः कृपणो गवेषी आहार पर्येषति खिद्यमान ॥३८॥**

और वह मूर्ख उठकर चला जाय और दूसरे गाँव मे पहुँचे । वह कष्ट मे पडा हुआ तथा कृपण भिक्षु की तरह दुखित होता हुआ आहार की खोज करे ।

**पर्येषित भोजनर्निवृतः स्याद् भक्त उदारं अविचिन्तयन्तः ।**
**तं चापि रत्नं हि भवेत विस्मृतं बद्धान्तरीये स्मृतिरस्य नास्ति ॥३९॥**

अच्छे भोजन की चिन्ता किये विना वह उस मांगे हुए भोजन से ही सन्तुष्ट रहे, उस रत्न के बारे मे वह भूल जाय और उसे यह स्मरण नही रहे कि वह रत्न उसके उत्तरीय मे बंधा हुआ है ।

**तमेव सो पश्यति पूर्वमित्रो येनास्य दत्तं रतनं गृहे स्वे ।**
**तमेव सुष्ठू परिभाषयित्वा दर्शेति रत्नं वसनान्तरस्मिन् ॥४०॥**

उसका वह पुराना मित्र, जिसने उसको अपने घर मे उस रत्न को दिया था, उसे देखता है। वह मित्र उसे अच्छी तरह समझाकर वस्त्र मे बँधे हुए उस रत्न को उसे दिखाता है।

**दृष्ट्वा च सो परमसुखैः समर्पितो रत्नस्य तस्यो अनुभाव ईदृशः ।**
**महाधनी कोशवली च सो भवेत् समर्पितः कामगुणेहि पञ्चहि ॥४१॥**

उस रत्न को देखकर वह (मनुष्य) अत्यन्त प्रसन्न हो जाता है। उस रत्न का ऐसा प्रभाव है कि वह व्यक्ति प्रभूत धन एव कोशवल से सम्पन्न हो जाता है और पाँच कामगुणो को प्राप्त कर लेता है।

**एमेव भगवन् वयमेवरूपम् अजानमाना प्रणिधानपूर्वकम् ।**
**तथागतेनैव इदं हि दत्तं भवेषु पूर्वेष्विह दीर्घरात्रम् ॥४२॥**

हे भगवन्! उसी प्रकार पूर्वभवो मे दीर्घकाल से तथागत के द्वारा ही दिये गये इस प्रकार के इस पूर्वजन्म के व्रत को जानते हुए भी हमलोग,

**वयं च भगवन्निह वालबुद्धयो अजानका स्मो सुगतस्य शासने ।**
**निर्वाणमात्रेण वयं हि तुष्टा न उत्तरी प्रार्थयि नापि चिन्तयी ॥४३॥**

हे भगवन्! यहाँ सुगत के शासन मे मूर्ख एव अज्ञान बनकर रहते थे, क्योकि हम निर्वाण के एक भाग-मात्र से ही सन्तुष्ट रहते थे और श्रेष्ठ ज्ञान की न कभी आवश्यकता समझते और न उसकी चिन्ता करते थे।

**वयं च संबोधित लोकबन्धुना न एष एतादृश काचि निर्वृतिः ।**
**ज्ञानं प्रणीतं पुरुषोत्तमानां या निर्वृतीयं परमं च सौख्यम् ॥४४॥**

तव लोकवन्धु ने हमलोगो को सम्बोधित करके कहा—यह सर्वथा निर्वाण नही है। पुरुषोत्तमो के द्वारा प्रणीत ज्ञान ही निर्वाण है और वही श्रेष्ठ सुख है।

**इदं चुदारं विपुलं बहूविधं अनुत्तरं व्याकरणं च श्रुत्वा ।**
**प्रीतो उदग्रा विपुला स्म जाताः परस्परं व्याकरणाय नाथ ॥४५॥**

हे नाथ! उस उदार, विपुल, वहुविद्य एव श्रेष्ठ भविष्यवाणी को सुनकर वे परस्पर एक दूसरे की भविष्यवाणी सुनने के लिए अत्यन्त प्रसन्न एव उदग्र हो उठे।

**इत्यार्यसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये पञ्चभिक्षुशतव्याकरण-**
**परिवर्तो नामाष्टमः ॥८॥**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का आठवाँ पचभिक्षुशतव्याकरणपरिवर्त समाप्त हुआ।



# आनन्दादिव्याकरणपरिवर्त

अथ खल्वायुष्मानानन्दस्तस्यां वेलायामेवं चिन्तयामास । अप्येव नाम वयमेवंरूपं व्याकरणं प्रतिलभेमहि । एवं च चिन्तयित्वानुविचिन्त्य प्रार्थयित्वोत्थायासनाद् भगवतः पादयोर्निपत्य आयुष्मांश्च राहुलोऽप्येवं चिन्तयित्वानुविचिन्त्य प्रार्थयित्वा भगवतः पादयोर्निपत्यैवं वाचमभाषत । अस्माकमपि तावद् भगवन्नवसरो भवत्वस्माकमपि तावत् सुगतावसरो भवतु । अस्माकं हि भगवान् पिता जनको नयनं त्राणं च । वयं हि भगवन् सदेवमानुषासुरे लोकेऽतीव चित्रीकृताः । भगवतश्चैते पुत्रा भगवतश्चोपस्थायका भगवतश्च धर्मकोशं धारयन्तीति । तन्नाम भगवन् क्षिप्रमेव प्रतिरूपं भवेद् यद् भगवानस्माकं व्याकुर्यादनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ ।

तदनन्तर, उस समय आयुष्मान् आनन्द ने ऐसा सोचा—क्यों नही हमलोग भी अपने विषय में इस तरह की भविष्यवाणी प्राप्त करे । ऐसा सोचकर, ऐसा विचारकर तथा ऐसा चाहता हुआ वह आसन से उठकर भगवान् के चरणो मे गिर पडा । आयुष्मान् राहुल भी ऐसा सोचकर, ऐसा विचारकर तथा ऐसा चाहता हुआ भगवान् के चरणो मे गिरकर इस प्रकार बोला—हे भगवन् ! हे सुगत ! हमे भी अपने विषय में भविष्यवाणी सुनने का अवसर मिले, क्योकि हे भगवन् ! आप ही हमारे पिता, जनक, नेत्र एव रक्षक है । हे भगवन् ! देवता, मनुष्य और असुरो से युक्त इस ससार में हमलोग अत्यन्त कुतूहल के विषय मे है। यत, लोग हमारे विषय मे कहते है कि ये भगवान् के पुत्र है, भगवान् के सेवक है एव भगवान् के धर्मकोष के धारक है । हे भगवन् ! यह सर्वथा उचित होगा कि आप शीघ्र ही हमलोगो की श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति के विषय मे भविष्यवाणी करे ।

अन्ये च द्वे भिक्षुसहस्रे सातिरेके शैक्षाशैक्षाणां श्रावकाणामुत्थायासनेभ्य एकांसमुत्तरासङ्गं कृत्वाञ्जलिं प्रगृह्य भगवतोऽभिमुखं भगवन्तमुल्लोकयमाने तस्यनुरेतामेव चिन्तामनुविचिन्तयमाने यदुतेदमेव बुद्धज्ञानम् । अप्येव नाम वयमपि व्याकरणं प्रतिलभेमह्यनुत्तराया सम्यक्संबोधाविति ।

अन्य और भी दो हजार दूसरे शैक्ष एव अशैक्ष श्रावक अपने-अपने आसनो से उठे, अपनी चादरे एक कन्धे पर की और हाथ जोडकर भगवान् की ओर देखते हुए उसी विषय का, अर्थात् बुद्धज्ञान का चिन्तन करते हुए वहाँ खडे होकर सोचने लगे—क्यो न हमलोग भी श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि के विषय मे भगवान् से भविष्यवाणी प्राप्त करे ।

अथ खलु भगवानायुष्मन्तमानन्दमामन्त्रयत स्म। भविष्यसि त्वमानन्दानागतेऽध्वनि सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान्। द्वाषष्टीनां बुद्धकोटीनां सत्कारं कृत्वा गुरुकारं माननां पूजनां च कृत्वा तेषां बुद्धानां भगवतां सद्धर्मं धारयित्वा शासनपरिग्रह च कृत्वानुत्तरां सम्यक् संबोधिमभिसंभोत्स्यसि। स त्वमानन्द अनुत्तरां सम्यक्संबुद्धः समानो विंशतिगङ्गानदीवालुकासमानि बोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणि परिपाचयिष्यस्यनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ। समृद्ध च ते बुद्धक्षेत्रं भविष्यति वैडूर्यमयं च। अनवनामितवैजयन्ती च नाम सा लोकधातुर्भविष्यति। मनोज्ञशब्दाभिगर्जितश्च नाम स कल्पो भविष्यति। अपरिमितांश्च कल्पांस्तस्य भगवतः सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्सबुद्धस्यायुष्प्रमाणं भविष्यति येषां कल्पानां न शक्यं गणनया पर्यन्तोऽधिगन्तुम्। तावदसंख्येयानि तानि कल्पकोटीनयुतशतसहस्राणि तस्य भगवत आयुष्प्रमाणं भविष्यति। यावच्चानन्द तस्य भगवतः सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्यायुष्प्रमाणं भविष्यति। तद्द्विगुणं परिनिर्वृतस्य सद्धर्मः स्थास्यति। यावांस्तस्य भगवतः सद्धर्मः स्थास्यति तद्द्विगुणं सद्धर्मप्रतिरूपकं स्थास्यति। तस्य खलु पुनरानन्द सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञस्य तथागतस्य दशसु दिक्षु बहूनि गङ्गानदीवालुकासमानि बुद्धकोटीनयुतशतसहस्राणि वर्ण भाषिष्यन्ति।

तदनन्तर, भगवान् आयुष्मान् आनन्द से बोले—हे आनन्द! भविष्य मे तुम 'सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञ' नामक तथागत होकर अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, ज्ञान और सदाचार से युक्त, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ दमनयोग्य पुरुषो के नियन्ता तथा देवो और मनुष्यो के शासक भगवान् बुद्ध बनोगे। बासठ कोटि उन भगवान् बुद्धो का सत्कार, आदर, सम्मान तथा पूजन करके उन भगवान् बुद्धों के सद्धर्म को धारण करोगे तथा उनकी आज्ञा को ग्रहण करके श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करोगे। हे आनन्द! तुम श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करके बीस गगा की वालुका के समान कोटीनयुत शतसहस्र बोधिसत्त्वों को श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि का उपदेश दोगे। तुम्हारा वह बुद्धक्षेत्र समृद्ध एव वैदूर्यमय होगा। उस लोकधातु का नाम 'अनवनामितवैजयन्ती' होगा। और 'मनोज्ञशब्दाभिगर्जित' नामक वह कल्प होगा। उन तथागत अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् 'सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञ' की आयु अपरिमित कल्पो की होगी, जिन कल्पो का गिनती के द्वारा अन्त पाना सम्भव नही है। उन भगवान् की आयु उतने असख्य कोटीनयुत शतसहस्र कल्पो की होगी, जितनी हे आनन्द! तथागत, अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध

उन भगवान् 'सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञ' की आयु होगी। उनके परिनिर्वाण प्राप्त करने के अनन्तर उसके दुगुने समय तक सद्धर्म स्थित रहेगा। जितने समय तक उन भगवान् का सद्धर्म स्थित रहेगा, उससे दुगुने समय तक सद्धर्म का प्रतिरूप रहेगा। हे आनन्द! उन तथागत 'सागरवरधरबुद्धिविक्रीडिताभिज्ञ' की प्रशसा दसों दिशाओ मे अनेक गगा नदी की बालुका के समान कोटि खर्व शतसहस्र बुद्ध करेगे।

**अथ खलु भगवांस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत।**

तदनन्तर, उस समय भगवान् ने ये गाथाएँ कही—

**आरोचयामी अहु भिक्षुसंघे आनन्दभद्रो मम धर्मधारकः।**
**अनागतेऽध्वानि जिनो भविष्यति पूजित्व षष्टि सुगतान कोट्यः॥१॥**

मैं भिक्षुसघ के सम्मुख घोषणा करता हूँ कि मेरे धर्म को धारण करनेवाला आनन्दभद्र भविष्य मे साठ कोटि सुगतो की पूजा करके स्वय बुद्ध बनेगा।

**नामेन सो सागरबुद्धिधारी अभिज्ञप्राप्तो इति तत्र विश्रुतः।**
**परिशुद्धक्षेत्रस्मि सुदर्शनीये अनोनतायां ध्वजवैजयन्त्याम्॥२॥**

फहराते हुए ध्वज एव पताका से युक्त उस सुदर्शनीय परिशुद्ध नामक क्षेत्र में वह अभिज्ञाओ को प्राप्त करके सागरवरधरबुद्धिधारी नाम से प्रसिद्ध होगा।

**तहि बोधिसत्त्वा यथ गङ्गवालिकास्ततश्च भूयो परिपाचयिष्यति।**
**महर्द्धिकश्चो स जिनो भविष्यति दशद्दिशे लोकविघुष्टशब्दः॥३॥**

वहाँ वह गगा की बालुका के समान तथा उससे भी अधिक बोधिसत्त्वो को बुद्ध-ज्ञान मे परिपक्व बनायगा। वह महती शक्तियो से सम्पन्न बुद्ध होगा और उसके उपदेश ससार की दसो दिशाओ मे गूँज उठेगे।

**अमितं च तस्यायु तदा भविष्यति यः स्थास्यते लोकहितानुकम्पकः।**
**परिनिर्वृतस्यापि जिनस्य तायिनो द्विगुणं च सद्धर्मु स तस्य स्थास्यति॥४॥**

वह लोक का हित एव उसपर दया करनेवाला होगा एव उसकी आयु अमित होगी। ससार के रक्षक उस बुद्ध के निर्वाण प्राप्त कर लेने के अनन्तर उसके दुगुने समय तक उसका सद्धर्म स्थित होगा।

**प्रतिरूपकं तद्द्विगुणेन भूयः संस्थास्यते तस्य जिनस्य शासने।**
**तदापि सत्त्वा यथ गङ्गवालिका हेतुं जनेष्यन्तिह बुद्धबोधौ॥५॥**

उन जिन के शासनकाल में वर्त्तमान सद्धर्म का प्रतिरूप उससे भी दुगुने समय तक स्थित रहेगा। उस समय भी गगा की वालुका के समान असख्य प्राणी इस ससार में बुद्धज्ञान के विषय में अपनी इच्छा प्रकट करेगे।

## ENGLISH.

58 Akabar by Vincent A. Smith.
59 The Emperor Akabar translated by A. S. Beveridge Vols I & II
60 Akabar by a Graduate of the Bombay University.
61 Akabar translated by M M. with notes by C. R. Markham.
62 The History of Aryan Rule in India by E B Havell.
63 Al-Badāoni Vol I translated by George S. A Ranking. & Vol. II translated by W H Love
64 Akabarnama translated by Beveridge Vols. I, II & III.
65 Ain-i-Akabari Vol I translated by H Blochmann & Vols II & III by H. S Jarrett
66 The History of Kathiawad by H. W Bell.
67 Dabistan translated by Shea and Troyer.
68 Travels of Bernier translated by V A. Smith.
69 The History of India as told by its own Historians by Elliot & Dowson Vols I-VIII
70 Local Muhammadan Dynasties by Bayley.
71 Mirati Sikandari translated by F. L. Faridi
72 The Early History of India by V. A Smith.
73 The History of fine art in India in Series by V. A.Smith.
74 Storia do Mogor translated by William Irvine 4 Vols
75 Ancient India by Ptolemy
76 History of Oxford by Smith.
77 „ „ Gujarat by Edulji Dosabhai
78 The Mogul Emperors of Hindustan by Holden.
79 The Jain Teachers of Akabar by V A Smith ( Printed in R G. Bhandarkar commemoration Volume )
80 Catalogue of the Coins in the Punjab Museum, Lahore. by R. B. Whitehead Vol. II
81 Catalogue of the Coins in the Indian Museum, Calcutta Vol III. by H N Wright.
82 Architecture of Ahmedabad by T C. Hope and J. Fergusson.

